मादडेचा-स० पु०—चहुवाण वंश की एक शाखा ।

रू० भे०—मादरेचा ।

मादर-स० स्त्री० [म० मातृ, फा० मादर] माता, मां, जननी ।
(डिं को.)

उ०—विदर पिदर जाणै नही, मादर विदरा मूळ । राखै भ्रगणत रग रा, दिल री कुसी दुकूळ ।—वां दा

मादरचोद-वि०—१ माता के साथ कुकर्म करने वाला, मां के साथ व्यभिचार करने वाला ।

२ नीच, निकृष्ट ।

स० स्त्री०—एक प्रकार की गाली ।

मादरजात, मादरजाद-वि० [फा० मादरजाद] १ जैसा माता के उदर से बाहर भाया वैसा ।

२ जन्म का, पैदाइशी ।

३ वस्त्रहीन, नगा ।

४ सगा, सहोदर ।

५ मूर्ख ।

मादरेचा—देखो 'मादडेचा' (रू. भे )

मादळ, मादल-स० पु० [म० मर्दल ] १ पखावज या मृदग से मिलता-जुलता एक वाद्य । (उ र)

उ०—१ अद मादळ वाजै अदग अउव भति उपग । निरूपै गीत नादग, जस न जिमै ।—गु रू व

उ०—२ माती ऊहार्डा दरसै मादळ सी । देई वीलोई वरसै बादळ सी ।—ऊ का

उ०—३ मेघाडवर छत्र तणउ आडबर, सीकरी तणउ झमाल, भ्रलघा तणी उमाल, भेरि तणे भाकारि, भल्लरी तणे झात्कारि, सख तणे भोंकारइ, तिविल तणे दोंकारि, मादल तणे धोकारि, ढोल तणे ढमढिमाट, — ।—व. स

उ०—४ सिव मग सन्मुख थाज्यो, धप मप दो दों । भर हर भों भों मादल वजाज्यो ।—घ व ग्र

२ ढोल ।

उ०—१ भारवी वव मादळ उभै, धुवै नाद बादळ धजर । मो नू बताय वेढीमणा, नाह फठी टेढ़ी नजर ।—मे म

उ०—२ तलिआ तोरण ऊभीआं घरि घरि वांधीआं ए वनर वालि । मुहरइ मादळ रणकीआ तिहिं नाचइ ए नवरगि बाल ।
—हीराणद सूरि

३ मृदग ।

उ०—नाचती गोपी भ्रहा क्रिसण गाता, मादळ वश महुयरि वाता । हरिनी रमति ते हीइ भावि, भ्रह्मानड वनवयरी रो भावि ।
—चतुरभुज

४ न उष्ण न शीतल, शीतोष्ण । (खाद्य पदार्थ व औषध)

रू० भे०—मंदळ, मद्ळ ।

मादळियो, मादलीयो-स० पु०—१ चांदी या सोने का एक आभूषण जिसमें कोई मन्त्रित वस्तु रखी जाती है । यह गले मे लटकाया जाता है या भुजा पर बाधा जाता है ।

उ०—१ गळा मे तीमणियो, झाड, पटियो, हांस, हायली, कठी, टुस्सी, काठलो, मादळिया अर कठपूतळिया रो हार' ' ।
—फुलवाडी

उ०—२ कानिइ उगनिउ झलहलइ, कोटिइ नवसर हार । माद-लीआ डोढी भजइ, गरसली कालीउ सार ।—नळदवदती रास

उ०—३ पितरां रा फूल घडीजै सो पितरां रा फूला मैं मढाई हो जो तथा मरने भूत होवे तरै प्रेत रौ जत्र मादळिया मैं तथा चौकी में मढाईज जो ।—वी स टी.

२ तावीज, गडा ।

उ०—भूतणी काढै, जमी मे वूरै, जिंद जरू करै, खेजडै में कीलै है । भ्रोपरी छाया भ्रोळावै, चिमठियां वाधै, थुथकी नाखै, माद-लिया मढावै ।—दसदोख

३ ऊट के भ्रगले पावो मे बांधी जाने वाली 'नाल' का एक भ्रवयव ।

४ रहट पर कूए की भ्रोर लगाया जाने वाला एक लकडी का डडा ।

५ मुखिया ।

६ मित्र या दोस्त ।

रू० भे०—मादळियो ।

मह०—मद्ळ ।

७ देखो 'मादळ' (भ्रल्पा , रू भे )

उ०—म्हे तो भ्रांगण गार गिलोवस्या, म्हारी विरधी रा कोठां, चोखो रे मादळ घुळ रह्या । रग रातो रे मादळियो थारो रे सबद सुहावणो ।—लो गी.

मादलीभ्रो—देखो 'मादळियो' (रू भे ) (व. स.)

मादिक-स० पु०—मादक पदार्थ, मद्य ।

उ०—भ्र द फूल सुगध, वर्ध सारत्रि पान मादिक । रत्त चक्ख सहास, भ्रांमास पासि रमणीय ।—रा रू

मादा, मादिन-स० स्त्री० [फा० माद ] १ नर का विपर्याय, स्त्री जाति का प्राणी, जीव ।

२ स्त्री, भ्रौरत, नारी ।

उ०—१ सुरत्त तु हीज तु हीज सबद्द । मरद्दां मादां वीच मरद्द ।
—ह र.

उ०—२ धुवी चराका हा दिन धौलै, मादिन सोर मचायो । नाद सुवाद्यन पत्ति निमादिन, सादिन नही सुहायो ।—ऊ का.

वि० [स० मद] १ सुस्त, भ्रालसी ।

२ रोगी । ३ कम, थोडा ।

उ०—चचल चपला सी चितवन चिरताली, निरणै निगमागम नागम निरताली । मादा मरजादा जादा मदमस्ती, वेली भ्रलवेली छेली छदमस्ती ।—ऊ का

रू० भे०—मादी । मह०—माद ।

मादियो-स० पु० [स० मध्यस्थ] गहरा एव लबा छेद करने का एक कीला विशेष ।

वि०—१ मस्त।
२ लुच्चा, लफगा, उद्दड।
रू० भे०—माधियौ।

मादिलर–स० स्त्री०—एक प्रकार का वाद्य विशेष।

मादी—देखो 'मादा' (रू भे)
उ०—मेले पग मडा ग्रग्र ग्रखडा, रहा प्रिय राचदा है। पढ दुरस प्रमादी मुरसद मादी, महन्त पुरुस माचदा है।—ऊ का

मादीकड़कम–स० स्त्री०—पुरुषों के कानो मे पहनने का एक गोल ग्राभूषण।

मा'दीप—देखो महाद्वीप' (रू भे)

मादू—१ देखो माद्दू' (रू भे)
२ देखो 'माद्दू' (रू भे)
उ०—दुरधर डका दे वका ग्रढ धाया, उठिया उद्योगी उद्दिम उमगाया। कित है ववोई उडिया कलकत्तो, मादू मुरधरिया करियो मिल मतो।—ऊ का

मा'देव—देखो 'महादेव' (रू भे)
उ०—ठाकुरजी स्रीगगाग्यामजी रो मिदर पाछो उखेलाय नवो करायो, सिखर वदी पोळ नै सूरजजी रो मिदर नै मा'देव रो मिदर करायो नै दोळो पेडकोटो पको करायो।—मारवाड री ख्यात

मादो, माद्दो–स० पु० [ग्र० माद्द] १ वह गुण या तत्व जिससे मनुष्य कुछ करने या समझने मे समर्थ होता है योग्यता, सूझ-बूझ लायकी, तमीज, विवेक।
२ मृष्टि की उत्पत्ति का मूल तत्व, प्रकृति।
३ वह मूल पदार्थ जिससे कोई दूसरा पदार्थ वना हो।
४ व्याकरण मे शब्द की व्युत्पत्ति।

माद्री–स० स्त्री० [स०] मद्र राजा की पुत्री, कुरुराज पाण्डु की द्वितीय पत्नी तथा नकुल व महदेव की माता।
रू० भे०—मुद्री।

मा'द्रुम—देखो 'महाद्रुम' (रू भे)

माद्रेचा–स० स्त्री०—चोहान वश की एक शाखा।

माद्रेय–स० पु०—माद्री के पुत्र नकुल व महदेव का नामातर।

माधव–स० पु० [स०] १ ईश्वर, परमेश्वर, नारायण, विष्णु।
(नां मा, ह ना मा)
उ०—१ माधव दम दम हेक म्रिढ, ऐ वारह ग्रादीत। एक एक तो जिम ग्रवर, 'जेहा' कुण जग जीत।—वा दा
उ०—२ निरमोही निरलज्ज मुग, काहे हुग्रो निकाज। माधव विरियां माहरी, कहां गमाई लाज।—गजउद्धार
[स० मा+धव] २ श्री कृष्ण। (ग्र मा)
उ०—निसदिन जनमाठम ग्राठम गमनाही, माधव जनम्यो कै मरियो जगमांही। कूडा पूजारी कूडी कथ कीनी, देवण कांना मे पंजीरी दीनीं —ऊ का
३ इन्द्र।
४ कामदेव का सखा, वसत ऋतु।
५ वैशाख मास।
६ परशुराम।
७ मालिक, स्वामी।
८ एक राग विशेष।
९ ऋग्वेद के भाष्य कर्ता, सस्कृत के प्रमिद्ध विद्वान जो मायण के पुत्र मा सायण के भाई थे।
१० उत्तम मन्वन्तर के मनु का पुत्र।
११ भृगु कुल का एक गोत्रकार।
१२ भौत्य मनु का एक पुत्र।
१३ तालध्वज नगर के राजा विक्रम का पुत्र एक राजा।
१४ यदु राजा का पुत्र एक यादव राजा।
१५ एक धार्मिक ब्राह्मण।
१६ मधु राक्षस के वशज।
१७ देखो 'माधवाचारी' (रू भे)
उ०—माधव सावन ग्ररठ मडायो, च्यारो मुख नै घणो चिडायो। छाक पियो जिण पेट छुडायो, भारी पाणी जन्म भडायो।—ऊ का
रू० भे०—माधो, माध्व, माहव।
ग्रल्पा०—माधवो, माहवो।

माधवमास–स० पु०—वैशाख मास।
उ०—वरस ग्रढारह सत्तावीस मे रे, माधवमास मझार। ऊझल-द्वादसी दिवसे थापीया रे, विंव ग्रनेक उदार।—वृ स्त

माधवरित, माधवरितु–स० स्त्री० [स० माधव + ऋतु] वसत ऋतु।
उ०—माधवरित वैसाख मैं स्री 'ग्रजमाल' ग्रमग। राणी झाली परणियो, घणी खुमाली ग्रग।—रा रू

माधवाचारी, माधवाचारय–स० पु० [स० माधव+ग्राचार्य] १ ऋग्वेद के भाष्यकर्ता एक प्रमिद्ध विद्वान।
२ एक वैष्णव धर्माचार्य।
रू० भे०—माधव।

माधवी–स० स्त्री० [स०] १ चमेली की जाति की एक प्रसिद्ध लता जिसमे सुगधित फूल लगते हैं।
उ०—फूलत वेल विरछ मालती माधवी। लहलहे कुज कुज विकसै।—रसीलेराज रो गीत
२ तुलमी
३ मिश्री।
४ मधु से वनाई जाने वाली एक शराब विशेष।
५ दुर्गा।
६ दूती, कुटनी।
७ ग्रोड जाति की एक रागिनी। (सगीत)
८ सवैया छद का एक भेद।

६ नहुष कुलोत्पन्न राजा ययाति की कन्या।
१० रथध्वज राजा के पुत्र धर्मध्वज की पत्नी।
११ पुरुपुत्र जनमेजय प्रथम' की पत्नी।
१२ स्कन्द की अनुचरी एक मातृका।
रू० भे०—माध्री, माव्वी।

माधवीलता–स० स्त्री०—चमेली जाति की एक लता जिसमें सुगन्धित फूल लगते हैं।

माधवी—देखो 'माधव' (अल्पा रू भे)

माधियौ—देखो 'मादियो' (रू भे)

माधुर–स० पु० [स०] १ चमेली मल्लिका।
२ देखो 'मधुर' (रू भे)
उ०—मधुरकादि सरस रस माधुर। समकार परखै देवासुर।
—रा रू

माधुरई—देखो 'माधुर्य' (रू, भे)

माधुरता—देखो 'मधुरता' (रू भे)

माधुरी–स० स्त्री० [स०] १ मधुर होने की दशा अवस्था या भाव।
२ मिठास, मीठापन।
३ शराब।
४ एक लता।
उ०—लता माधुरी मालती फूल लेवै। दसा आप भूलै तपी रूप देवै।—रा रू
वि० स्त्री०—१ मोहित करने वाली, मनोहर।
उ०—माधुरी मूरति वह प्यारी, बसी रहै निसिदिन हिरदै बिच, टरै नहीं टारी।—मीरां
२ सुन्दर।
उ०—मन भावनी माधुरी मोहनि, चद वदन चित चगी। अतकाल में अरथ न आवत, कामनि नेन कुरगी।—ऊ का
३ मीठी।

माधुरय, माधुरयय–स० पु० [स० माधुर्य] १ मधुर होने की दशा, अवस्था या भाव।
२ मिठास, मीठापन, मधुरता।
उ०—माधुरय्य मेह आसार एह, सद्गुरु समान जीवन जहान।
—ऊ का
३ सौंदर्य, लावण्य।
४ मोहकता।
५ काव्य का एक गुण जिसमें सरसता, शिष्टता, एव सुसस्कृतता होती है।
६ कर्नाटकी पद्धति का एक राग।
७ सात्विक नायक का एक गुण।
रू० भे०—माधुरई।

माधुरयप्रधान–वि०—माधुर्य की अधिकता वाला।
स० पु०—माधुर्य का अधिक ध्यान रखकर गाया जाने वाला गीत, गाना।

माधोसिहोत–स० पु०—मेड़तिया राठौड़ो की एक शाखा व इस शाखा का व्यक्ति।

माधौ—देखो 'माधव' (अल्पा, रू भे)
उ०—मैं माहरा इद्रिया दुख माधा। वळि-उद्धरण बिखै ता बाधा।
—ह र

माध्यदिन–स० पु० [स०] मध्यान्ह, दुपहर।

माध्यदिनी, माध्यदिन–स० स्त्री० [स० माध्यदिन] शुक्ल यजुर्वेद की एक शाखा।

माध्यम–स० पु० [स०] १ कार्य सिद्ध करने का साधन, उपाय।
२ वह भाषा जिसके द्वारा शिक्षा दी जाय।
३ प्रस्तुतिकरण का साधन।
वि०—मध्यस्थ, बीच का।

माध्याकरसण–स० पु० [स० माध्याकर्षण] पृथ्वी के मध्य भाग का आकर्षण जो सब वस्तुओ को अपनी ओर खीचता रहता है।

माध्री—देखो 'माधवी' (रू भे) (१) (अ मा)

माध्व–स० पु० [स०] १ माध्वाचार्य द्वारा चलाया हुआ वैष्णव संप्रदाय।
२ उक्त सम्प्रदाय के अनुयायी।
वि०—१ मधुर, मीठा।
२ देखो 'माधव' (रू भे)

माध्वी–स० स्त्री० [स०] १ मदिरा, शराब।
२ देखो 'माधवी' (रू, भे)

माप–स० पु० [स० मापन] १ मापने या तौलने की क्रिया या भाव।
उ०—ओछौ न कू नकू तिल अधको, सुराता सुकव करा ने माप।
तू ताहरा राण टोडरमल, परियां सारिखो 'परताप'।
—महाराणा प्रताप रौ गीत
२ मापने या तौलने पर ज्ञात होने वाला परिमाण, मान, मात्रा।
उ०—माप का विहाई सा प्रताप का निदान। मारतड आगे जिमी जोतसी जिहान।—रा रू
३ किसी वस्तु या पदार्थ को मापने का साधन, मान, तौल।
४ वह पात्र जिसमे भरकर कोई चीज मापी जाय।
५ सीमा, हद।
उ०—आद हता मड आठ सौ, गह आपा गहवत। माप न को माटीपणौ, उर ज्या ताप न अत।—रा रू
६ देखो 'मापा' (रू भे)

मापक–स० पु०—१ वह वस्तु जिससे कोई चीज मापी जा सके, किसी चीज का परिमाण, मान ज्ञात करने का साधन।
२ लम्बाई-चौड़ाई ज्ञात करने का उपकरण।
३ मापने का काय करने वाला व्यक्ति।
४ तराजू।

वि०—१ मापने या तोलने वाला।
रू० भे०— मापक मापीक।
२ देखो 'माफक' (रू भे)

**मा'पख**—देखो 'महापक्ष' (रू भे)

**मापख**—१ देखो 'माफक' (रू भे)
२ देखो 'मापक' (रू भे.)

**मापणि**—स० स्त्री०—१ मापने का कार्य।
२ रस्सी डोरी।
उ०—घोडा समउ ग्रांस ते लहइ, मापणि वाधी माथइ रहइ। पीयइ दूध मनगमता ग्रास, वेगइ ते हारवइ ग्रहास।—ढो मा
३ ग्रनाज ग्रादि मापने का एक पात्र।

**मापणौ, मापवौ**—क्रि० स० [स० मापन] १ किसी पदार्थ या वस्तु का किसी निर्धारित मान के ग्राधार पर वजन, तौल या भार निकालना, तोलना।
२ किसी क्षेत्र या वस्तु का विस्तार, चौडाई-लम्बाई या वर्गत्व ज्ञात करना।
उ०—१ पादू मे एक भाये कह्यौ—हेमजी स्वामी री पछेवडी मोटी दीसै। जद स्वामीजी लवपणौ चौडपणौ माप दिखाई —भि द्र.
उ०—२ जद स्वामीजी कह्यौ—थें दोनू जणा डोरी ले जायने जायगा माप ग्रावौ।—भि द्र
३ छूना, स्पर्श करना।
उ०—महल ग्रतीव ऊच्च नभ मापत। पती प्रसन्न सपती प्रापत।
—मे म
४ किसी पैमाने मे भर कर द्रव पदार्थ या ग्रन्नादि को नापना।
उ०—तोल दिए परखाय दे, गणी दिए दे माप। वाण न छोडै वाणियौ, बधव गणै न बाप।—वां दा
५ तुलना करना।
उ०—सस्त्र बांध हरि सुमर, देह घर प्रीत ग्रदावै। समै तैण साहस, जेण मापियौ न जावै।—रा रू
६ थाह लेना।
उ०—ग्रखैराज प्रोहित को हित मापै कूण। दळपत' का द्रोण गुर जैसैं जोर दूण।—रा रू
मापणहार हारौ (हारी) मापणियौ—वि०।
मापिग्रोडौ, मापियोडौ, माप्योडौ—भू० का० कृ०।
मापीजणौ, मापीजबौ—कर्म वा०।

**मा'पदम**—देखो 'महापदम, महापद्म' (रू भे)

**मापलौ**—स० पु०—माप करने का पात्र।
उ०—कूडा तोला मापला ए ताकडी ग्रतर काण के। इण धन रे कारणे ए, भांजे राजा री डाण के।—जयवाणी

**मा'पातक, मा'पातकी**—१ देखो 'महापातकी' (रू भे)
२ देखो 'महापातक' (रू भे)

**मा'पास**—देखो 'महापास' (रू भे)

**मापियोडौ**—भू० का० कृ०—१ निर्धारित मान के ग्राधार पर वजन, तौल या भार निकाला हुग्रा, तोला हुग्रा २ विस्तार, चौडाई-लम्बाई या वर्गत्व ज्ञात किया हुग्रा ३ छूग्रा हुग्रा, स्पर्श किया हुग्रा ४ पैमाने मे भर कर द्रव पदार्थ या ग्रन्नादि को नापा हुग्रा ५ तुलना किया हुग्रा ६ थाह लिया हुग्रा.
(स्त्री० मापियोडी)

**मापीक**—देखो 'मापक' (रू भे)

**मा'पुरस, मा'पुरुस**—देखो 'महापुरुस' (रू भे)

**मापेट**—स० पु०—सहोदर।

**मापौ**—स० पु०—१ ग्रायात या निर्यात की जाने वाली वस्तुग्रो पर लिया जाने वाला एक प्रकार का कर, चुगी, टैक्स। (मा प वि)
२ पर्दा नशीन ग्रौरतो के बठने की गाडी पर लगाया जाने वाला पर्दा। ३ उक्त प्रकार का पर्दा लगी गाडी, सवारी।
४ मापने की क्रिया या भाव।
५ मापने का उपकरण, तोला या बर्तन।
उ०—जी हो तोला मापा वधारिया लाला, दस दिन महोच्छव थाय।—जयवाणी
६ सीमा, हद।
उ०—ठाकर फेर ढोढ़ मे बोल्या—इण ग्रकल रौ तौ काई मापौ मा तौ मौका मौका माथै ग्रावती ई रै'वै।—फुलवाडी
रू० भे०—मफौ, माफौ।

**मा'प्रभु**—देखो 'महाप्रभु' (रू. भे)

**मा'प्रळै**—देखो महाप्रळय' (रू भे)

**मा'प्रसथांन**—देखो महाप्रस्थान' (रू भे)

**मा'प्रसाद**—देखो 'महाप्रसाद' (रू भे)

**मा'प्रस्थांन**—देखो 'महाप्रस्थान' (रू भे)

**मा'प्रांण**—देखो 'महाप्रांण' (रू भे)

**माफ**—स० पु० [ग्र० मुग्राफ] क्षमा, माफी।
उ०—१ सैंधा मुहता भाईयें री राड छै सो तोप खानौ माफ कीजै।
—मारवाड रा ग्रमरावा री वारता
उ०—२ वो बोलो बोलो चुपचाप सगळी वातां सुणतो रह्यो। पछै हाथ जोडतो बोल्यो—ग्रबकी मळै माफ कर। कोई नवो उपाव बता।—फुलवाडी
वि०—जिसे क्षमा किया गया हो या माफी दी गई हो, क्षमा प्राप्त, क्षमित।
उ०—वो निरविकार भाव सू पूछ्यो—बाई, थ कुण है? म्हनै साच बता थनै सौ ई गुना माफ है, म्हारा सू डरण री थनै कोई जरूरत नी।—फुलवाडी
रू० भे०—माप, माफी मुग्राफ।

माफक–वि० [अ० मुआफिक] १ अनुसार, मुताबिक ।

उ०—१ करि सलाम मजोहि कर इम, बोलिया स वजीर । हुकम माफक होवसी, वरियाम हित चित वीर ।—सू प्र

उ०—२ अरु ठाकरां खड़गसेणजी नूं सरसे मूं बुलाया वा सला हुई तथा हुकम माफक समचार कया अरु रुका दीना ।—द दा

उ०—३ ए मात्रा उपछंद, कहिया मत माफक 'किसन' । नहचै सुण रघुनंद, निज सेवगां निवाजसी ।—र ज प्र

२ अनुकूल ।

३ ठीक, उचित ।

उ०—तिवारै खेतसी जी स्वामी कह्यो—हेमजी, आज बिना चाल्यां धोवण भेळो कीयो है । माफक निकळियो तो स्वामीजी इसा निर्मळता दिसै है बाकी काण राखै ज्यू कोइ नही ।—भि द्र

४ थोडा, मामूली, साधारण, ठीक ठीक ।

उ०—तदै कवर कह्यो—म्हांरी तपस्या मांहे खोट छै महाराज रै घरै जनम पायो, पिण महाराज रै माल देस मांहे सीर थोडो घलायो, तिण सूं माजी नै गांव १ आप दीधो छै तिण रो हासल माफक हीज आवै छै ।—जगदेव पवार री वात

उ०—२—लोग उहां रे कन्हा सावठो छै । आपा कन्हे लोग माफक छै ।—भाटी सुंदरदास वींकूपुरी री वारता

उ०—सूरेजी नूं कहियो—थे काढो, साथ माफक छै हूं इहां न विलमायस्यूं ।—सूरे खीवै कांधळोत री वात

५ समान ।

उ०—गोली कह वतळावियां, खिड ऊठै चडाळ । जग में सोधी नह जुडी, गोला माफक गाळ ।—बां दा

रू० भे०—मापक, मापख, माफग, माफिक माफिग ।

माफकत–स० स्त्री० [अ० मुआफकत] १ समानता ।

२ अनुकूलता ।

३ मैत्री, दोस्ती ।

४ इत्तिफाक, सयोग ।

रू० भे०—माफगत, माफिकत, माफिगत ।

माफग—देखो 'माफक' (रू भे)

माफगत—देखो 'माफकत' (रू भे)

उ०—आईज वात कुदरत मोळै आना माफगत है ।

माफइवै—मुफ्त मे ।

उ०—लोग ठाटा ढोवै, माठा चालै, मोकळी मजूरी माफइवै घालै है ।—दमदोव

माफिक—देखो 'माफक' (रू भे)

उ०—१ थे मताव आवज्यो, थांहरी सलाह माफिक काम होसी ।
—गौड गोपाळदास री वारता

उ०—२ सो ई माफिक वारी-वारी माणस आवै, जिका राक्षसराज भक्षण करै ।—सिंहासण बत्तीसी

माफिकत, माफिगत—देखो 'माफकत' (रू भे)

माफिजखानो, माफिजदपतर–सं० पु० [फा०] कचहरी का वह स्थान जिसमे सब प्रकार की मिसलें रहती है ।

माफी–स० स्त्री० [अ० मुआफी] १ क्षमा या माफ करने की क्रिया या भाव ।

उ०—मत्री आखता पडनै कै'वण लागा—म्हारी गुस्ताखी नै ई राज माफी बगसावै ।—फुलवाडी

२ क्षमा ।

उ०—१ ठग सगळा कांणिया कायर रै पगा पडिया । माफी मागी ।—फुलवाडी

उ०—२ मागडी घणी ई रोयो रीवयो के म्हारी घूड खांणी व्हैगी, माफी चावूं । पण थळियो तो एक ई सुणी नी ।—फुलवाडी

३ बखशिश ।

४ वह भूमि या खेत जिस पर सरकारी कर माफ हो, कर मुक्त भूमि । ५ देखो 'माफ' (रू भे)

उ०—सुक्र कूवत ने डील रे जोर रो निरवळ कमजोर सरणागता नूं अपराध बकसणो माफी करणो ।—नी प्र

माफीखानो—देखो 'माफिजखानो' ।

माफीदार–स० पु० [अ०] वह व्यक्ति जिसकी भूमि की मालगुजारी माफ हो, कर मुक्त भूमि का उप-भोक्ता ।

माफो–स० पु०—१ हरिण की नाभि मे होने वाली कस्तूरी की पोटली या थैली ।

उ०—हरख रो हीडो, उदेगर री मेट, जीव रो जतन, इंद्र री भेट । किस्तूरी रो माफो, केसर री क्यारी, रूप रो रूखडो ।
—मयाराम दरजी री बात

२ देखो 'मापो' (रू भे)

उ०—घोड वहल रथ घणा, घमळ धुर के असि धारी । सुजि खासा सुखपाळ, इका माफा असवारी ।—सू प्र

मा-बाप–स० पु० यौ०—माता-पिता ।

उ०—दोस रोग मेटण देहा री, जेहारी जपणो जस जाप । 'केहा' री रक्षा तैं कीनी, 'मेहा' री मोटी मा-बाप —अज्ञात

मावूद–वि० [अ० मा'बूद] १ जिसको पूजा जाय, पूजनीय ।

२ परमात्मा, ईश्वर, ब्रह्म ।

उ०—१ मौजूद खबर मावूद खबर, अरवाह खबर वजूद । मकाम ये चीज हस्त, दादनी मजूद ।—दादूबाणी

उ०—२ चहार मजिल वयान कुफतम, दस्त करद बूद । पीरां मुरीदा खबर करदः जा राहे मावूद ।—दादूबाणी

उ०—३ दादू नूरी दिल अरवाह का, तहा वसै मावूद । तह बंदे की बदगी, जहा रहे मौजूद ।—दादूबाणी

**मा'ब्रामण**—देखो 'महाब्राह्मण' (रू भे)
**मा'भद्रा**—देखो 'महाभद्रा' (रू. भे)
**मा'भारत**—देखो 'महाभारत' (रू भे)
**मा'भास्य**—देखो 'महाभास्य' (रू भे)
**मा'मारी**—देखो 'महामारी' (रू भे)

**माय, माय**—देखो माता' (रू भे.)

उ०—१ मैं उणहिज माय री रूप हिरदा मझ राख्यो। 'जैत' भूप जैंत नू दिई जिण री दस दाख्यो।—मे म

उ०—२ रेसम हुंदा पोतडा पालणिये पोढाय। तो 'जेहा' बेटा तिके, भलै झुलाया माय।—वा दा

उ०—३ ज्या थारे तट जाय, उदर भरे पीधो उदक। मिनख जिके फिर माय आया नह जननी उदर।—वा दा

उ०—४ अह देवह वमि तेवि पच ए पडव वणि चलिय। हथिणउरि जाएवि मुक्लावइ, निय माय पिय।—सालिभद्र सूरि

उ०—५ महल पधार्‌या पदमिणी, तेहवै बादळ माय रावत। मगळी बात मुणी करी, पासै ऊभी आय रावत।—प च चौ

उ०—६ नहीं तो माय नही तो बाप, आपेज आपे ज उपन्नो आप। मनच्छा बीज चलावै मूळ। थयो चर वेचर सुक्खम थूळ।—ह र

उ०—७ साची बात है—मत मरज्यो टाबर गी माय, ना मरज्यो बूढेरी नार।—दसदोख

उ०—८ रुखमणि अविका पूजिवा जाहिरे, साथ लीधी धर कांमणि। देवी हुइ सोहइ सयळ सिणगार, माय मायां तणी मांडणी। माय मायां तणी माडणी सज्या मयल सिणगार, अहि भोपमां मिरि वेणी ढळकइ, चिहुर चपक भार।—रुकमणी मगळ

२ देखो 'माश्र' (रू भे)

उ०—अइ मायं पाण भोयण।—जै त प्र

३ देखो 'माय' (रू भे)

उ०—मिलै सिह बन माय किण मिरगा अगपत कियो। जोरावर प्रति जाय, रहै उरधगत राजिया।—किरपाराम

**मायई**—देखो 'माता' (अल्पा, रू भे) (उ र)

**मायड, मायड़ी**—देखो 'माता' (मह, रू भे)

उ०—१ डाकी ठाकर सहण कर, डाकण दीठ चलाय। मायड खाय दिखाय थण, घण पण वलय बताय —वी स

उ०—२ पीढे तो बैठी मायड मन करघो, मन कर मेल्यो लोढो वीर।—लो गी

उ०—३ जनम दियो म्हारी मायडी। होजी वै ने रूप दियो करतार।—लो गी

उ०—४ रे जाया मायड़ी सामो रे नाळ।—जयवाणी

**मायत**—देखो 'माईत' (रू भे)

उ०—१ तद वेरसी सलाम कर कही—जे इसी ही होणहार थी सो हुई। थे म्हारै मायत छो।—सूरे खींवे काधळोत री बात

उ०—२ गौतम जीत करै मायतां तणी, तीन्न प्रणामे जोय हो।
—जयवांणी

**मायतपणो**—देखो 'माईतपणो' (रू भे)

**मायताय**–स० पु० [स० मातृ+तात] माता-पिता।

उ०—मायताय मनि पूगी हांम, साल्हकुमर तसु दीघउ नाम। अतमच्छा माता मय होइ, ढोलउ नांम कहइ सहु कोइ।—ढो मा

**मायदे**–स० स्त्री०—परमार चाहड देव की पुत्री जो शक्ति अवतार मानी गई है।

**मायनै**—देखो 'मांय' (रू भे)

**मायरावार**–स० पु०—माहेरा लेकर आने वाला, मामा या उसका सम्बन्धी। रू० भे०—माहेरेदार।

**मायरौ**–स० पु० [म० मातृ+भरह] विवाह के समय वर या वधू के मामा द्वारा दिया जाने वाला धन या वस्त्रादि।

उ०—थोडी देर अठीनै-वठीनै री वाता हुवां रै बाद गोपाळ मीठास सू पूछियो—थांरै माथै कित्तोक करजो है? "अदाजन कोई तीन मी-साढी तीन सो रो।" काई मायरो मोसेरो अथवा नुकतो काढियो हो?—वरसगाठ

रू० भे०—मामेरो, मायेरो, माहिरो, माहेरो।

**माया**–स० स्त्री० (व व) [स० मातृ] १ वैवाहिक अवसरो पर किसी दीवार या पाटे पर घी की सात धाराए लगाकर उस पर कुकुम की बावन बिंदियां देकर पूजनार्थ की जाने वाली मातृकाओ की स्थापना। वर-वधू को सर्वप्रथम इन्ही को प्रणाम करवाया जाता है।

उ०—१ रुखमणि अविका पूजिवा जाहिरे, साथ लीधी धर कांमणि। देवी हुइ सोहइ सयल सिणगार, माय मायां तणी माडणी।—रुकमणी मगळ

उ०—२ वइठा मायां आगळी वेऊ, छेहडा बाधा घणी छत।
—महादेव पारवती री वेलि

२ देखो 'माअका' (रू भे)

३ देखो 'माता' (रू भे)

उ०—छ तो इम छांना वच्या कन्हैया, एक रह्यो तू पास रे। तोख मायां रा राखतो कन्हैया, तू आवे छट्ठे मास रे।—जयवाणी

४ देखो 'माया' (रू भे)

५ देखो 'मावलियां'।

६ देखो 'मांया' (रू भे)

**माया**–स० स्त्री० [स०] १ धन की अधिष्ठात्री, लक्ष्मी-देवी।

उ०—ईहरिया आचार री, वीर चढै तो वेळ। हसत चढै चारण हुवै, माया सरसत मेळ।—वां दा

२ द्रव्य, धन, सम्पत्ति, वैभव। (अ मा, ना मा, ह ना मा)

उ०—१ देखी जे सूमां द्रूमां, एकी प्रकत अभग। जड माया घर मे जिते, इते प्रफुलत अग।—वां दा

उ०—२ मती वळै जूंभै सुभट करै ग्रंथ कविराज । दाता माया ऊधमैं, नाम उबारण काज ।—बां दा

उ०—३ इसी माया के काम री जो खरचै न खावै, ना बात मायै लगावै। अर इसी माया ही के कारणे जके प्रीत गिणै न नीत, आपो गिणै न मुलायदो कोरी पग्सगी गै जी दुखावै। का बात नैं अर का मुवाद नै। माया री रग ताना तैया मे नहीं, नाम अर काम में होणी चाहीजै।—दमदोस

उ०—४ एक बेटा रै जीवता उण री मां नैं ओ विस्वो काढणो पड्यो, धिरकार है उण रा जीवणा नै। लाणत है उण री माया मपत नैं।—फुलवाडी

उ०—५ माया का सुख पंच दिन, गर्ग्यो कहा गवार। स्वप्ने पायो राजधन, जात न लागै वार।—दादूवाणी

उ०—६ दादू माया का बळ देखकर, आया अति अहंकार। अध भया सूझै नही, का करि है सिरजन हार।—दादूवांणी

उ०—७ 'हरीया' माया जोडि करि, गाडी गोडै हेठ। माया इत की इत रही, आप गये करि वेठ।—स्री हरिरामदास जी महाराज

३ ईश्वर की एक काल्पनिक अलौकिक शक्ति, जिसके द्वारा बाह्य जगत की रचना एव भौतिक पदार्थों का निर्माण हुआ है। अपने प्रभाव के कारण यह जीव को ब्रह्म से दूर रखती है। (वेदान्त)

उ०—१ दादू माया सब गहले किये, चौरासी लख जीव। ताका चेरी क्या करै, जे रग राते पीव।—दादूवांणी

उ०—२ बाजीगर की पूतळी, ज्यों मरकट मोह्या। दादू माया रांम की सब जगत विगोया।—दादूवाणी

उ०—३ माया मैली गुण मई, घर घर उज्वल नाम। दादू मोहे सबन को, सुर नर सब ही ठाम।—दादूवाणी

उ०—४ 'हरीया' माया राम की, महा अपर बळ होय। मेरी मेरी करि गया, साथि न चाली मोय।

—स्री हरिरामदास जी महाराज

उ०—५ 'हरीया' माया मोहनी, मोह्या सुर नर नाग। एक न मोह्या राम जन, उर उपज्या वैराग।

—स्री हरिरामदास जी महाराज

वि० वि०—वेदान्त दर्शन के अनुसार ब्रह्म की अलौकिक शक्ति से ही हम यह दृश्य जगत दिखाई देता है। पुराणों मे इसी शक्ति (माया) मे चेतन धर्म का आरोप करके इसे स्त्री रूप में ब्रह्म की सहधर्मिणी माना है। इसी कारण प्राणियों को अवस्तु मे वस्तु, अस्वाभाविक मे स्वाभाविक व मिथ्या मे सत्य का आभास होता है। एक अन्य मत के अनुसार इसे अधर्म की पुत्री माना है और इसकी माता का नाम मृषा कहा है। ब्रह्म को इसका भाई बताया है जिसके संसर्ग से इसे लोभ एव विकृति नामक दो पुत्रो की उत्पत्ति हुई। सृष्टि निर्माण के समय ब्रह्मा ने इसकी सहायता ली जिससे निम्नलिखित सात वस्तुओं या शक्तियों का निर्माण किया गया —(१) गायत्री—जिससे समस्त वेदो का निर्माण हुआ, तद-नन्तर वेदों के द्वारा ससार का निर्माण हुआ। (२) सत्यवती—जिससे जीव पोषक वनस्पत्तियो एव समस्त ओषधियो का निर्माण हुआ। (३) ज्ञानविद्या—इससे सारे शास्त्रो का निर्माण हुआ। (४) लक्ष्मी—इससे वस्त्र एव आभूषण उत्पन्न हुऐ। (५) उमा—इसने शिव की सहायता से समस्त शास्त्रो का भूलोक मे प्रसार किया। (६) वर्णिका—इसने समस्त सृष्टि का भार अपने ऊपर लिया। (७) धर्म द्रवा—यह एक नदी थी जो आगे चलकर गंगा के नाम से प्रसिद्ध हुई। वस्तुत माया एक मूर्तिमान भ्रम है जो प्राणियो को भुलावा देकर ईश्वर से विमुख रखती है। जितने कार्य, बातें या पदार्थ वास्तव मे कुछ और होते हैं और दिखने मे कुछ और होते हैं इसका अंतर ही माया है।

४ सृष्टि की उत्पत्ति का मूल कारण।

उ०—१ प्रथम जळ जळाकार हुतो। तिहा निरजन निराकार वडपात माहि पोढिया हुता। तदा मन माहि इच्छा ऊपनी जु सृष्टि उपाजिसु। तदा मनसा देवी माया तै ऊपनी। माया थकी थोक दुइ ऊपना, आत्मा एक। द्वितीयो परमात्मा। ताहरा माया सेती जु मिल्यो ते जीवात्मा (अर) माया थकी जु भिन्न रह्यो ते पर-मात्मा।—द वि

उ०—२ मन मनसा माया रती, पच तत्व परकाम। चौदह तीनो लोक सब, दादू होइ उदास।—दादूवाणी

५ शैव मतानुसार मन को बाध रखने वाले चार पासो मे से एक।

उ०—माया फांसी हाथ लै, बैठी गोप छिपाइ। जे कोई धीजै प्राणियां, ताहि के गळ बांहि।—दादूवाणी

६ मन के २४ दुष्ट विकारों मे से एक विकार। (बौद्ध)

उ०—१ दादू माया सौं मन बीगड्या, ज्यों कांजी कर दुद्ध। है कोई ससार मे, मन कर दवै सुद्ध।—दादूवांणी

उ०—२ माया पापनि पैस करि, कीया क्लेजै घाव। 'हरीया' बोह वळिवतु कु रक न पहुचै राव।—स्री हरिरांमदास जी महाराज

७ छल, कपट, धोखा, प्रवचना।

८ जादू का खेल बाजीगरी, ऐन्द्रजाल।

९ अविद्या, अज्ञान, भ्रम, मोह।

उ०—माया विसरी वेलडी, 'हरीया' पसरी दूरि। केताई फळ कारणै, रह्या विसूरि विसूरि।—स्री हरिरांमदास जी महाराज

१० भ्रम या मोह वश होने वाला अनुराग, आसक्ति, ममत्व।

उ०—१ मावीतां तणी इसी ताइ माया, ध्यांन रहइ घर प्राण आधार। वाघइ सायर वळे ज्यू ही विप्र, बासुर बरस तणइ विस्तार।—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ जीवों मांही जिव रहै, ऐसा माया मोह। सांई सूधा सब गया, दादू नहिं अदोह।—दादूवांणी

उ०—३ ऊतरता एता मला, माया मोह विकार। राम न मना उतारियो, जन हरीया छिन वार।—स्री हरिरामदास जी महाराज
११ राजनैतिक धोखा-धडी।
१२ मिथ्या या अवास्तविक धारणा।
उ०—'हरीया' माया कीच मैं, केताई कळीयाह। जे कोई निकसै बापडो, सतगुर सैं मिळियाह—स्री हरिरामदास जी महाराज
१३ कोई गूढ या विलक्षण बात जो आसानी से नही जानी जा सके।
उ०—झीणी माया लीण हुय, रही प्राण सु रचि। सिघ सिन्यासी जोगना, गए मुनि जन पचि।—स्री हरिरामदास जी महाराज
१४ लालच लोभ।
उ०—१ माया करि करि मांनवी, मन में मोटी आस। 'हरीया' पांणी ओस का, पीया मिटै न प्यास।
—स्री हरिरामदास जी महाराज
१५ मन की वृति, वासना।
उ०—१ मन हस्ती माया हस्तिनी, सघन वन ससार। ता में निरभय हो रह्या, दादू मुग्ध गवार।—दादूवाणी
उ०—२ दादू माया मगन जु हो रहे, हम से जीव अपार। माया माही ले रही, डूबै काळी धार।—दादूवाणी
१६ भोग विलास की सामग्री।
उ०—१ माया सौं मन रत भया, विसय रस माता। दादू साचा छाड कर, झूठे रग राता।—दादूवाणी
उ०—२ यो माया का सुख मन करै, सय्या सुदरि पास। अत काळ आया गया, दादू होउ उदास।—दादूवांणी
१७ झझट, झमेला, प्रपच।
उ०—१ बात सुणता ई माळण री तो डचरज सू आख्यां फाटी री फाटी रैंगी। हे राम! ओ काई खिलको व्हियो अबै कीकर इण माया सू फद कटैला।—फुलवाडी
उ०—२ माया विसरी वेलडो, अघा रह्या अळूझि। जन 'हरिया' से जांनि कै, चाल्या देख सळूझि।—स्री हरिरामदास जी महाराज
१८ तान्त्रिक चमत्कार।
उ०—१ आ तो उण सपना वाळा बाग मे हीडती अपछरा है। राम जाणै आ काई माया है। काई चाळो है।—फुलवाडी
उ०—२ उण रै वास मे निसक आय नै मूडकी नै घढ सू चेपणी अर यू म्हारै मामी मुळकती जोवणी, अवस आ कोई देता उपरली माया है।—फुलवाडी
१९ रचना, लीला, खेल।
उ०—१ माया सोह सामट बाळ-मुकुद। सूतो वड पान समाधि समद।—ह र
उ०—२ तू हीज भाजै तू घडै, पोसै त्रिपुराया। दुनिया मे दीसै विका, सह थारी माया।—गजउद्धार
उ०—३ आ सगळी माया अर ओ सगळो परताप इण जीव रो ई है।—फुलवाडी
२० दैविक चमत्कार।
उ०—१ अमरु एकु पयडउ हूउ बोलइ साभलिणाह। ए माया सवि मइ करी फल्या राखे वाह।—मालिभद्र सूरि
उ०—२ कवण अखैवड विगर, प्रळै सागर सिर सोभै। कवण विना सुखदेव, देव माया नह लोभै।—रा रू.
२१ सृष्टि, ससार, जगत।
उ०—१ अनळ पखि आकास को, माया मेर उलघ। दादू उलटै पथ चढ, जाइ विलबै अग।—दादूवाणी
उ०—२ यहु सब माया मिरग जळ, झूठा झिळमिळ होइ। दादू चिळका देखकर, सत कर जाणा सोइ।—दादूवाणी
उ०—३ दादू नैनहु भर नही देखिये, सब माया का रूप। तह ले नैना राखियैं, जह है तत्व अनूप।—दादूवांणी
२२ ठाट बाट।
उ०—माया देखे मन खुसी, हिरदै होइ विकास। दादू यह गति जोव की, अत न पूगै आस।—दादूवाणी
२३ सांसारिक बन्धन।
उ०—१ दादू झूठी काया झूठ घर, झूठा यहु परिवार। झूठी माया देखकर, फूल्यो कहा गवार।—दादूवांणी
उ०—२ माया बधक बाण ज्यु, मारै अग लगाय। जन 'हरीया' तिह लोक मैं, भाजि किती लग जाय।
—स्री हरिरामदास जी महाराज
उ०—३ बेटी रै जोग वर सारू म्हैं इण माया मे झिलियो रह्यो। अबै म्हैं अत लोक रो काम करणो चावू।—फुलवाडी
२४ प्रघान या प्रकृति।
२५ दुष्टता, मन की कुटिलता। (जैन)
२६ प्रज्ञा, बुद्धि, ज्ञान।
२७ शक्ति, दुर्गा, देवी।
उ०—सच्चिदानंद व्यापक सरव, इच्छा तिण मे ऊपजै। जगदव सकति त्रिसकति जिका, ब्रह्म प्रकृति माया वजै।—मे म
२८ वैष्णवो के अनुसार विष्णु की नौ शक्तियो में से एक।
२९ नारी का एक रूप।
३० गौतम बुद्ध की माता।
३१ सप्त पुरियो मे से एक पुरी का नाम। (अ मा)
उ०—प्रथम अजोध्यापुरी, बहुरि मथुरा अरु माया। कासी कांती प्रसिद्ध, मुकत पाई जे आया।—गजउद्धार
३२ एक वर्णिक छन्द जिसमे, प्रथम पाच गुरु, फिर एक सगण, भगण अत मे दो गुरु होते हैं।
रू० भे०—माईया।
मह०—मायो।

३२ देखो 'माया' (रू भे)

उ०—१ आय वइठा माया तणइ आगळि, भरिया थाळ रतन बहु भाति।—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ दिख राजा आगळि दाखियउ, राज परीछउ काइ रुख। अचरिज सहु रहियउ अतेउरि, माया जरइ बोलिया मुख।

—महादेव पारवती री वेलि

३३ देखो 'मया' (रू भे)

उ०—जिण मुणि रुदन दया मनि जाणी। आस्रम रिख माया जित आणी।—सू प्र

३४ देखो माता' (रू भे)

३५ देखो 'मावलिया'।

३६ देखो 'मांया' (रू भे)

३७ देखो 'माया'।

**मायाग्राळ**—देखो 'मायाजाळ' (रू भे) (जैन)

**मायाकार**—स० पु० [स०] जादूगर, बाजीगर, ऐन्द्रजालिक।

**मायागोलक**—स० पु०—साबुन के पानी का बुलबुला, जो कि बच्चे कागज की नलिका मे फूक मार कर बनाते हैं।

उ०—जिमिउ स्वप्नराज्य, जिसिउ गधरव नगर, जिमिउ नदी पुलिनातरालि लिखित प्रासाद, जिमिउ अलातचक्र, जिसी मृग-त्रिस्णिका, जिसा मायागोलक, जिसिउ इद्र जालवन तिसिउ माया मय ससार।—व स

**मायाजाळ**—स० पु० [स० माया+जाल] १ सासारिक बधन, झझट, प्रपच।

उ०—घर के मारे वन के मारे, मारे स्वरग पयाळ। सूक्ष्म मोटा गूथ कर, मांड्या मायाजाळ।—दादूवाणी

२ मोहजाल, ममत्व का बधन।

उ०—सूरदास कीं अटकतो अटकतो जबाब देवतो—वा दिना म्हैं ई थोडो-घणो मायाजाळ मे फसियोडो हो।—फुलवाडी

३ चमत्कार।

उ०—भूख अर तिरस मिटिया पछै राजकवर अर मगळा जानिया इण मायाजाळ माथै विचार करियो तो वांनै अणूतो इचरज व्हियो।—फुलवाडी

४ ऐन्द्रजाल, जादू।

५ धोखा, ठगी, प्रवचना।

रू० भे०—मायाग्राळ।

**मायातत्र**—स० पु० [स०] एक प्रकार का तत्र।

**मायाति**—स० स्त्री० [स०] दुर्गा को प्रसन्न करने के लिये अष्टमी या नवमी को दी जाने वाली नर बलि। (तांत्रिक)

**मायादोख, मायादोस**—स० पु० [स० मायादोष] दगाबाजी करके आहार लेने पर लगने वाला दोष। (जैन)

**मायापत, मायापति**—स० पु० [स० मायापति] १ परमात्मा, ईश्वर

२ धनवान।

उ०—१ मायापत विडतजी री बामणी नै यें आज मगती बतावो। कोई खायो है तो आज दिन ताई म्हारो ई खायो है। म्हैं तो मागने पाणी ई नीं पीयो।—फुलवाडी

उ०—२ अबै किण री भरोसो! निराम मायापतिया री मन भगवान माथै हुलसियो। ठोड ठोड मिंदरा री नींवा दिरीजण लागी। जूना मिंदरा मे अस्टपोर पूजा होवण लागी।—फुलवाडी

**मायापास, मायापासु**—स० पु० [स० माया+पाश] माया का बधन, मोहजाल।

उ०—पसुबधन जिम छोडिय मोडिय मायापासु। असिव निवारण वारण वलिउ तहिय उदासु।—जयसेखर सूरि

वि० वि०—देखो माया' (५)।

**मायावी**—देखो 'मायावी' (रू भे)

**मायामोसो**—स० पु०—कपट पूर्वक बोला जाने वाला झूठ। (जैन)

**मायामोह**—स० पु० [स०] १ विष्णु के शरीर से निकला हुआ एक कल्पित पुरुष जिसने असुरो का दमन किया था। (पौराणिक)

२ विष्णु का एक अवतार।

३ माया के प्रति होने वाला मोह।

**मायावत, मायावत**—स० पु० [स० मायावत्] १ धनवान, धनाढ्य।

उ०—स्याम सुभायक मेघ, मेघ नह मायावतह। मायावतह साह, साह नही खर अतह।—र. ज प्र.

२ कस का एक नाम।

३ राक्षस।

वि०—१ छली, कपटी, धोखे-बाज।

२ मायावी, बाजीगर, जादूगर।

उ०—पावा लाग्यो पदमयो जिका वैंटे रुकमणी जादुराय। माया-वत हो स्री क्रसणजी पीतावर पहराय।—रुकमणि मगळ

३ भ्रमात्मक असत्य।

**मायावती**—स० स्त्री० [स०] १ कामदेव की स्त्री रति का एक नामान्तर जो उसने शबरासुर के यहा रहते समय धारण किया था।

२ प्रद्युम्न की स्त्री का नाम।

**मायावाद**—स० पु० [स०] ब्रह्म सत्य और जगत मिथ्या का सिद्धान्त। इसमे समस्त सृष्टि को मिथ्या व असत्य माना जाता है।

**मायावादी**—वि० [स० मायावादिन्] 'मायावाद' के सिद्धान्त को मानने वाला।

**मायावियो**—देखो 'मायावी' (अल्पा, रू भे)

उ०—केई वेरागी आलोवसी, आलोवे नही लपटी रे। आठ बोल ठाणायग कह्या, मायाविया होय कपटी रे।—जयवाणी

**मायावी**—स० पु० [स० मायाविन्] १ ईश्वर का एक नाम।

२ ऐन्द्रजालिक, बाजीगर, जादूगर।

३ कपटी, धोखेबाज, छलिया।

४ मय दानव के पुत्र का नाम जिसकी मा का नाम हेमा था। यह वालि द्वारा मारा गया।
५ माजूफल।
६ बिडाल, बिल्ला।
७ धनवान।
वि०—१ विचित्र एव रहस्यमय कार्य करने वाला, तरह तरह की मायाए रचकर प्रभावित करने वाला, बाजीगरी मे निपुण।
उ०—१ कहैं क्या व्यावेधो, कहन नहि आवै कुळ कुळै। मदांधो मायावी तुम रु हम भावी सम तुलैं।—ऊ का.
उ०—२ अर जे इण मायावी ऊट नै छेड़ू तो परतख इण जम रै हाथा मौत है।—फुलवाडी
२ माया सम्बन्धी।
३ माया के रूप मे होने वाला।
४ जादू आदि से सम्बन्ध रखने वाला।
रू० भे०—मायावी।
अल्पा०—मायावियौ।

मायाबीज-स० पु०—ह्रीं नामक तांत्रिक मत्र।

मायासपत-स० स्त्री० यौ० [स० माया+सपति] धन-दौलत।
उ०—माईतां रौ हुकम अर वारी पग धूळ माथा माथै, टावरा री मायासपत आ इज है।—फुलवाडी

मायासीता-स० स्त्री० यौ० [स०] सीता हरण से पूर्व अग्नि द्वारा वास्तविक सीता को हटाकर रखी गई एक कल्पित सीता। (पौराणिक)

मायास्त्र-स० पु० [स० माया-अस्त्र] एक प्रकार का कल्पित अस्त्र।

मायी-स० पु० [स० मायिन्] १ माया का अधिष्ठाता, ईश्वर।
२ कपटी, गुडा, छलिया।
३ बाजीगर, जादूगर।
४ मायावी।
स० स्त्री० [स० मातृ] ५ मौसी।
६ माता, मां।
रू० भे०—माइल्ल।

मायूस-वि० [अ०] १ निराशा, हताश।
२ उदास।

मायूसी-स० स्त्री० [अ०] १ मायूस होने की अवस्था या भाव।
२ निराशा, उदासी।

मायेरौ—देखो 'मायरौ' (रू भे)

मायै—देखो 'माय' (रू भे)

मायोड़ो-भू० का० कृ०—१ समाया हुआ २ निमा हुआ, खटा हुआ ३ सहन या बर्दाश्त हुवा हुआ ४ हजम हुवा हुआ, पचा हुआ (स्त्री० मायोडी)

मायौ—१ देखो 'माता' (मह, रू. भे)
उ०—१ देस यसा जगि विरजयौ, रागा देवी मायौ जी। सरव भूति नामे पिता, ससिहर चिन्ह सुहायौ जी।—म कु
उ०—२ मोने तो रोवांणी तमे, अब तो किया करायौ रे। लीजो पदवी सिवपुर तणी, कांई दूजी म रोवाये मायौ रे।—जयवाणी
२ देखो 'माया' (मह, रू भे)
३ देखो 'मईयौ' (रू भे)

मार-स० पु० [स०] १ कामदेव, मदन। (अनेका, अ मा, ह ना. मा)
उ०—नायक तीजी नार रौ, मो दुख दायक मार। घरणी घर खावद धके, परणी करै पुकार।—वा. दा
२ श्री कृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न का एक नामान्तर।
उ०—ए प्रदिमन का नाम जु कांमदेव कौ अवतार। दरपक। कांम कुसमायुध। सवरारि। रतिपति। तनसार। समर। मनोज। अनग। पचसर। मनमथ। मदन। मकरधज। मार। ए प्रदिमन का नाम। —वेलि टी
३ आघात, प्रहार, चोट।
उ०—१ मच धांम धूम सर सेल मार। पड आस आस आठू पुकार।—रा रू
उ०—२ राजा 'गाजी' सारिखा, से वड्डा सिरदार। दखणी मार मनाविया, मार कहीजै सार। मार सार मारकां इळा हूवै आपांणी, मुहि खग्गां है-खुरा, जेह रक्खी ते माणी।—गु रू व
उ०—३ चंत्रइ चपक कुमलआ, होडीले सहिकार। तरु अर बहु पल्लव धरइ, 'मारि' करइ बहु मार।—मा का प्र
४ युद्ध, झगडा, लडाई।
उ०—महाबळ वीर बहादुर मार, करै दहुवै बळ पार कटार। घलै दहुवै वळ खजर घात, दहू बळ पजर पार दिखात।—मे. म
५ घायल, घावों से पूर्ण।
उ०—अठै कवर वडो पराक्रम कियो, आदमी च्यार मार कवर खेत पडियौ, वा सत्रसालजी आदमी सात मार खेत पडिया। घावा सू मार हुवा घूमै है।—द दा.
६ विष, जहर। (अनेका, ह नां मा)
[फा०] ७ नाग, सर्प।
[स०] ८ अमृत। (अनेका ह नां मा)
९ निशाना, लक्ष्य जिस पर वार किया जाय।
१० गोली आदि के वार की सहारक शक्ति की सीमा।
११ सहारक, नाशक।
उ०—नमौ मकराख्य इद्रजीत मार। नमौ खव राकंस-वस-सहार। —ह र.
१२ मारक या नाशक तत्व।
१३ धतूरा।
१४ कार्य या उत्तरदायित्वो का पडने वाला अत्यधिक दबाव, बोझ।
१५ विघ्न, अडचन, बाधा।

१६ प्रेम, अनुराग, ।
१७ हनन, नाश ।
१८ चमड़ा भिगो कर रंगने का पानी । (चमार)
१९ श्वेत, सफेद । (डि. को)
सं० स्त्री०—२० मारने की क्रिया या भाव ।
२१ मार-पीट, पिटाई ।

उ०—नही ग्रावे जाव, पड़े जम ग्राव । दीवी मार दूता, गुरज घोट धूया ।—स्री मूळदासजी

२२ जिस वस्तु पर मार पड़े ।
२३ भूमि, पृथ्वी । (ग्र मा)
२४ पराजय, हार ।
२५ मृत्यु ग्रौर मौत ।
२६ हानि, नुकसान ।
[ग्रव्य०] १ बुरी तरह से ।

उ०—१ रांणी ग्रापरी ग्रास्या देख्यो के एक चिड़कली रोमनदान रा काच सार्थ मार टूचा मारै है ।—फुलवाड़ी

उ०—२ म्हारा मोती म्हारा मोती बेलती वी मोत्या रा ढिगला मे मार ग्रठी उठी लुटण लागी ।—फुलवाडी

रू० भे०—मार ।
ग्रल्पा०—मारो ।

मारकड, मारकडे, मारकडेय, मारकडेव–स० पु० [स० मार्कंड, मार्कंडेय] १ भृगु कुलोत्पन्न एक ऋषि जो चिरजीवियो मे माना जाता है । इनके पिता का नाम मृकड था ।

उ०—देवी मारकडे महा पाठ वाच्यो । देवी लगो तव पाय नो पार लाधो ।—देवि.

२ ग्रगिरा कुलोत्पन्न एक गोत्रकार ।
३ एक ऋषि जो ग्रयोध्या के राजा दशरथ के उप-ऋत्विजा मे से एक था ।
४ एक ग्राचार्य, जो वायु पुराण के ग्रनुसार व्यास की ऋक् शिष्य परपरा में से इद्रप्रमति ऋषि का शिष्य था ।

मारक–वि० [स०] १ मारने वाला, घात करने वाला ।
२ प्रहार या ग्रघात करने वाला ।
३ प्रतिघात करने वाला ।
४ किसी के प्रभाव को नष्ट करने वाला ।
स० पु० [स०] १ प्लेग ग्रादि सक्रामक रोग ।
२ कामदेव ।
३ हत्यारा, घातक ।
४ बाज पक्षी ।
५ वार, मार ।
६ निशान, लक्ष्य ।

उ०—तीरां गोळीग्रा रै मारक पड़तै जिनावर पाख ममारण न पावै छै ।—रा सा स.

रू० भे०—मारक्क, मारिक ।

मारकट–स० पु०—१ शृ गार मे एक ग्रासन ।
२ देखो 'मरकट' (रू भे)

मारकण, मारकणौ–वि० (स्त्री० मारकणी) १ मारने वाला, प्रहार करने वाला, सहार करने वाला । २ देखो 'मारणौ' ।

मारकाट–स० स्त्री० यो० १ लडाई, झगड़ा ।
२ किसी को मारने या काटने की क्रिया या भाव ।

मारकीन–स० पु०—एक प्रकार का मोटा कोरा कपडा ।

मारकुग्रो–स० पु०—वार झेलने वाला, प्रहार का जवाब देने वाला ।

उ०—ग्रळगी ही नैडी की उखवते, देठाळो हुग्रो दळां दुहू । वाग ढेरविया वाहरुए, मारकुए फेरिया मुह ।—वेलि

मारकेट–स० पु० [ग्र० मार्केट] बाजार ।

मारकेस–स० पु० [स० मारकेश] जन्म कुडली मे पड़ने वाले कुछ विशिष्ट ग्रहो का योग जो ग्रमगळकारी होता है । यह ग्रष्टम, द्वितीय ग्रौर सप्तम स्थान की दशा बतलाता है ।

मारको–स० पु० [ग्र० मारिक] १ युद्ध, लड़ाई, सग्राम ।
२ उपद्रव, हगामा ।
३ महत्वपूर्ण घटना ।
४ महत्वपूर्ण कार्य ।
५ प्रहार ।

उ०—१ फौज रो मारको रेढा ऊपर पडै छै। रेढो उण रै तूट री देवै छै सो घोडो नै सवार गुड भेळा हुवै छै ।—डाढाळा सूर री बात

उ०—२ भाजतां रै पूठै लोग लागियो पाखती रा ग्रसवारा भेळियो सो मारको पडियो तीसू लोग सारो बाढ उतारियो ।
—कुवरसी साखलै री वारता

उ०—३ ग्रातम ग्रागवा हुवायां रो मारको पडि नै रहियो छै ।
—रा सा स

६ योद्धा, महाभट्ट, वीर, बहादुर ।

उ०—१ विढण किलियाण रा मारको वड वडी । सेत कनवज सिरो, राम ग्रायो खडी ।—द दा.

उ०—२ 'मान' सुत ग्रनै 'किसनेस' सुत मारका, सार का कोट ग्ररगेज सारा । थापिया एक छत्र एक ऊथापिया, धापिया सनमधी फूल-धारां ।—रामसिंह हाडा नै राजसिंह राठोड रो गीत

उ०—३ उपाडे किता मारका खैग ग्रागा । लडेवा जिकां सीस गैणाग लागा ।—सू प्र

उ०—४ एका एक ग्रभग भड, थिया थिडवै थट्ट । मारू मांझी मारका, कुण कुण वडा सुभट्ट ।—गु रू व

उ०—५ ग्राज दिन परस्यो छै मारको, लडाई रो मूस मरदां री छै जिण चोखा सोना विगैर नही रहै । मैळ वाळो घट जाय ।
—नी प्र

७ किसी का प्रतीक ।
८ चिन्ह, निशान ।
९ व्यापारिक चिन्ह, छाप । (ट्रेड मार्क)
१०—शिर से प्रहार कर मारने वाला या आक्रमण करने वाला पशु ।
वि०—१ मारने वाला, मार करने वाला ।
उ०—१ सुणी भडा 'अजमाल' रा, आयौ राव चलाय । भडा सकाजा मारकां, वणी गरज्जा आय ।—रा रू
उ०—२ सोक पडै सायकां, सेल धमरोळ सताबा । मिळै लोह मारकां, नरिंद हरवळा नबाबां ।—सू प्र.
२ प्रबल, शक्तिशाली, बलवान ।
उ०—१ मडळीक कळोघर मारकौ, ऊससि लग्गौ अबहर । आइयौ तांम प्रमि ऊलके राम भीची जिम राजघर ।—गु. रू व
उ०—२ खुरम कटक्कं अग्गळो, साह दळै असमान । मूळ न मावै मारका दोय खडा इक म्यांन ।—गु रू व
३ भयकर, भयावह ।
४ जबरदस्त ।
उ०—मारू परघर मारका ठहरे समहर ठोड । ऊखाणौ उजवा-ळियो, चढ़ जयमल चीतोड ।—बा दा
५ आन-बान वाला ।
उ०—निरभयगढ निवाई गाम छै, देगतेग बर दायेक बगसीराम नाव छै । देस परदेस में मारकौ कहावे छै ।
—बगसीराम प्रोहित री बात
रू० भे०—मारक्को ।
मारक्क—देखो 'मारक' (रू भे)
मारक्को—देखो 'मारको' (रू भे)
उ०—असख फौण आोपति बहुत चीघा वैरक्का । मारवाड मर-जाद भडा अनडा मारक्का ।—गु रू व
मारखाई, मारखाही–स० स्त्री०—चोरी के माल का पता लगाने वाले को दिया जाने वाला धन ।
वि०—उक्त कार्य करने वाला ।
मारग–स० पु० [स० मार्ग] १ रास्ता, पथ, सडक । (डिं को)
उ०—१ जिण री सगति रे प्रभाव स्वग्गलोक रो मारग मुद्रित कराय कुंभीपाक रो निवास भाळियो ।—व भा
उ०—२ कवण वध मारग करै, दिम च्यारू निस दीह । सीहा सू साकै सको, सांकै किण सू सीह ।—बा दा
उ०—३ सल्या विण लीधा दळ साथै । मारग पडै पहाडां माथै ।
—रा रू
उ०—४ राजा सोच्यौ इण मिचळाद रा डर सू रैयत चुपचाप आपरो मारग लेय लेवैला ।—फुलवाडी
पर्या०—अयनक, इकपदी, गैलो, पथ, पथ, पदवी, पद्धति, पविभाग, बाट, मग, सरणी ।
मुहा०—१ मारग चालणौ=रास्ते पर चलना, मृत्यु हो जाना । २ मारग पकडणौ=धधे लगना, सही आचरण करना । ३ मारग मारणौ=लूट-पाट करना । ४ मारग लागणौ=राह लेना, रवाना होना । ५ मारग लेणौ=देखो 'मारग लागणौ' ।
२ पगडडी, वीथि ।
३ जगह स्थान ।
४ चिन्ह, निशान ।
५ सम्प्रदाय, पथ ।
उ०—सुणि बात है साच सिद्धत सु ग्यान की बोहत गुणी करणी बलिहारी । प्रथ्वी के तारक पच मे आरमे भीखण स्वामी का मारग भारी ।—भि द्र
६ अनुसधान, खोज ।
७ कार्य सिद्धि का माध्यम, साधन, उपाय ।
८ ढग, तौर, तरीका ।
९ अभिनय, नृत्य और सगीत की एक उच्च श्रेणी की शैली ।
१० अगहन या मार्गशीर्ष मास ।
११ मृगशिरा नक्षत्र ।
१२ ग्रह का रास्ता ।
१३ विष्णु । १४ नहर ।
१५ नाली । १६ कस्तूरी ।
१७ मलद्वार, गुदा । १८ धर्म, कर्त्तव्य ।
उ०—१ गुरा नें कहै मोनै त्रिसा घणी लागी गुरा कह्यो—साधु रो मारग है सैंठाइ राखौ ।—भि द्र
उ०—२ तीडै पाट सलख कुळ तारग । महि मरजाद खत्रि ध्रम मारग ।—रा रू
उ०—३ राणी कही, 'बाई रै तो घर रो खावद थो, मुळावै चुकावै । तै गो मारग हीज छै ।—कुवरसी साखले री वारता
१९ मृत्यु, मौत ।
उ०—राजकवर अर राजा नै छोड नै सेवट रांणी तो आपरै मारग चाली ।—फुलवाडी
मुहा०—१ मारग चालणौ=मर जाना, ससार को छोडकर चले जाना । २ मारग लागणौ=देखो मारग चालणौ' ।
२० तरीका ढग ।
उ०—स्रम ना आवै जीव को, अणकीया सब होइ । दादू मारग महर का, विरला बूझै कोइ ।—दादूवांणी
रू० भे०—मग, मग्ग मग्गि, मघ माग, मागि मागु, मारगि, मारग्ग, मारिग ।
अल्पा०—मग्गड, मग्गडो, मागडो, मागडो, मारगियो ।
मारगण, मारगन–स० पु० [स० मार्गण]—१ भिक्षुक, याचक, मांगने वाला, (अ मा, ह ना, मा)
२ तीर, बाण, सायक, सर । (अ मा, डिं ना मा, ह. ना. मा)
स० स्त्री०—३ मांगने की क्रिया या भाव, याचना ।

४ खोज, अनुसधान तलाश।
५ पांच की सख्या ❀ (डिं को)

मारगमास–स० पु०[स मृग-मास] मार्गशीर्ष का महिना।
उ०—माठी थाइ मालती, कमल तणा कुल-नास। विरहणीयां दुख दाखविट, मरि नू मारगमास।—मा का प्र

मारगसिर, मारगसिरि–स० पु०[स० मार्गशीर्ष] १ मार्गशीर्ष मास।
उ०—मारगसिरि ऊभी रही, मारगसिर सुणि मास। चखि चुहुटी चिश्राम जिम, मुभनइ माधव-आस।
पर्या०—अगहण, मगसर, सवत आद, सह।—मा का. प्र
[स० मार्गशिरी मार्गशीर्षी] २—पूस मास की पूर्णिमा।
[स० मृगसिरस] ३—मृगशिरस नक्षत्र।
उ०—मारगसिरि ऊभी रही मारगसिर सुणि मास। चखि चुहुटी चिश्राम जिम, मुभनई माधव-आस।—मा का. प्र

मारगि—देखो 'मारग' (रू भे)
उ०—जुदा हुए जिद जीव, भ्रिग मग आंमूझे मरे। मारगि वहतै मांडिओ, दाणव प्रळै दईव।—वचनिका

मारगियौ—देखो 'मारग' (अल्पा, रू भे)
उ०—थारो मारगियो लीलांणी, घरे पधारो ओ राज! म्हारा सायीहा रे।—लो गी

मारगी, मारगु, मारगू–वि०[स० मार्गिन्, मार्गी] १ मारग का, मार्ग सम्बन्धी।
२ किसी पथ या सम्प्रदाय का मानने वाला, अनुयायी।
उ०—ओधार महता कथा गाखवा समदां कडे, स्त्री हुथा रामचयु लई मारीच सुवाह। मारगी कदीम रूक चलाक भारथा मुडे, 'दयाल' मारगी तथा आहुडं दुवाह।—दादूपथी साधां री गीत
स० पु०—१ राहगीर, पथिक।
उ०—लांबा पैंडा सू थाकयोडो कोई मारगू भोजन रै उपरांत पांवणा रूपी अवतरै तो उण री सरवरा अर आव-आदर करणा सू सुरग रो लाभ व्है।—फुलवाडी
२ सगीत में एक मूर्च्छना।

मारग्ग—देखो 'मारग' (रू भे)
उ०—भरै मांग सिंदूर मारग्ग माळै, वहै सांमलो अज्ज सेरी विचाळै।—ना द

मारच–स० पु० [अ०माच] १ गमन प्रस्थान, कूच।
२ ईस्वी सन् का तीसरा मास।

मारजण–स० पु० [स० मार्जन] १ नहाने या सफाई करने की क्रिया या भाव।
२ सफाई, स्वच्छता।
उ०—आगै जाइ आलि केलि गृह अन्तरि, करि अगण मारजण करेण। सेज विचाज खीर सागर मजि, फूल विचाज सजै तसु फेण।
—वेलि

३ नहाने की क्रिया, स्नान।
४ उबटन, मालिश।
५ माजन क्रिया।
६ प्रतिलेपन।
उ०—इतै फग्ग पख तेरस आई, सरस वणी गढ तणी सभाई। अजिर मारजण गुण ओपाया, महले नवरग चित्र मडाया।
—रा रू

७ सुधार, परिमाजन।
८ अभ्यास, रियाज।
रू० भे०—माजण,

मारजणी–स० स्त्री०[स० मार्जनी] १ झाडू, बुहारी
२ सगीत के मध्यम स्वर की चार श्रुतियो मे से अतिम श्रुति।

मारजर,मारजार मारजारी–स० स्त्री०[स० मार्जर, मार्जारी] १ बिल्ली, बिलार।
२ ऊद बिलाव।
३ मुश्क, कस्तूरी।
रू० भे०—मजार,
अल्पा०—मजारडी, मजारी, मझारडी, मजारडी मजारी,

मारजारी टोडी–स० स्त्री० [स० मार्जारी-टोडी] सम्पूर्ण जाति की एक रागनी।

मारण–स० पु० [स०]१ मारने या हत्या करने की क्रिया या भाव।
उ०—दुस्टी वाता तो कैडी मीठी-मीठी करै, पण मांय रा मांय घाप नै मारण रा करतब रचै।—फुलवाडी
२ विष, जहर। (अ. मा, ह ना मा.)
३ एक मत्र विशेष।
उ०—कामण, मोहन, मारण, थमन, जगम, थावर, जडी, बूटी, जत्र, मत्र।—पचदडी री वारता
४ मनुष्य को मारने के लिए किया जाने वाला एक तात्रिक प्रयोग। तात्रिक षट्कर्मों मे से एक। (कल्पित)
वि०—१ मारने वाला, हनन करने वाला, नष्ट करने वाला।
उ०—नमो प्रहलाद उबारण ब्रम्म ,नमो अग-कामव मारण ब्रम्म
—ह र

२ मिटाने व दूर करने वाला।
उ०—राघव तण जोडि गुण रूपक। मारण दळिद्र वधारण माम।
—ह नां मा

मारण, मरण–वि० यौ०—मार कर मरने वाला।
उ०—पडती वाथ साथ पलटतै, हाथ वखाणि वखाणि हियो। मारण मरण मारकै मैंणे,कूड ऊपनै साच कियो।
—कल्याणदास जाडावत

मारणी–स० स्त्री०[स० म्ना-अभ्यासे=ल्युट्=म्नानी] १ पाठशाला में सध्या समय छात्रों द्वारा बोली जाने वाली गिनती।

२ देखो 'मारणी' (स्त्री)
रू० भे०—मुआरणी,

मारणो–वि० [स० मारण] (स्त्री० मारणी) १ मारणे वाला, सहार करने वाला।
उ०—मार दइता घणा राकसा मारणो। भखं पळ धारणी रगत भेळो।—खेतसी वारहठ।
स० पु०—किसी के पास जाने पर शिर हिलाकर वार करने या आघात करने वाला पशु। इस प्रकार के स्वभाव वाला।
उ०—बोल्यौ–हिरणी हिरणी आगी होय, म्हारा बळद मारणा।
—फुलवाडी

मारणौ, मारबौ–क्रि० स०[स० मारण] १ किसी के जीवन का अन्त करना, प्राण लेना, वध करना, हत्या करना।
उ०—१ म्हारा सू आ वात देखणी नीं आवं इण विचं तो आप म्हनै आप रे हाथा मार न्हाको तो म्हनै सायत मिळे।—फुलवाडी
उ०—२ मारे खान चडो रण मडो। खळ पकडो मारो बळ खडो।
—रा रू
उ०—३ काधळजी वरस तो ७३ मे हा पिण पिंडे आप वडो झगडो कियो। आदमी इकीस मारनै सारगखान नू तरवार वाही।
—द दा

२ आघात या प्रहार करना, पीटना, चोट लगाना।
उ०—१ छाती माथै गोडा देयनै जूता मार मारनै उण रे माथा रो माल पुवो कर दियो।—फुलवाडी
उ०—२ मयदी वणो कान्हूरै थाप मारी। तरी साह तोफांन रै माह तारी।— मे म
३ मिटाना, नष्ट करना। (उ र)
४ सजा देना, दण्ड देना।
५ लूट-मार करना, लूटना, छीनना।
उ०—१ पोछै राजासर सू साथ करनै काधळजी चढ़िया, सू हमार रो काठो सरब मारियो।—द दा
उ०—२ आदमी सवार पाळा आपरा साथ लिया सो जाय सरसे दोड़िया वित मारियो गांव मारिया।—ठाकुर जैतसी री वारता
उ०—३ खाडाळ रा गाव १० मारनै वित लीनो।—नैणसी
६ कब्जे में करना।
७ दुखी करना, परेशान करना, सताना, मानसिक कष्ट देना।
८ इच्छा या किसी मनोविकार को बल पूर्वक दवाना।
उ०—आसा तो एको भली, दूजी भली न काय। दूजी आसा मारिसी 'हरिया' जुग मे आय।—स्री हरिरांमदासजी महाराज
९ पछाड़ना, पटकना।
१० अपने विपक्षी या प्रतिद्वन्दी को हराना, परास्त करना।
११ प्रतियोगिता मे किसी को पीछे रखना।
१२ खेल में गोटी या पत्ते का हराना।
१३ किसी वस्तु को किसी अन्य वस्तु से जोर से फेंक कर या पटक कर टकराना।
१४ किसी योग्य न रहने देना, अयोग्य या निकम्मा बना देना, बल या प्रभाव समाप्त कर देना।
१५ मरणासन्न स्थिति मे करना।
१६ गुण समाप्त कर देना।
१७ स्त्री प्रसग करना, मैथुन करना।
उ०—पण दळकरण मांनै नही इतरै फेर ही आय गळ बाखडी मारी और नसे मे कही थारी मा कू मारू।
—भाटी सुदरदास वीकूपुरी री वारता
१८ अनुचित ढग से हथियाना, हडपना।
१९ धातु आदि की भस्म बनाना। (वैद्यक)
उ०—भणत एक व्याकरण, वीर इस्ट के करै। तरक नीति सासत्राणि एक मुक्ख उच्चरै। मारत एक सब्ब धात केळवै रसायण, अगाध वैदराज राज ओखदी विचारण।—गु रू वं
२० शिकार करना।
२१ उद्विग्नता से प्रयास करना।
उ०—दोनू हाथां सूं झापळिया मारतो होद मे फुरती सू कीं हेरण लागो।—फुलवाडी
२२ लगाना, देना, भिडाना।
उ०—१ तळाव रो मुहरत पूछिनै ले जाइनै नीव मारी भलै गुहरत।—जसमा ओडणी री वात
उ०—२ घोड़ां तुरकीया राहदार उपर नांख पाखर दोना ही पाखतीयां लगाय तरगस कूटा मारघा भडीया रो भोलावट हाथ माहे ले वरछी नै राणी दहड चढी, सकत रूप धार।
—राजा नरसिंह री वात
२३ समिश्रण करना, मिलाना।
उ०—ओझरा घोय-घोय माहे मसाला मारियो मास धात दवगर कीजै छै।—रा सा स.
मारणहार, हारो (हारी), मारणियो—वि०
मारिओडो, मारियोडो, मारयोडो—भू० का० कृ०
मारीजणो, मारीजबो—कर्म वा०
मारिणो, मारिबो—रू० भे०

मारतड–स० पु०[स० मार्तंड] १ सूर्य, रवि, भानु। (अ मा, ना मा)
उ०—१ अर रज धूम रा बितान मैं मारतड रा मयूख अतरधांन विद्या रो अभ्यास घरण लागा।—व भा
उ०—२ माप का बिहाई सा प्रताप का निदांन। मारतड आगे जिसी जोतसी जिहान।—रा रू
२ आक वृक्ष, मदार।
३ शूकर, सूअर।
४ वारह की सख्या। ✿ (डि को.)
रू० भे०—मारतुड,

मारतटमडळ–स० पु० यो०[स०मार्तंड-मण्डल] सौर मण्डल, सूर्य का मण्डल ।

मारतडसुत–स० पु० यो०[स० मार्तंड सुत] १ सूर्य पुत्र कर्ण ।
२ यमराज ।
३ सुग्रीव ।
४ शनिग्रह ।

मारत—१ देखो 'मारुत' (रू भे) (ह ना मा)
—२ देखो 'मारुति' (रू भे.)

मारतुड—देखो मारतड' (रू भे०)
उ०—झड़ फरक्कै मदाळा पीठ ग्रारवा नग्रीठा भड़ै, धूपडा ऊघड़ै वे विरदां सूर वीर । रमै दे घुमडा वीर मारतुडां रूके राह हूकै बीच यडा जठै उठ्ठा 'हमीर' ।—फतहराम ग्रासियौ

मारतोल–स० पु० [पुर्त० मार्टेलो] एक प्रकार का बडा हथौडा ।

मा'रथी—देखो 'महारथी' (रू भे)

मारपीट–स० स्त्री०—१ मारने-पीटने की क्रिया या भाव ।
२ वह झगडा या लडाई जिसमे परस्पर पिटाई होती है ।
३ हाथा पाई ।

मारफत–ग्रव्य० [ग्र० मारिफ्त] १ द्वारा, जरिये, माध्यम से (ग्रू) ।
उ०—१ इण दीवाणगिरी रै मारफत म्हनै ग्रापरी सेवा करण री मोको हाथ ग्रायो है ।—फुलवाड़ी
उ०—२ इणरै मारफत हाथी री करडी खाल चीरावण री जुगती बिठाव ।—फुलवाडी
२ किसी को बीच मे रख कर ।
उ०—उठै वखतै साहणी री मारफत वखतसिंहजी सू वात ठहराई ।—मारवाड रा ग्रमरावा री वात

मारमिक–वि० [स० मार्मिक] १ मर्म का, मर्म, सम्बन्धी ।
२ मर्म स्थान (हृदय) पर प्रभाव डालने वाला ।
३ किसी विषय, वात या वस्तु के मर्म को जानने वाला ।
४ किसी विषय के ग्रन्तर्निहित तत्व के ग्राधार पर होने वाला ।

मारव–स० पु० —१ राठौड
उ०—१ तद वार ग्रम पुरसां तणी, ग्राय वणी जग ऊपरां । महाराज तणै छळ मारवां, धारी लाज सुरद्धरां ।—रा रू
उ०—२ होरवा राग सिंधु हुवा, दगे तोप भळ दारुवां । ग्रम्ह सम्हा गैठ गोळा उडै मारू घर कजि मारवां ।—सू प्र
२ मरु देश ।
३ मारवाड का निवासी, मारवाडी ।
४ देखो 'मारू' (रू भे)

मारवण, मारवणि, मारवणी–स० स्त्री०—१ प्रेयसी, प्रियतमा ।
उ०—१ ग्राव म्हारा मारुडा मारवण तो बुलावै छै । खान-पान जर जेवर न भावै, ठवै नै एक तुही सुहावै ।
—रसीलै राज री गीत
उ०—२ मन ढीग जाय महेस रो, वेस वणाय विसेस । महलां तोने मारवण, पोचास्या कर पेच ।—पना
उ०—३ चालो चालो चवा बाग वाडी में ग्राज । मारू छी कत मारवणी नारी, थां दोनां री छै चगी जोडी जी ।
—रसीलै राज री गीत
२ पूगळ की राजकुमारी, जो नरवर के राजकुमार ढोला की पत्नी थी ।
उ०—पिंगळ-पुत्री पदमिणी,मारवणी तिणि नांम । जोडी ग्राइ विचारियउ, धन्न विधाता कांम ।—ढो. मा
३ मरु देश की स्त्री ।
४ एक मारवाडी लोक गीत ।
५ देखो 'मरवण' (रू भे)
उ०—१ ग्रायी ग्रायी मारवाणी मिळण मारूडो, घर ग्रायो छै म्हा वालो पीव ।—रसीलै राज रो गीत
उ०—२ पधारो गोरी रा साहिवा मानो मारवण री मनवार ।
—लो गी
रू० भे०—मारुणि, मारुणी मारुवणि मारुणी, ।

मारवधरा–स०स्त्री०—देखो मरुधरा' (रू भे)
उ०—जिण रीति भाई नै पाळी हुवो देखि मारवधरा रो कवाड कनक प्रतिहार ग्रसि री ग्राघात देर प्रथ्वीराज रा ग्रस्व री ग्रस उडाय पाडियौ ।—वं भा

मारवराव—देखो 'मारूराज' (रू भे)

मारवा–स० स्त्री—एक सकर राग (सगीत)

मारवाड–स० पु० [स० मरुपाट, प्रा मरुग्राड] राजपुताने का वह प्रदेश जहा राठौडो का राज्य था ।
उ०—१ उज्जैण नरपति महाराज वीर विक्रमादित्य रा प्रताप थी । माळवौ, निम्यार, खानदेस, वराड, मेवाड, गुजरात, मारवाड, ढूढार, ग्रन्तूवध, गुडवानो ।—सिंघासण बत्तीसी
उ०—२ जनपद मारवाड धनि जिणमे, जनमी जोति जागती
—मे म
रू० भे०—मरुग्राडि, मारुग्रडि, मारुग्राड, मारुग्राडि, मारुग्राड मारुयाड मारुयाडि, मारूग्राड, मारूग्राडि, मारूयाड, मारूयाडि, मारूयाड, मारूयाडि,

मारवाडी–स० स्त्री०—१ मारवाड प्रदेश की भाषा ।
स० पु०—२ मारवाड प्रदेश का निवासी ।
वि० स्त्री०—मारवाड की, मारवाड सम्बन्धी ।
उ०—डेरा वादिसाहा मारवाडी भूमि कीना, जैपुर जोधपुर का भायपा नै साथि लीना ।—शि व
रू० भे०—मारुयाड, मारुयाडि मारूयाड, मारूयाडि मारुयाड, मारूयाडि ।

मारवाडो–स० पु०—१ मारवाड का ग्रधिपति ।
२ राठौडो के लिये प्रयुक्त होने वाला शब्द, राठौड ।
उ०—१ हथियां धूधली नाथ कळाई ऊजळो रूका । मारवाड़ा

दिल्ली ने मिळाई वूड माय ।—नवळजी लाळस

उ०—२ ऊपटी ग्रापगा के ववके स्रोण धारवाडा, मारवाडा हकी हकी, वके मार मार । चोडडी हवदा खासा वाग रा टलां सु चलें, हलें हमला मू माथा नाग रा हजार ।—हुकमीचद खिडियो

वि०—१ मारवाड का मारवाड सम्बन्धी ।

मारवी-स० स्त्री०—१ मरु प्रदेश की स्त्री ।

२ एक रागिनी विशेष ।

रू० भे०—मारुवी,

मारवीराव, मारवैराव, मारवौराव—देखो 'मारूराज' (रू भे)

उ०—पमग ग्रफाळि सुरज्ज पसाव । रोळा मझि मेलियो मारवैराव ।—सू प्र

मारसलला-स० पु० [ग्र० मर्शल-लॉ] १ किसी देश के शासन का सेना को सौंपे जाने का ग्रादेश ।

२ प्रजातात्रिक शासन व्यवस्था में गड़बडी हो जाने पर उसमे सुधार लाने व व्यवस्थित करने के लिये, कुछ समय के लिये लागू किया जाने वाला सैनिक शासन, फौजी हूकूमत ।

मारहट—१ देखो 'मरहठो' (मह , रू भे.)

२—देखो 'मरहठ' (रू भे)

मारहटी—देखो मरहठी' (रू. भे)

उ०—जूझवां फुहार टक्र उडे घके ग्राय जेता, ग्रग चक्र वार हुग्रा वक्र के ग्रथाण । केळपुरै ग्रठी-उठी चक्र वेग फेर कीधो, मार टक्र मारहटी सेन रो मथाण ।—वद्रीदास खिडियो

मारहटो—देखो 'मरहठो' (रू भे)

उ०—ग्रासमान लागो धुग्र भागो कीधु सेल ग्रायो, जाडो भार फैल ग्रायो लोहा जगा जीप । ग्राडो मारहटा चा साकडो थाट ठेल ग्रायो, 'माधवेस' वैल ग्रायो वाकडो महीप ।

—हुकमीचद खिडियो

मारहट्ट—देखो 'मरहठ' (रू. भे)

२—देखो 'मरहठो' (मह रू भे)

मारहट्टी—देखो 'मरहठी' (रू भे)

मारहट्टो—देखो 'मरहठो' (रू भे)

उ०—तेगां पाण ग्रग्रनद सतारा नाय स तोडे । मोडे मारहट्टा घडा मरोडे मतग ।—हुकमीचद खिडियो

मारहठी—देखो 'मरहठी' (रू भे)

मारहठो—देखो 'मरहठो' (रू भे)

उ०—मारहठो कहै मैं गाजिया लोक पाजा माहे, राजा माहे ग्रगजी रजियो मारुराव ।—महाराजा बहादरसिंघ रो गीत

मारहतो, मारहथो-वि०—मारने वाला, वार करने वाला ।

उ०—पळ खूटा पतिसाह कर ग्रावध वाहे किलव । मारहथे मरि मारिग्रो रिण गोदो' रिमराह ।—वचनिका

मारांकुस-स० पु० [स०] नाखून, नख ।

माराज, मा'राज—देखो 'महाराज' (रू भे)

उ०—१ सुज ग्रहू वीर जुव हरख साज, सिर हुकम चाढ़ बोलै सकाज । मा'राज तरा तप कर परमाण, ग्रण नीत गुडाग्रा ग्रासुराण ।—शि रू

उ०—२ उण नै सामी एक गरीब वामण धकियो । राजकवर हाथ जोड नै कह्यो—पगा लागू मा'राज —फुलवाडी

उ०—३ वोल्यो—जोगेसर मा'राज थोडा ढवो, थांरी एकर ग्रारती करू ।—फुलवाडी

उ०—४ दलाल ऊभै हो परै' र हाथ जोडचा । होड-होड किसनजी ही कैंणं सू मोढा मोडया । पगा लागू गुरु मा'राज । ऊंचा विराजो ।—दमदोख

उ०—५ राजाधिराज मा'राज रांम । ते ताज सीस ग्रालम तमाम ।

—र ज प्र

माराजा, मा'राजा – देखो महाराजा' (रू भे)

उ०—१ लक्खी विणजारा रो कुरव-कायदो किणी राजा मा'राजा सू कम नी हो ।—फुलवाडी

उ०—२ केई राजा, माराजा, सेठ-साहूकार नी नी व्है जैंडा वणाव मे ग्रडीजत ठमियोडा राजकवरी नै वरण सारू ऊभा हा ।

—फुलवाडी

उ०—३ तेल-फुलेल,ग्रतर-सेंटरा कटर ग्रर मावण-सोढै रा गोडै-गोडै सूणा मिंदूक राजा मा'राजा रा मा पडघा दीखै ।—दमदोख

मारा मार-स० स्त्री० [ग्रनु०] मार-धाड, युद्ध ।

उ०—मारामार हुई महिमडळ मेछा भग पडै महि मडळ । माहै धीर नको महिमडळ, मच्छ गळा-गळा दिल्ली मडळ ।—गु रू व.

मारि-स० स्त्री०[स मारि] १ नाश, विध्वस हनन ।

उ०—राजरमि, परमारहन धरमातमा मारि निवारक सप्त व्यसन-निवारक प्रतिग्यानिरवाह दशारणभद्र न्यायव्रति विस्तारित जगद्भद्र प्रजापाल रिपुकुलप्रलयकाल । व म

२ मरी, प्लेग ।

मारिक – देखो मारक' (रू भे)

उ०—छूटि फोवड गुण वांण गाजै । फारका मारिकां हाक वाजै ।

—गु रू व

मारिख—देखो 'मारिस' (रू भे)

मा'रिख—देखो महारिसी' (रू भे)

मारिग—देखो 'मारग' (रू भे)

उ०—राजा मानधाता दीठो जाईजे देख ताहरा एक मारिग दीठो। तीयै मारिग चालीयो ग्रागै जावै देखै तो तपसी च्यार वैठा छै ।

—चौबोली

मारिच—देखो 'मारिच' (रू भे)

उ०—ग्राया रत स्रवनेइ तई, सत्र मारिच सुवह ।—रामरासो

मारिणो, मारिवो—देखो 'मारणो,मारवो' (रू भे) (उ र)

उ०—१ काळो पहाड़ केल्हणहरो, देख साह दीयो हुकम । राठोड हुग्रा हठि मारिवा ग्राम वेव 'गोइद' जम ।—गु रू व

४ व्याकरण मे तीन प्रकार के वाक्यो मे से एक, जिसमें मुख्य उपवाक्य तो एक ही होता है, परन्तु आश्रित उपवाक्य एक से अधिक होते हैं।

५ ज्योतिष मे सात प्रकार के गणो मे से सातवां या अंतिम गण जो कृत्तिका और विशाखा नक्षत्र के योग मे होता है।

६ हाथियों की एक जाति।

७ सिंहों की एक जाति। (अ मा.)

८ सन्निपात रोग।

९ खून, रक्त।

१० मूली,।

११ मिश्रित पदार्थ।

१२ सचित्त व अचित्त पदार्थों का योग। (जैन)

उ०—जद स्वामीजी कह्यो–मूलां में तो पुण्य पाप दोनूं है। पिण मूला अणुकपा आण नें खुवांया केइ मिस्र कहै। जद कह्यो मिस्र कहै सो पापी।—भि द्र.

वि०—१ जो कईयो के योग से बना हुआ हो, कईयों को मिलाकर एक किया हुआ, मिला हुआ, संयुक्त।

२ अनेक तत्वो, योगो, अगो आदि के योग से नए व स्वतन्त्र रूप मे आया हुआ।

३ बड़ा, मान्य, श्रेष्ठ।

रू० भे०—मिसर, मिसिर

मिस्रकेसी–स० स्त्री० [सं० मिश्रकेशी] मेनका की सखी एक अप्सरा। यह कश्यप एवं प्राधा की कन्या थी और पुरुराजा के पुत्र रौद्राश्व के साथ इसका विवाह हुआ।

मिस्रजाति–स०पु० [स० मिश्र-जाति] वर्णसकर।

मिस्रण–स० पु० [सं० मिश्रण] १ मिलाने, सम्मिश्रण करने की क्रिया या भाव।

२ दो या दो से अधिक पदार्थों को एक साथ मिलाने की क्रिया, मिलावट।

३ उक्त क्रिया मे तैयार होने वाला पदार्थ।

४ कई औषधियों के मेल से बनने वाली औषधि। (मिक्सचर)

५ गणित मे जोड लगाने की क्रिया।

मिस्रपानी–स० पु०—धोवन (जैन)

उ०—मिस्रपानी न वहराय, अही के सरणे नहीं जाय।

—जयवांणी

मिस्रवालो—

उ०—ज्यं मस्रवालां माहि सू तो केइ समझाया अने पुन्यवालां री वारी। पछै पुन्य री स्रद्धा वाला नें निखेधवा लागा।

—भि. द

मिस्रित–स० स्त्री० [स मिश्रित] १ कृत्तिका और विशाखा नक्षत्र के समय होने वाली सात प्रकार की सक्रातियों में से एक सक्राति।

वि०—१ मिला हुआ, मिश्रित।

उ०—खीर कद मिस्रित हित खती। भोजन अवर दियें बह भती।

—सू. प्र.

२ जिसमे मिलावट की गई हो।

मिस्री–वि० [फा०] मिस्र का, मिस्र सम्बन्धी।

स० पु०—१ मिश्र देश का निवासी।

२ एक नाग जो बलराम के स्वर्गारोहण के समय उसके स्वागतार्थ प्रभास क्षेत्र मे उपस्थित था।

३ देखो 'मिसरी' (रू भे.)

उ०—१ मेवा वस्त्र आभरण मिस्री, वद जइ किसा किसा वाखांण।—महादेव पार्वती री वेलि

उ०—२ जद स्वामीजी बोल्या–किण ही खाधी तो मिस्री नें जाण्यो जहर तो ऊ मरै के न मरै? जद ऊ बोल्यो न मरै।—भि.द्र.

मिस्ल—१ देखो 'मिसल' (रू भे.)

उ०—मिस्ल अठ मत्ता वो मरोर को मरोर नाखी। तौर नांखी पोपजी की ख्याता खोय खत्ता मे।—जुगतीदान वारहठ

२ देखो 'मिसिल' (रू भे)

मिस्सी–स० स्त्री० [फा० मिसी] १ माजूफल, लोहचून, तूतिया आदि के योग से तैयार किया जाने वाला एक मजन जिससे स्त्रिया दात व होठ रगती है।

२ मुसलमान वेश्या के पहले पहल किसी पुरुष से समागम करने पर किया जाने वाला उत्सव। इस समय उसके मिस्सी लगाते हैं।

वि०वि०—इसे सिर ढकाई या नथ-उतराई की रस्म भी कहते हैं।

रू०भे०—मसि, मसी, मस्सी, मिसी।

मिहटणो, मिहटबो–क्रि० अ० [स० मिह्] जलते हुए का बुझना, ठंडा पड़ना।

उ०—इम कहि नैं घोडो बळती झाळ मांहै ठेलीयो, तिको झाळ मांहा सो घोडो कोरीयां पावा नीसरीयो। झाळ मिहटि गयो।

—माडणसी कूंपावत री वात

क्रि०स०—२ नम करना, तर करना।

३ छिड़कना।

४ मूत्र करना।

मिहटणहार, हारो (हारी), मिहटणियो—वि०।

मिहटिओडो, मिहटियोडो, मिहट्योडो—भू०का०कृ०।

मिहटीजणो, मिहटीजबो—भाव वा०/कर्म वा०।

मिहटियोडो–भू०का०कृ०—१ बुझा हुआ, ठंडा पड़ा हुआ।

२ नम व तर किया हुआ।

३ छिड़का हुआ।

४ मूत्र किया हुआ।

(स्त्री० मिहटियोडी

मिहतर, मिहत्तर—देखो 'महतर' (रू भे)

मिहनत—देखो 'मैंनत' (रू भे)

मिहर—स०पु० [फा० मह्र] १ मुसलमानों मे वधु पक्ष की ओर से वर पक्ष से तय करवाई जाने वाली धन राशि जो स्त्रीधन के रूप मे रहती है और तलाक हो जाने की दशा में स्त्री के गुजारे मे काम आती है (मा.म)
२ देखो 'मिहिर' (रू भे) (ह ना मा)
उ०—१ झूटि झबि मुझ नारि विगोई। आथमिउ मिहर सू मुह जोई।—सालिसूरि
उ०—२ मध्य दीरघ जगण रोग दत सुर मिहर। निरपमनु पिता सेना अरुण नेक।—र रू
३ देखो 'महर' (रू भे)
उ०—१ करहा सुणि सुदरि कहइ, मिहर करउ मो आज। साहिब म्हारउ ऊमह्यउ, हिव सगळी तो लाज।—ढो मा
उ०—२ तू तो मैंडडी ज्यांन सिपाईडा रे। मिहर करें मैंडी गलियां आवें। इतनी अरज मैंडी मांन।—रसीलैराज रा गीत
मिहरवांणी—देखो 'मैं'रवांनी' (रू भे)
उ०—ताहरा वार २-४ उमरावे कहियो पिण पातिसाहजी कहै हू न मारू मिहरवांणी आवै।—द वि
मिहरवौ—देखो 'मेहराव' (अल्पा., रू भे)
उ०—आयो फाग उमड आली री, मची है मिहरवा कै धूम।
—रसीलैराज रा गीत
मिहरी—
उ०—अनुज भाई निसभ बोलियो-भावी पदारथ मिटै नहीं। विधाता लेख घातियो तठै इसो हीज लिखीयो थो। रगतबीज सामत सारिखा रो परब मिहरी रै हाथ हुसी। तिका तो आकावधी। होणहार सू जोर लागे नहीं।—मा वचनिका
२ देखो मिहिर' (रू भे)
मिहल—१ देखो 'महिळा' (रू भे)
उ०—मिहल विछोया चुगल मुख, नायक कान लगाह। भूपणगण मांणस भला, मिळही च्यार मगांह।—बां दा
२ देखो 'महल' (रू भे)
मिहि—देखो 'महि' (रू. भे)
उ०—असि वेग वहै, गिरो स्र ग गहै। रवि रैण मिळं, मिहि मंन मिळै।—गु रू व
मिहिका—स०पु० [स] १ हिम, बर्फ।
२ कोहरा।
३ ओस।
४ कपूर।
मिहिर—स० पु० [स०] १ सूर्य, भानु, रवि।
२ चन्द्रमा।
३ बादल, मेघ।
४ वायु, हवा, पवन।
५ राजा।
६ आक, मदार।
७ तांबा।
८ वृद्धजन।
९ विक्रमादित्य की सभा का एक पडित।
रू०भे०—महर, महिर, महीर, मिहर मिहरी, मीहर।
मिहिरकुळ—स०पु० [फा० मह्लगुल] शाकल प्रदेश के प्रसिद्ध हुए राजा तोरमाण का पुत्र। (ऐतिहासिक)
मिहिलो—देखो 'महिळा' (रू भे.)
मिहीं, मिहींन—देखो 'महीन' (रू भे)
उ०—दादू मिहीं महल बारीक है, गांउ न ठाउं न नाउं। तासौं मन लागा रहै, मैं बळिहारी जाउ।—दादूबांणी
मींगणमाळा—स० स्त्री०—ऊट, बकरी या भेड के विष्टे की सूखी गोटी की माला।
उ०—माटी केरो घूमाळो, लीद गोबर सूं ढोळयो है। कानां में दोय भड़भोल्या, गळा मे मींगण-माळा है।—फुलवाडी
मींगणी—स० स्त्री०—भेड बकरी या चूहे आदि के विष्टे की छोटी गोटी।
रू०भे०—मिंगणी
मींगणो—स० पु०—ऊट के विष्टे की गोटी जो बडे बोर के आकार की होती है।
उ०—१ अर बीजो खीवें री पलट माहे मींगणो मूंकै अर ईंडोलै।
—चौबोली
उ०—२ नाडी रा पाणी सू गारो करने वो माटी रो एक लांठो घूमाळो बणायो। कानां में दोय भड़भोल्या घाल्या। गळा में मींगणां री माळा पं'री।—फुलवाडी
रू० भे०—मिंगणी,
मींगी—देखो 'मींजी' (रू भे.)
मींच—देखो 'मीच' (रू भे)
उ०—१ लसै प्रताव तावदे लदाव को लदावनी। सदैव वेरि मींच बीच मीच को सदावली।—ऊ का
उ०—२ लख चोरासी बीच, खडी है मींच सिराणे। लपणा औघट घाट, पडैगो दूरि पीयांणे।—स्री हरिरांमदासजी महाराज
उ०—३ ताहरा लाखे देवी नूं कह्यो—मोनूं मींच भली देई।
—नैणसी
मींचणो, मींचबो—देखो 'मीचणो, मीचबो' (रू भे)
उ०—१ फीटो मूढो फाड, नाड कर लेवै नींची। छिली रहै जळ छाख, मिळी आख्या अध मींची।—ऊ का
उ०—२ अमल री डळी अर जैर, रो गुट को है,जको वेटी रै हर एक बाप ने आख मींच र कठा सू हेठो उतारणो ईज पडै।
—दमदोख

उ०—३ दूजा मिनखां री बात मान जावै तो वो राजा ई काई। जूझल खावता कंवरण लागा—म्हारुया मींचलो, मबारू मबारो व्है जावैला।—फुलवाड़ी

मींचणहार, हारो (हारी), मींचणियो—वि०।

मींचिम्रोडो, मींचियोडो, मींच्योडो—भू० का० कृ०।

मींचीजणो, मींचीजबो—भाव वा०।

**मींचा**—देखो 'मीच' (रू भे)

**मींचाणो, मींचावो**—देखो मीचाणो, मीचावो' (रू भे.)

उ०—ऊपर चादर उढाई तथा मितर पढायो। म्हारया मींचा'र, म्रापरी प्रेमिका रो नांवो चित्तारण वेगी कंयो मर पीरां नै पांच पीसां री सीरणी चढवाई।—दसदोख

मींचाणहार हारो (हारी), मींचाणियो—वि०।

मींचायोडो—भू० का० कृ०।

मींचाईजणो, मींचाईजबो—कर्म वा०।

**मींचायोडो**—देखो 'मीचायोडो' (रू भे)

(स्त्री० मींचायोडी)

**मींचावणो, मींचाववो**—देखो 'मीचाणो, मीचावो' (रू भे)

उ०—सीधो सुवांण परो र करणें री म्हारुया मींचावै है मर जेवडी सूं जरू बाध देणें रो भळे कं'वे है।—दसदोख

मींचावणहार, हारो (हारी), मींचावणियो—वि०।

मींचाविम्रोडो, मींचावियोडो, मींचाव्योडो—भू० का० कृ०।

मींचावीजणो, मींचावीजवो—कर्म वा०।

**मींचावियोडो**—देखो 'मीचायोडो' (रू भे)

(स्त्री० मींचावियोडी)

**मींचि**—देखो 'मीच' (रू भे)

उ०—ताहरा दिली टीकै सलेमसाह पातिसाह बैठो। बरस सात पातिसाही करि मर मींचि मूंयो।—द. वि.

**मींचियोडो**—देखो 'मीचियोड़ो' (रू भे)

(स्त्री० मींचियोडी)

**मींचो**—देखो 'मीच' (रू भे.)

**मींजणो, मींजबो**—क्रि० स०—१ मसलना, मलना।

उ०—१ कठिन क्रूर म्रक्रूर म्रायो, साजि रथ कहं नई। रथ चढाय गोपाळ लै गयो, हाथ मींजत रही।—मीरा

२ बद करना, मूंदना।

मींजणहार, हारो (हारी), मींजणियो—वि०।

मींजिम्रोडो, मींजियोडो, मींज्योडो—भू० का० कृ०।

मींजीजणो, मींजीजवो—कर्म वा०।

**मींजर**—देखो 'मिमजर' (रू भे)

**मींजियोडो**—भू० का० कृ०—१ मसला हुम्रा, मला हुम्रा।

२ बद किया हुम्रा, मूदा हुम्रा।

(स्त्री० मींजियोडी)

**मींजी**—स० स्त्री० [स० मज्जा] १ हड्डी के भीतर का गूदा, मास का गूदा। (उ र)

२ फल या बीज के भीतर का गूदा।

३ चर्बी, वसा। ४ वीर्य, बीज

५ म्रन्त करण, हृदय, मर्म।

उ०—मयणा चाली उवर संगे, हीयडे हरख घरी उछरगे। जैन धरम मींजी भेदांणी, किम पलटे तेह नी कही वांणी।

—श्रीपाळा रास

रू० भे०—मीगी

**मींट**—देखो 'मीट' (रू. भे)

उ०—१ मुनि सुव्रत मन माहरो जी, लागो तुम लगि थेट। पिण तूं मींट न मेलवै जी, ए व्रत दुक्कर नेट।—वि कु

उ०—२ मार पालथी मींट लगावै, करै गजब का फेल।

—डूगजी जवारजी री छावली

उ०—३ कपडा काळा कीट, नीठ रठ ऊठ निरोघै। मींट म्रमल रै मांय, सीठ कुवरै ज सोघै।—ऊ. का

उ०—४ एहिज परि थई मीरि कजि म्राया घनंजय म्रनै सुयोघन। मासै मगसिर मलउ जु मिलियो, जागिया मींट जनारजन।

—वि कु.

**मींठो**—देखो 'मीठो' (रू भे)

उ०—१ मूंघो माखण सू मिसरी सूं मींठो। द्रग सूं दो घड़िया म्रन बिकतो दीठो।—ऊ का

उ०—२ पल पल दीठा विन पांणी नह पीता। जारा मींठा मुख जोय'र जग जीता।—ऊ का

**मींड**—स० पु०[स० मीडम्] १ तार वाद्यों मे स्वर की म्रटूटता को कायम रख कर तथा मध्य म्रश को मघुर बना कर एक स्वर से दूसरे स्वर पर जाने की क्रिया। (सगीत)

२ समानता तुल्यता, बराबरी।

रू० भे०—मीड

**मींडक**—देखो 'मींडको' (मह, रू. भे)

उ०—दादू सबा सब्द है, सुन हा ससा मारि। मन मींडक सू मारिये, सका सरप निवारि।—दादूबांणी

**मींडकी**—सं० स्त्री०—१ मादा मेंढक।

२ मेढक का बच्चा।

३ वह गाय म्रोर भैंस जिसके दोनों सींग नीचे की म्रोर मुडे हुए होते हैं।

उ०—राजाजी तो बोबाडो करनै डोकरी रा पग झाल लिया। रोवणकाळा होय कं'वण लागा—थांरी मींडकी गाय हू, म्रां पांडवां सूं पिंड छुडावो।—फुलवाड़ी

पद—मींडकी-गाय=दीन-हीन, म्रसहाय, म्रसमर्थ।

**मींडकीपाव**—स० पु०—एक नाथ सम्प्रदाय के सिद्ध पुरुष।

उ०—नेम कंवार निहक्रम, हालीपांव होतब, निहकप कबीर, मींडकी पाव परमोद, नाम देव नेठाव, घूंघळीमल घ्यान, रहित रैदास,

औघडनाथ अघट ।—ह पु वा

**मींडको**–स० पु० [स० मण्डूक] (स्त्री० मींडकी) मेढक, दादुर।

उ०—१ मांन कियोडी महल ज्यूं, बुगला ज्यूं कम बोल। मावडियो घर मींडको, पुरुख पणा री पोल ।—बा. दा

उ०—२ समद नीर माछ्ली विरोळै सुखिम सीरा पीवै। पैली कथा परम पद सुणता, मन मींडका न जीवै ।—ह पु वा

पर्या०—डेहरो प्लवग, बरसाभू, भेफ हरि।

रू० भे०—मीडको, मेढको मेढको

मह०—मींडक, मींढक, मेढक, मेडक, मेढक।

**मींडणो, मींडबो**–क्रि० स०—१ तुलना करना, मीलान करना।

२ जाच करना।

३ अंकित करना, लिखना।

४ निरखना, देखना।

उ०—फैंट पकर के फगुवा ल्योगी मुख मींडोंगी ब्रजराज। मीरा के प्रभु गिरधर नागर, सदा रहो सिरताज—मीरा

५ बराबरी करना, मुकाबला करना।

६ समानता करना।

**मींडणहार हारो (हारी), मींडणियो**—वि०।

**मींडिओडो, मींडियोडो, मींड्योडो**—भू०का०कृ०।

**मींडीजणो, मींडीजबो**—कर्म वा०।

मिंडणो मिंढवो, मींढणो, मीढवो, मीढणो, मीढवो मीढवणो, मीढवबो (रू भे)

**मींडल**—१ देखो 'मींडी'

२ देखो 'मीढल' (रू भे)

**मींडली**—देखो 'मींडी' (अल्पा, रू भे)

उ०—झुकी नस मींडलिया रै बीच जांणे विरछै कवळी डाळ।

—साझ

**मींडाखडवड**–स० स्त्री०—१ बकझक।

२ कलह झगडा।

**मींडासींगी**—१ देखो 'मेढासीगी' (रू भे)

२ देखो 'मीढासींगी' (रू भे)

**मींडियोडो**–भू०का०कृ०—१ तुलना किया हुआ, मीलान किया हुआ

२ जाच किया हुआ ३ अंकित किया हुआ, लिखा हुआ

४ निरखा हुआ, देखा हुआ. ५ मुकाबला या बराबरी किया हुआ.

६ समानता किया हुआ।

(स्त्री० मींडियोडी)

**मींडी**–स० स्त्री०—१ स्त्री के सिर मे गूथे हुए केशो की लट।

उ०—मासी महाराणी री मींडिया गूथती बोली–वेटी, म्हैं जको विखो सगळी ऊमर भुगतियो उण रै कारण म्हनै नो कोइ दूजी बात निगै ई नी आवै।—फुलवाडी

२ वह गाय या भैंस जिसके सीग नीचे की ओर मुडे हुए होते हो।

३ शून्य का अंक (०)।

रू० भे०—मींढी,

अल्पा०—मींडली, मींढली,

मह०—मींडल, मींढल

**मींडो**–स० पु०—१ बैल, भैंसा आदि वह पशु, जिसके सीग नीचे की ओर मुडे होते हैं।

२ शून्य का अंक जीरो (०)।

उ०—जिको न पूरो जांणतो, ठठो मींडो ठोठ। वाचै अविरल वाणी सु पुस्तक भरिया पोठ।—घ व ग्र

३ देखो 'मींढो (रू भे)

उ०—जमनाजी के वायं-डावें रेवड चरतो जाय। निजर पडी करणै मीणे की, जद यू बोल्यो आय। हुकम करो तो सिरदारा मैं मींडो ल्याऊ उठाय।—डूंगजी जवारजी री छावली

**मींढ**–सं० स्त्री०—१ बराबरी, समता।

उ०–कासी सेव करैह, दस क्रोडा सुरभी दियैं। हेकण नाम हरैह, मींढ न आवै मोतिया।—रायसिंह सादू

वि०—बराबर, समान, तुल्य।

उ०—१ वरदायक सकति री, कत क्रीत री कहावै। उरड जोम अगरो, अवर पह मींढ न आवै।—सू प्र

२ किम पूगे तो मींढ 'कलावत' दो मझ रायासिंह दुझाळ। धाडो गिरवरी झग चीलवै, सायर ओट तके सह साळ।—द० दा०

रू०भे०—मिढ़, मीढ

**मींढउ**—देखो 'मींढो' (रू भे) (उ र)

**मींढक**—देखो 'मींडको' (मह, रू भे)

**मींढणो, मींढवो**—देखो 'मींडणो, मींडवो' (रू भे.) (उ र)

**मींढणहार, हारो (हारी), मींढणियो**—वि०।

**मींढिओडो, मींढियोडो, मींढ्योडो**—भू० का० कृ०।

**मींढीजणो, मींढीजबो**—कर्म०वा०।

**मींढरो**–वि०—१ उपमा देने योग्य।

२ बराबर का।

**मींढल**–स०पु०—१ वृक्ष विशेष।

उ०—महूडा मिलयागिरी मिरी, मींढल नइ मदार। माई मजीठ मरिहठी, मरडासीगे मार।—मा०का०प्र०

२ देखो 'मींडी' (मह, रू भे)

रू० भे०—मीडल

**मींढली**—देखो 'मींडी' (अल्पा, रू भे)

**मींढवणो, मींढवबो**–क्रि०स०—देखो 'मींडणो मींडबो (रू भे)

उ०—विखमी पुळ चांमड मींढवणी, तद वीर भयकर राव तणी। धुर छितीय वज्र कमाड धरा, असवार कना भड अतक रा।

—पा प्र

मींढ़ा–स० स्त्री०—एक नदी जो जयपुर जिले के जैतगढ की पहाडियो मे से निकल कर साभर भील मे गिरती है।

मींढासींगी–स० स्त्री०—१ घोडे के कानो के नीचे और आखो के ऊपर होने वाली भवरी (चक्र)। (अशुभ) (शा हो)
२ देखो मेंढासींगी' (रू. भे)

मींढी—देखो 'मींडी' (रू भे) (उ र)

मींढो–स०पु० [स० मेण्डक] मुडे हुऐ सीगो वाला नर भेड, मेष।
उ०—राव सूं महळा अरज की–रावजी सलामति! म्हां मल लडता दीठा, हिरण लडता दीठा मींढा लडता दीठा, ऊठ, घोडा हाथी लडता दीठा पिण रजपूत लडता दीठा नहीं छै।
—नान्हे वाघेलै री वात
वि०—बिना सीग का, सीग रहित।
रू०भे०—मीडो, मीढो, मूंडो, मूढो, मेढो, मेंढो,
मह०—मिंढ

मींणा—देखो 'मीणा' (रू भे)
उ०—मीलन कूं न भळावियो, नाहि मेरा मीणाह। तोनूं राण भळावियो, सोहडां सुरळणियांह।—वा०दा०

मींत, मींत्र—देखो 'मित्र' (रू भे)
उ०—१ तीस वरस कुमती कगी, पह गुड उथल-पथल्ल। तैं दीधो गोडा तळै, अडयो मींत अमल्ल।—ऊ का
उ०—२ मणिमय मंदिर-माहिंथी, महिला वछइ मींत। पणि प्रीऊ पेखी आवतुं अवल ऊनरित चीत।—मा का प्र
उ०—३ प्रीत किया सुख नहिं मोरी सजनी जोगी मींत न कोई।
—मीरां

मींदर—देखो 'मंदिर' (रू भे)
उ०—श्री मींदर नै मडप स० १६१४ रा भादवा वद ५ मो उडीयो तरा महप सिखर गयो।—मारवाड री ख्यात

मींन—देखो मीन' (रू भे)
उ०—कठै आ गूजरी घर कठै ऐ निकांमी ओपमावां–मीस नाळेर। मिरग सा नैण, मींन जिसा चपळ।—फुलवाडी

मींनमेख—देखो 'मीनमेख' (रू भे)
उ०—१ ठाकरसा मूछ्या माथै हाथ फेरनै घाटी हिलायनै बोल्यो–हा, इण में कांई मींनमेख।—फुलवाडी
उ०—२ वां री जीत मे की मींनमेख बाकी नी ही के अणचींत्यो सगळो पाटियो ई उलटग्यो।—फुलवाडी

मींमचो–स०पु०—छोटी तलवार जो प्राय बच्चो को सिखाने के लिए काम मे आती थी।
रू० भे०—मीमचो,
अल्पा०—मीमचियो,

मींमासा—देखो मीमांसा' (रू भे)

मींयों—१ देखो 'मियां' (रू भे.)
२ देखो 'महीन' (रू भे)

मींह—देखो 'महीन' (रू भे)
उ०—घणां मींह जामा अतर मैं तिलवाय कीधा तिका रा वव छाती उपरासु खोल दीवा छै।—प्रतापसिंघ म्होकमसिंघ री बात

मी–स० स्त्री०—१ रमा।
२ यति। (एका०)

मीआद—देखो 'मयाद' (रू भे)

मिआदी—देखो 'मयादी' (रू भे)

मीच–सं०स्त्री० [स० मृत्यु प्रा० मिच्चु] १ मृत्यु मौत, काल।
उ०—१ पैंड दियै अममेद रा, मरै खडग ची मीच। अछरा वांहडिया गळै, वसै विमांणा वीच।—वां दा.
उ०—२ तरै दीवीजी हाथ झालिया–कहै–तुं मती मरै, थारै हाथ तो लाखा री मीच नहीं नै तैं अतरो हठ माडीयो म्हे तोनूं लाखा मारण रो उपाव वतावा छा।—नैणसी
उ०—३ दुरवासा कारण स्राप दियो, लखजै अवरीख उबार लियो। विच पेट परीछत मीच बचाय' र थेट हरी जन थापियो।
—र ज प्र
२ आख का इशारा।
३ आख वद करने की क्रिया या भाव।
रू० भे०—मीच, मीचा, मींचि, मीची,

मीच आलो–स० पु० [स० मृत्यु आलय] यमलोक।
उ०—परलोक जाय आवै कवन,कवन मीचआलै गवन। कठोर कठ हिम कठ लौं, कर पमारि घल्लै कवन—ला रा

मीचणो, मीचबो–क्रि० स० [स० मीलति] १ वद करना, मूंदना। (आख) (उ र)
उ०—खीच रा ढळा खावै खिमक, नीच तळा कुळ नाळ रा। नित मीच आंख वैठे निलज, भीच अमल भूपाळ रा।—ऊ का
२ जोडना, मिलाना।
मीचणहार, हारो (हारी), मीचणियो—वि०।
मीचिओडो, मीचियोडो, मीच्योडो—भू०का०कृ०।
मीचीजणो, मीचीजबो—कर्म वा०
मींचणो, मींचबो—रू० भे०

मीचाणो, मीचाबो–क्रि०स० १ वद करवाना, मूंदने के लिये प्रेरित करना। (आख)
२ जुडाना, मिलवाना।
मीचाणहार, हारो (हारी), मीचाणियो—वि०।
मीचायोडो—भू० का० कृ०।
मीचाईजणो, मीचाईजबो—कर्म वा०।
मींचाणो, मींचाबो, मीचावणो, मीचावबो—रू० भे०।

मीचायोड़ो–भू० का० कृ०—१ वद करवाया हुआ,मूंदने के लिये प्रेरित

किया हुआ। (माख)
२ जुड़ाया हुआ, मिलवाया हुआ।
(स्त्री० मीचायोड़ी)

मीचावणो, मीचाववो—देखो 'मीचाणो, मीचावो' (रू भे)
मीचावणहार, हारो (हारी), मीचावणियो—वि०।
मीचाविप्रोड़ो, मीचावियोड़ो, मीचाव्योड़ो—भू० का० कृ०।
मीचावीजणो, मीचावीजवो—कर्म वा०।

मीचावियोड़ो—देखो 'मीचायोड़ो' (रू भे)
(स्त्री० मीचावियोड़ी)

मीचियोड़ो–भू० का० कृ०—१ आंख बद किया हुआ, आख मूदा हुआ।
२ जोड़ा हुआ, मिलाया हुआ।
(स्त्री० मीचियोड़ी)

मीजर—देखो 'मिमजर' (रू भे)

मीजांन—देखो 'मिजांन' (रू भे)

मीजाजण—देखो 'मिजाजण' (रू भे)
उ०—गोरी गज को घूघट काड मीजाजण गोरी गज को घूघट काढ दीपक तुम ऐसे जोवोजी।—लो गी

मीजासणो—देखो 'मजासणो' (रू भे)

मीट–स० स्त्री०—१ देखने की शक्ति, निगाह, दृष्टि।
उ०—१ निरांत सू वावडी रो कमीद व्है जैंड़ो ठाडो पाणी पीयनै वो पाछो जावण लागो के सूतै ई उणरी मीट राजकवरी रै केसा मार्थ पड़ी।—फुलवाड़ी
उ०—२ सो तुरग सारखा, भडा अणभग समेळा। मीट पडी मेळिया, घड़ी नह लग्गी वेळा।—रा रू
२ ध्यान, याद।
उ०—घडळिया री माळ रै उनमान वीत्योडा वरस एक-एक करनै उणरी मगसी मीट साम्ही सुभट घूमण लागा।—फुलवाड़ी
३ एकाग्र होकर बैठने की अवस्था या भाव।
४ निद्रा, नीद, तद्रा।
५ नयन, नैत्र।(ह ना मा)
६ किसी रोग के प्रभाव से होने वाली निद्रावस्था, बेहोशी।
ज्यू–ताव री मीट।
७ नशे मे धुत होने की अवस्था।
रू० भे०—मीट, मीटि, मीटी, मीठ,

मीटवायु–स० पु०—घोडो मे होने वाला एक रोग विशेष। (शा हो)

मीटिंग–स० स्त्री० [अ०] १ बैठक, गोष्ठी।
२ किसी सभा या समिति का अधिवेशन।

मीटि, मीटी—देखो 'मीट' (रू भे)
उ०—मीटि आगलि देखू रही रे, ऊतर नापु आज रे। किहि कुज माहि नासी रह्या रे, मुहि बाहु छु महाराज रे।
—नळाख्यान

मीठ–स० स्त्री० [स० मिष्ट] १ मीठा होने की अवस्था या भाव।
२ मीठास, मधुरता।
वि०—१ मीठा, मधुर।
उ०—१ खाधौ सोही मीठ है। अग्र जनम किए दीठ। ऊखांणो भदतां पढ़ै पूरब पद दे पीठ।—बां दा
उ०—२ सिमरो सांस उसास, ग्रहा रस मीठ हो। आवागमन न होय, आनद पद दीठ हो।—स्री हरिरामजी महाराज
२ देखो 'मीट' (रू भे)
उ०—उण कानी गया री मीठ ई को पड़ी नीं।—फुलवाड़ी

मीठउ—देखो 'मीठो' (रू भे) (उ र)

मीठडउ, मीठड़ो—देखो 'मीठो' (अल्पा, रू भे)
उ०—ए प्रवचन निग्रथ तणउ जुगतइं वडउ हो लाल। साकर सेलड़ी द्राख थकी पिण मीठडउ हो लाल।—वि कु

मीठम–स०पु० [स० मिष्टम्] मीठास, मधुरता।
उ०—१ ऊख गिरी घर ऊपरै, यळ खाडामय आव। तूबा मीठम होय तौ, सूबा होय सबाव।—बा दा
उ०—२ वायक लवग मसाला वाटै, जीभ सकर मीठम जेम। सोहड़ा कज कोडां परसा सुत, आखर तणो राम रस एम।
—वसरांम रावळ

मीठवांणीया–स०पु०ब०व० [स० मिष्ट-पानीय] मीठे पानी के कूए की सिचाई से उत्पन्न गेहू।
उ०—सोभत था कोस ८ भरेहर कूए माहे। लोक कोई नही, वसीया रहै। खेत मखरा ऊनाळी ढीबड़ा १० हुवै, खारचीया मीठवांणीया। जोड सखरो छै।—नैणसी

मीठांण—देखो 'मिस्ठान्न' (रू भे)
उ०—तठा उपरायत मोदियां नै हुकम हुवो छै। भू जाई सारू सारी ही वसत सीधो मीठाण वेसवार सरव लेय राती-नाडी चालज्यो।—रा सा स

मीठांणी मीठानी–स०स्त्री० [स०मिष्ठ+पानीय] वह भूमि जिस पर निरन्तर मीठे पानी की सिचाई द्वारा फसल उत्पन्न की जाय।

मीठा–स० स्त्री०—एक व्यवसायिक जाति। (सभा)

मीठाखाऊ–वि०—अपेक्षाकृत अधिक मीठा खाने वाला।

मीठागेहू–स०पु०—मीठे पानी से उत्पन्न होने वाले गेहू।
उ०—ढीबड़ा ४ मीठागेहू हुवै।—नैणसी

मीठापणो–स०पु० [स मिष्ठ+रा०पणो] १ मीठा होने की अवस्था या भाव, मृदुता।
उ०—गत साकर काकर ग्रही, किसमिस सकुच कुड़ैह। प्यारी मुख मीठापणै, जोडे कमण जुड़ैह।—र हम्मीर
२ मीठास, मधुरता।

मीठापोइयां–स०पु०—घोडे की एक मध्यम चाल।

मीठावरो–वि० [स्त्री० मीठावरी] मीठी वस्तुए खाने का इच्छुक।
रू०भे०—मिठावरो,

मीठाबोलो—वि० [स्त्री० मीठाबोली] मधुर वचन बोलने वाला मृदुभाषी, ।
उ०—ममाहरणी मीठाबोला मरम तरुणा इमी सभा थनई एतला देस तराउ अधिपति ।—व म

मीठास—देखो 'मिठास' (रू भे)
उ०—१ थोडी देर अठीनै-वठीनै-री वातां हुवै रै बाद गोपाळ मीठास मू पूछियो- थारै माथै कित्तोक करजो है ।—वरमगांठ
उ०—२ आठमा अग ना पाठमइजी, एहवउ छइ रे मीठास । सरस अनुभव रस ऊपजइजी, सपजइ पुण्य नी रामि ।—वि कु
उ०—३ तरै मन मे कही मैं पहला सुणी थी जे प्रभु रा वैकुंठ मे पाणी इसो छै जे उण री मीठास घटै न स्वाद विगडै ।—नी प्र

मीठी—१ देखो 'मीठीमा' (रू भे)
२ देखो 'मीठो' (स्त्री)
उ०—पावरणा रै धार लगावतो नाई भीणा सुर मे मीठी रागा फरण मागो ।—फुलवाड़ी

मीठीईद—स० स्त्री०—मुसलमानों का एक त्योहार विशेष ।

मीठीकोळी—स०स्त्री० [स० मिष्ट-कवल] देवताओं को चढ़ाया जाने वाला मीठा पदार्थ ।
वि०—चरकी कोळी

मीठीछुरी—वि०—धोखाबाज जो मुख मे मीठी-मीठी बात करे व मन में घातक भावना रखता हो, छलिया, कपटी ।
स०पु०—धोखा, कपट ।
क्रि०प्र०—मारणी, लगानी ।

मीठीजाळ—स० स्त्री०—वह जाल का वृक्ष जिसके फल मीठे हों ।

मीठीझील—स० स्त्री०—मीठे पानी की झील ।
उ०—किणी एक मीठीझील रा कांठा माथै जामुन री एक लांठो रूंख हो ।—फुलवाड़ी

मीठीवाणी—स०स्त्री०—ऐसा बोल या वचन जो सुनने मे भला जान पड़े, मधुर वचन ।

मीठीबोरड़ी—स० स्त्री०—बोर का वह वृक्ष जिसके फल मीठे हों ।
उ०—दोनूं वेना एक मीठीबोरड़ी रा बोर खावण ढूकी ।
—फुलवाड़ी

मीठीमां—स० स्त्री०—बड़े बाप की स्त्री, बड़ी मां, ताई ।
रू० भे०—मीठी,

मीठीमार—स० स्त्री० १—तीक्ष्ण व्यंगात्मक हास्य ।
२ ऐसी चोट जो ऊपर से मामूली जान पड़े परन्तु उसकी आन्तरिक पीड़ा बहुत होती है ।

मीठू—देखो 'मीठो' (रू भे)
उ०—सिधु पकी सर अविक प्रतिसि मि मन माधि दीठ । येह मूं जल पाई श्रगयि न आवि, श्रा तो श्रत मीठू ।—नळाख्यान
२—देखो 'मिट्ठू' (रू भे)

मीठोउत्तर—स० पु०—१ अत्यत मीठी भाषा या धीमे स्वर से किया जाने वाला इन्कार
२ मांगने वाले की इच्छा पूर्ति न कर सकने की दशा में उसे न्यूनाधिक कुछ देकर सन्तुष्ट करने की क्रिया ।
उ०—हरख मिळै आदर करै पोखै थाळ सगाय । मीठोउतर मोकळै, मीठौ सूब कहाय ।—वा दा

मीठोकवो—स० पु०—१ मीठे खाद्य पदार्थ का ग्रास ।
उ०—मीठौ बोलै हम मिळै पातां नंह ढक पल्ल । कर आदर मीठा कवा, जीमाडै जेहल्ल ।—वा दा
२ गुप्त वार्ता ।
क्रि० प्र०—लेणा

मीठोड़ो—देखो 'मीठो' (अल्पा, रू भे)

मीठोठग—वि०—भला बनकर धोखा देने वाला, कपटी ।
उ०—पोढै परियका सदा निसका स्रोसड-स सूगधा है । घन लेयत धीठा देत न दीठा मीठाठग मोहुदा है ।—ऊ का

मीठोतेल—स० पु०—तिल्ली का तेल ।
उ०—गिलविलियोडा माथा में मीठातेल री टीपरिया राळी तद आकडा री वळत मिटी ।—फुलवाड़ी

मीठोनींब, मीठोनीमड़ो—स० पु०—नीम का वह वृक्ष जिसके पत्ते मीठे होते हैं ।

मीठोवच, मीठोवैण, मीठोवचन, मीठोवयन,मीठोवैण—देखो 'मीठोवचन' (रू भे)
उ०—१ आठौं पंर अगीठा ओपम, उर मीठावच आंगै ।
—ऊ. का
उ०—२ कोयल रा मीठावैण सुणनै पूछ्यो-कोयल बाई कालै तो थारा बोल खारा आक ज्यूं हा, पण आज मिसरी सूं ई मीठा कीकर ? —फुलवाड़ी
उ०—३ वैरी रा मीठावचन, फळ मीठा किंपाक । वे खाधा वे मानियां, हुवा क्रतांत खुराक ।—बा दा
उ०—४ जतरी मुख आखी जवन, बात बणाय बणाय । सह झूठा मीठावयण, दीठा न आया दाय ।—रा रू
उ०—५ मीठावैण प्रकास मुख, जग मैं लालच जीत । ऊघम हत्या अत्यडी, काना सुण निज क्रीत ।—वा दा

मीठोमारू—स पु०—प्रियतम ।
उ०—लावो तो लावौ हो हजा मारू लावी दोय चार । हो काई म्हारी होड हो म्हारा मीठामारू ।—लो गी

मीठोमेराणो—स० पु०—सतलज नदी की एक शाखा जो पाकिस्तान के पूर्वी भाग मे बहती है ।

मीठो—वि० [स० मिष्ट] (स्त्री० मीठी) १ शक्कर और शहद की तरह जो स्वाद मे मधुर हो, मीठा ।
उ०—१ वैरी रा मीठा वचन, फल मीठा किंपाक । वे खाधा वे

मानियां, हुवा फ़तात खुराक ।—बा दा

उ०—२ कहै हे भीखण बावा! हू भगता नैं लापसी जीमाऊ सो कांई हुवै ? स्वांमीजी बोल्या लापसी में जैसो गुळ घालै जैसी मीठी हुवै ।—भि द्र.

उ०—३ नवा गांव मे पेठ जमावण सारू वो मिमरी सू ई मीठो बोलण लागो तो ई उण रै अतस रो विस लोगां सू छांनो नी रह्यो ।
—फुलवाडी

उ०—४ सगै-सगै रो रळग्यो जी, मीठा हुया ज्यू सक्कर घी । सगो सगै री वाजे जड, वात वैंठगी आछै घड ।—दसदोख

२ स्वादिष्ट, जायकेदार, सुस्वादु, रुचिकर ।

उ०—१ साच बोलियां टुकडा सूका, मिळ जावैं सोई मीठा । कूड बोल पकवांन करावैं, घूड बराबर धीठा ।—ऊ का

उ०—२ ऊनाळी सिगळी सीव मे सेभो । पांणी हाते ७ तथा ८ घणो मीठो ।—नैणसी

३ प्रिय, प्यारा ।

उ०—१ नद इद्र कोपियां, नद नदण गुण दीठो । सेखैं छळि गग नू माल बळ लग्गो मीठो ।—रा रू

उ० २ वाल्ही घण बालम मीठी मुख बोली । घडियां अम्रत री घुळती घण मोली ।—ऊ का

४ सुशील, सरल, विनम्र ।

उ०—१ आपरै साळस अर मीठा सुभाव सू वा जणा-जणा रो मन मोह लियो ।—फुलवाडी

५ सीधा-सादा ।

उ०—सगळां नैं मीठो जवाब देती । किणी मार्थं कदै ई छींटा नी देवती ।—फुलवाडी

६ कोमल, मधुर ।

उ०—१ उठै एक कोयल मीठा सुर मे कुहू कुहू करती ।
—फुलवाडी

उ०—२ सुर बडो मीठो हो अर गावण वाळी ही टेपरिया भांबी री लुगाई रभाड़ी ।—रातवासो

उ०—३ साचो कहै सदेस वैण मीठा करू । राज मुदै पट हृथ्य रग महिला घरू ।—मा वचनिका

७ मन भावता, रुचिकर अनुकूळ, ।

उ० १ पातर वाळी प्रीत, मीठी लागै प्रथम मन । मद हुआ घन मीत, हुए विरस वडवी हुवै ।—वां दा

उ०—२ राणांजी म्हांनैं या ही वदनामी मीठी ।—मीरा

८ ठीक, उचित, भला, अच्छा ।

९ धीमा, मद, हल्का, थोडा ।

ज्यू-मीठो दरद, मीठी पीड ।

उ०—उणरो मीठो माजनो ई पाडता । पण तो ई वो आपरो श्रो ध्यान छोडियो कोनी —फुलवाडी

१० लाभ दायक ।

उ०—पण ऊदरी तो चटोकड़ी घणी बळती ही । आपरा घणी रा धीमा सुभाव नैं जाणती ही । करडावण रा मीठा सवाद चाखियोडी ही ।—फुलवाडी

११ मोद भरा, प्रेम भरा ।

उ०—१ प्रेमिका सू मिळणै रा मीठा मनसूवा वांधै अर मतर सीधा होणै री अवधी नैं आल्या फाडचा उडीकै है ।—दसदोख

उ०—२ सोनळ नैं सिरावण करण सारू मीठा नेवरा करती ।
—फुलवाडी

१२ धूर्त्त, पाखण्डी ।

स०पु०—१ मीठा खाद्य पदाथ ।

२ मिठाई, मिष्ठान्न ।

उ०—मीठा मेवा जीमते वोहू भोजन वोहू भाति । ता सु तन छैंती पडै, जन हरीया करि खाति ।—श्रीहरिरामदासजी महाराज

३ नमक का एक नामान्तर ।

रू०भे०—मिठ, मिट्ठो, मीठी, मीठड, मीठू,

अल्पा०—मिठडो, मीठडउ, मीठडो' मीठोडो,

मह०—मिठु, मिठ,

**मीठोवचन**-स०पु०—१ मुह से बोला जाने वाला वह शब्द जो सुनने वाले को प्रिय लगे ।

२ सुरीली आवाज ।

रू०भे०—मीठोवच, मीठोवैण, मीठोवचन, मीठोवयन, मीठोवैण,

**मीड**—देखो 'मींड' (रू भे )

उ० —कीजै कुण मीड न पूगै कोई, धरपत भूठी टसक धरै ।
—भीमसिंह रो गीत

**मीडको**—देखो 'मींडको' (रू भे )

उ०—तिण पणि त्रिकम जे परमेश्वर का जस को पार न पायो तो मो मीडका को किसो वस छै ।—वेलि टी

**मीडाआवळ**-स०स्त्री०—प्राय एक फुट ऊचा एक प्रकार का क्षुप जो सनाय से मिलता-जुलता होता है व उसी के गुणो का होता है ।

**मीढ**—देखो 'मींढ' (रू भे )

उ०—१ अकवर साह निरक्खिया, जेता चापावत्त । मीढ सहस्सां मत्यणे, लक्ख गिणै त्रिणमत्त ।—रा रू

उ०—२ जग मझ राम न को तो जेहो, केहो भूपत मीढ करा ।
—र. ज. प्र

उ०—३ मिळै न मीढ मीढ के अरीढ रीढते अरी । करै न ईढ औार की उन्हें न ईढ को करी ।—ऊ का

**मीढणो, मीढवो**—देखो 'मींडणो, मींडवो' (रू भे )

उ०—१ असल सू नकल मीढो असल, गुरगम हीणा गम नही । अमलियां हुत देखो अपत, हूका वाळा कम नही ।—ऊ का

उ०—२ कवी कहै इण मनवार ने मीढो जमी रै सारू परम सगा पहला इण तरै मिळिया नैं पछै इण तरै मनुहारां कर सस्त्र वाहै ।
—वी स टी

उ०—३ वादणी गोठ म्राहूर लग वगमतँ मुतन वम वम-मट तीम मोढो। मुतन वम वम सम मोढजे, 'माल' मुत 'लखण' सुत समो मोढो।—नेणगी

मीढणहार, हारो (हारी), मीढणियो—वि०।

मीढिम्रोडी, मीढियोडो, मीढयोडो—भू०का०कृ०।

मीढ़ीजणो मीढीजवो—कर्म वा०

मीढियोडो—देखो 'मींढियोडो' (रू भे)

(स्त्री० मीढियोडी)

मीढुस-स०पु० [स० मीढुष] शक्र नामक आदित्य का एक पुत्र।

मीढो—देखो 'मींढो' (रू भे) (उ र)

उ०—रायामन्न पूगा कांम खांनी देखि अडिगा। मींढां की तरह सू एक टक्कर ले मुरडिगा।—शि व

(स्त्री० मीढी)

मीण—१ देखो 'मणि' (रू भे)

उ०—जातु वाहिरे को अजे तू न जांणे, निसांणे फणै मीण पाखे न माणे।—ना द

२ देखो 'मैंण' (रू भे)

उ०—मीण मगीसउ मन्न करि, कठिन पणउ तू काढि। काम-कुतूहल-केरडा, वेच्छि ! म वेला वाढि।—मा कां. प्र

३ देखो 'मिण' (रू भे)

४ देखो 'मीन' (रू भे)

मीणमेख—देखो 'मीनमेख' (रू भे)

उ०—धन अर प्राण दोनू गमावणा मे अबै कीं मीणमेख नी।

—फुनवाडी

मीणखाखर-स०पु०—एक प्रकार का घोडे का पाखर।

उ०—तिह घोडे पच विध पाखर माचरी, मीणखाखर मालखाखर, कातली म्राली पाखर ...।—व स

मीणा-स० स्त्री०—एक जाति।

उ०—नीजामा नईं नायता, माछी मिल्या गुम्रार। मीणा मोची मोकळा, मू मी गया दूम्रार।—मा कां प्र

रू०भे०—मीणा, मैणा।

मीणिम्रो, मीणियो-स० पु०—१ एक वस्त्र विशेष।

उ०—हवइ राजा परिवार प्रति वस्त्र म्रापइ ! गुडीम्रा सणीम्रां वसूरीम्रा, प्रतायीम्रा कुमभीम्रा मोनीम्रा माडवीम्रा मीणीम्रां वाटलीम्रा जलोदरीम्रां ।—व स

२ देखो 'मणियो' (रू भे)

उ०—नमदी चिगयर मोढणी मीणियँ सू परिया पटकी।

—दसदोख

मीणी—१ देखो 'मणि' (रू भे)

उ०—वइरागर हीरागरउ फुल्लयागरउ पूतलीउ बहूमूल घूगोलिय मीणीय काल ।—व०म०

मीणीघर—देखो 'मणिधर' (रू. भे)

उ०—मैंर पछी साम सुर द्रुमी सुक मीणीघर, जती हुए मछद्री पयोद पाथ जोड।—ठा सावतसिह रो गीत

मी'णेदार-वि०—मासिक वेतन लेने वाला।

उ०—निकमाळै निकमा फिरै ना, लगै कूटवा कारडी। मी'णेदार मजूरी करै, विच-विच अपणी वारडी।—दसदोख

मीणो, मी'णो [स्त्री० मीणी] १ मीणा जाति का व्यक्ति।

२ देखो 'महीनो' (रू भे)

उ०—१ दलाल री हिम्मत दगी—बोल्यौ—लुगाई मरै छँ मी'णो ही नी हुवो है। डांगरो थोडो ही हो?—दसदोख

उ०—२ म्रत्यु चेत धम्म नर करै, म्राता खडी उठांवता। मगळिया मोमर भरावे, मी'णे घडो भरांवता।—दसदेव

रू०भे०—मैंणो।

मीत—देखो 'मित्र' (रू भे)

उ०—१ महा दिय मान करी गुह मीत। तारै सह कीर कुटुब महीत।—ह र

उ०—२ वरस वासठो कातिक वीता। मोकम वळू किया निज मीतां —रा रू

उ०—३ पून्य प्रताप होय अग पूरन, पाप प्रताप अपंगी। प्रथम विचार पाप को पापी, कर मत मीत कुसगी —ऊ का

उ०—४ थपं दाम कर मथर, रघुवर किता अरोड। विरद पीत 'सागर' त्रिये, मीत तणे कुळ मोड।—र ज प्र

मीतो—देखो 'मित्र' (अल्पा, रू भे)

उ०—है जग वागा दसमाय हुता। माहेम वाछल्य सुकठ मीता।

—र ज प्र

मीयो—एक वस्त्र विशेष।

उ०—नव पला रो मीयो रहतो। दस पला रो लवायचो रहतो। जाडी पीढियां तांई काछ रहती।—बां दा ख्यात

मीन-स०स्त्री० [स] १ मछली। (ग्र मा)

१ जळ अवगाहन जीवणों, दूर हुम्रा प्रति दीन। तू गगा तो जळ तणी, मो कद करसी मीन।—बां दा

२ बारह राशियो मे से एक राशि जिसमें पूर्वा भाद्रपद, उत्तरा भाद्र पद तथा रेवती नक्षत्र होते हैं। (म्र मा, ना मा)

उ०—रचि मीन रासि सनि करक राहु। अरू मकर रासि केतह अयाह।—सू प्र

३ विष्णु के चोबीस अवतारो में से मत्स्यावतार। (नां मा.)

उ०—हम मीन कूरम हुवो, स्रीभरतार समत्थ। सरित हुवो द्रव होय सो, किसू अछेरा कत्थ।—बां दा

४ मच्छी के आकार की हस्त रेखा।

उ०—भुज प्रलब ग्राजान कमळ ग्राकृति पद कोमळ। जव ग्रबुज ध्वज कळस मीन ग्रकुस जवूफळ।—रा रू

५ सशय, सदेह।

६ देखो 'मीनमारग'

उ०—भक्त जोग परे हठ जोग है, सांख्य जोग ता ग्रागी। मीन पपील विहंग पुनि कहिये, तीहू राह चीन वडभागी।

—स्रीहरिरामजी महाराज

वि०—मर्यादाच्युत, पतित, नीच।

रू० भे०—मीन, मीरा, मीना,

ग्रल्पा०—मीनी,

मीनकेत, मीनकेतन, मीनकेतु—स०पु० [स० मीनकत, मीनकेतन मीनकेतु] मदन, कामदेव। (ग्र मा, ह० नां० मा)

उ०—ज्वाळा वाळै नेत मीनकेत ज्यू पचाता जयौ, रूकां हूर चाता दळा विखम्मी रोवाण। राहा दहू बीच एक ग्रनम्मी बीजैस राजा, जाणियो जिहांन जम्मी ठामता जोधाण।—हुकमीचद खिडियो

मीनख—१ देखो 'मनुस्य' (रू भे) २ देखो 'मिनख' (रू भे)

मीनखा—देखो 'मनीसा' (रू भे.)

मीनगधा—स० स्त्री० [स० मीनगन्धा] व्यास की माता सत्यव्रती का एक नाम।

मीनडौ—देखो 'मिन्नौ' (ग्रल्पा, रू भे)

उ०—लीजीए मीनडौ रुयडो ए।—धरमपत्र

मीनति, मीनती—देखो 'मिन्नत' (रू भे)

उ०—१ सत्तर सहस गुज्जरधर धणी, तिणि प्रधान मूकया ग्रम्ह-भणी। कुमरि मगावी मीनति करी, दीन्ही ऊमादे कुमरी।

—ढो मा

उ०—२ नेमजी हो सउ मीनति करतां थका हो राजि, मत जावउ मुझ मेलि।—वि कु

उ०—३ फिरि फिरि मीनती वीनती जिनपति केती कराय। गिरुग्रा साहिब ग्रागलि लाग लही कहवाय।—उदयविजय

मीननाथ—स०पु०—मत्स्येन्द्रनाथ का एक नामान्तर।

मीननिवास—स०पु० [स०] १ जल, पानी।

२ समुद्र, सरोवर।

मीनमारग—स०पु० [स० मीनमार्ग] योग साधना के तीन मार्गों में से एक।

वि०वि०—इसमें साधक ग्रपने ब्रह्म की उपासना में लीन रहता है ग्रौर जिस प्रकार मछली हर वक्त जल मे रहती है ग्रौर क्षणिक रूप से बाहर निकलती है उसी प्रकार से साधक क्षणिक रूप से, जिज्ञासु के प्रश्न का उत्तर देने तक ही, ससार की ग्रौर देखता है। ऐसे साधक को वरियान पद प्राप्त ब्रह्मनिष्ठ योगी कहा जाता है।

मीनमेख०स०पु०—१ सशय, सदेह।

उ०—१ सिकोतरी रै मूडां सामी जोया मग्री रा वेटा नै पूरण विस्वास व्हैगो के कांम इक्कीस ग्राना वण जावैला इण मे की मीनमेख नी।—फुलवाडी

उ०—२ पीढिया सू जुलम करणिया इणरी लाय मे भसम व्हैला। पगथळियां चाटण वाळा इण राज रो ग्रांको ग्रायग्यो। इण मे की मीनमेख नी।—फुलवाड़ी

२ कमी, खामी, कसर।

उ०—१ राजाजी वळै खराय खराय पूछ्यो—इण में तो थनै की मीनमेख निगै नीं ग्रावै।—फुलवाडी

उ०—२ सब सू पै'ली राजव्यास जका नखतर वाच्या वा मे की मीनमेख नी।—फुलवाडी

३ ग्रागा-पीछा, सोच-विचार।

रू०भे०—मीनमेख, मीणमेख,

मीनहा—स०स्त्री० मछली के शिकार करने का यन्त्र, वसी। (ग्र मा)

मीना—स०स्त्री०—१ उषा की कन्या व कश्यप की पत्नी।

[फा०] २ सोने चांदी पर किया जाने वाला रग-विरगा काम जो चमकीला एव ठोस होता है।

३ रग-विरगा शीशा।

४ नीले रंग का एक बहुमूल्य रत्न।

५ शराब का पात्र, सुराही।

६ शराब की बोतल।

७ गिनती, सख्या?

उ०—एकि घायल ही भीना, राति-दिवसि न मीना। रुधिर-का प्रवाह नदी माहिं मिल्या। ग्रावारत ग्रनिवध होवण लागउ।

—ग्र वचनिका

८ देखो 'मीन' (रू भे)

उ०—जगत नगीना हो लाल, ग्रायौ हु तुझ सरणइ। जिम जल मीना हो लाल, लीणउ तिम तुझ चरणइ।—वि कु

रू०भे०—मीणा,

मीनाकार—स०पु० [फा०] सोने चादी पर रग-बिरगा काम करने वाला कारीगर।

मीनाकारी—स०स्त्री० [फा०] सोने-चादी पर किया जाने वाला रग-विरगा कार्य।

उ०—मीनाकारी माळिया चितरे चित्र ग्रनूप। ताकी सोभा को कहै, नांनाविध के रूप।—गजउद्धार

मीनाबाजार—स०पु० [फा०] ग्रकवर के राज्यकाल में लगने वाला एक विशेष प्रकार का बाजार जिसमे विशेष कर मीनाकारी की चीजें क्रय-विक्रय होती थी।

मीनावाव—स०पु०—एक प्रकार का सरकारी लगान।

मीनार—स०स्त्री० [ग्र०मनार०] ईंट पत्थरों से की हुई, स्तम्भ के ग्राकार की गोलाकार व बहुत ही ऊची, चुनाइ या रचना, लाट।

रू०भे०—मुनार

मीनारोग—स०पु०—मीन की सक्राति के दिन प्रतिवर्ष, सिरोही मे लगने वाला मेणा जाति का एक वडा मेला। (मा म)

मीनालय—स०पु० [स०मीन+आलय] समुद्र ।

मीनी—१ देखो 'मिनी' (रू भे)

उ०—दादू जीव अजा विष काळ है, छेली जाया सोई । जब कुछ बस नहिं काळ का, तब मीनी का मुख होई ।

—दादूबांणी

२ देखो 'मीन' (अल्पा, रू भे)

उ०—दादू ध्यान धरे का होत है, जे मन का मैल न जाई । बक मीनी का ध्यान धर पशू बिचारे खाई ।—दादूबाणी

मीनोदर—स०पु० [सं०मीन+उदर] मच्छी का पेट ।

उ०—हु वारिधि माहे पड्यो, मीनोदर रह्यो केम । गणिका घरि सुक किम थयो, भाखो जिम छै तेम ।—वि कु

मीनो—स०पु०—१ वह रंगीन शीशा जिसमें सोने-चादी पर नक्काशी होती है ।

उ०—१ सुनही गुलजार कस्मीर के कांम । सवजी असम सघ मीने के विराम ।—सू प्र

उ०—२ रग केसर कीया मन के सनेह सू । सोनै री सीसी ग्रोर, मीनै के पियालै अलबेली ।—रसीलैराज रा गीत

मीम—स०पु०—दुशाला ।

मीमचियो—देखो मीमचौ' (अल्पा, रू भे)

मीमचौ—देखो 'मींमचौ' (रू भे)

उ०—मुगल री मीमचौ विलायत रो भालो । मिध री गोटकी प्रेम रो प्यालो ।—मयाराम दरजी री वात

मीमजर—देखो 'मिमजर' (रू भे)

मीमलइ, मीमली—स०स्त्री०—बीर वहूटी ।

उ०—मांडिया सरोज मयग चइ मायइ, हरणाखी चित लावन हरि । अतिरगता विराजइ ऊपर,पगथळियां मीमलइ परि ।

—महादेव पारवती री वेलि

मीमांस—देखो 'मीमांसा' (रू भे)

मीमांसक—स०पु० [स० मीमासक]१ मीमांसा करने वाला ।

२ मीमासा शास्त्र का ज्ञाता या पण्डित ।

मीमांसा—स०स्त्री० [स] १ किसी विषय, बात या तत्त्व पर किया जाने वाला विवेचन, विचार या निर्णय, समीक्षा ।

२ एक वैदिक दर्शन जिसका विषय वेदोक्त धर्म की व्याख्या है । यह पूर्व मीमासा व उत्तर मीमांसा नामक दो भागो मे विभक्त है ।

उ०—सांख्य सास्त्र मे कपिल मत, स्रस्टिक्रम समझाय । मीमांसा मे जैमिनी, करमकाड करवाय ।—ऊ का

वि०वि०—मीमांसा, कर्म मीमांसा और ज्ञान मीमासा, कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड दोनों के लिये प्रयुक्त होता है । इसीलिये प्रथम को 'पूर्व मीमांसा' और द्वितीय को उत्तर मीमांसा कहते हैं । पूर्व और उत्तर शब्दों से स्पष्ट है कि वस्तुत ये दोनो शास्त्र एक ही दर्शन के अग हैं ।

पूर्व मीमासा में मुख्यत वैदिक कर्मकाण्ड का विवेचन है,इस लिए इसे कर्म मीमासा भी कहते हैं । इसमे वेदो के यज्ञपरक सदिग्ध स्थलों का विचार करके उनका स्पष्टीकरण किया गया है । इसमें आत्मा, जगत् , ब्रह्म आदि का विवेचन नहीं है और वेदो तथा उसके मन्त्रो को ही नित्य तथा सर्वस्व माना है, इसीलिए इसकी गणना अनीश्वर वादी दर्शनो मे होती है । उत्तर मीमासा मे ब्रह्म अथवा विश्वात्मा का विवेचन है, इसलिये यह वेदान्त दर्शन कहलाता है ।

गौतम बुद्ध ने वेदोक्त धर्म के कर्मकाण्ड-पक्ष पर प्रहार किया । इसके फलस्वरूप जैमिनी, शबर, कुमारिल भट्ट रामानुज, माधवाचार्य आदि वेदज्ञो ने अपने धर्म को सुव्यवस्थित रूप से रखने के लिये प्रयास किये । इनमे से जैमिनि का प्रयास सर्वोत्तम रहा और "कर्म मीमासा सूत्र" मीमांसा का मौलिक ग्रन्थ हो गया । शबर ने इस पर अपना भाष्य लिखा और कुमारिल और प्रभाकर ने इस भाष्य की व्याख्या की और बौद्ध धर्म के सिद्धान्तो का खण्डन किया तथा उसका प्रभाव क्षीण किया ।

मीमासा को लोग प्राय प्राचीन कर्मकाण्ड समझते हैं इसी कारण इसकी कटु आलोचना करते हैं । परन्तु वस्तुत मीमांसा कर्मकाण्ड न होकर कर्मवाद है । यह कर्म और उसके फल को बिना ईश्वर के, अपूर्व या नियोग की मदद से सम्बन्धित करती है और निष्काम कर्म करने पर जोर देती है । इस अर्थ में मीमांसा की शिक्षाए सदा ग्राह्य हैं ।

रू०भे०—मीमासा, मीमास,

मीयण—१ देखो मेण' (रू भे)

उ०—दीपत दीवा मीयण ना, मांहि अग मद मेहेलि । अगोचरि उरइ-करइ, कत सरीसी केलि ।—मा का प्र

२ देखो मीयौ' (स्त्री०)

मीयां—देखो 'मियां' (रू भे)

उ०—सवत १७६६ स्रीजी अजमेर आय लागा तरे सोने खांनजादो थी सो सेहर मीयां ने घेरीयो ।—रा व वि

(स्त्री० मीयांणी)

मीयाद—देखो 'मयाद' (रू भे)

मीयादी—देखो 'मयादी' (रू भे)

मीरबर—स०पु०—अमीर ।

उ०—पईवाज गजराज, राउ राउत नरेसुर । पई खान उमराउ, मुगल भूरा मीरबर ।—वचनिका

मीर—स०पु० [अ०] १ बादशाह ।

उ०—१ विढग वडाळा पायगा, रावत बाका धीर । माझी देगो मारणो सो मीरां सिर मीर ।—कुंवरसी सांखला री वारता

उ०—२ अठि महमूदसाह नू जीति दिल्ली पैं पद्रह १५ दिन पातसाही करि आरघावरत रा केही अवीमा नू दडि मीर तैमूर-

वेग रै पाछो गया केडै दिल्ली रा सूवादार जठी तठी आप आपरै मत्त रहण लूका ।—व भा
२ राजा, नवाब ।
उ०—पातसा स्री अकबर १ जंबूद्वीप माहइ प्रवरत्ततु छइ, अन्य पराय रांणा, मोटा मीर मलिक, माहमड खांन, खोजा सरखिल साहणा, ते सघला करइ सेवा ।—व. स
३ सरदार, सामंत ।
उ०—१ हौदा मभि लोह करै करि हाक, महारिख देखि हुवै मुसताक । हिलोळि छडाळ ग्रहै चद्रहास, तछै घण मीर कलम्म तरास ।—सू प्र
उ०—२ दाढी कर घात मीर ऐसें कुछ बोलै । प्राण के गुमान भर, आसमान तोलै ।—रा रू
उ०—३ घाइ घाण उतरै, खांन सुरतांण निघट्टा । राव रांण हुइ रहच, मीर उमराव ग्रहट्टा ।—गु रू व
४ प्रधान मुखिया, नायक ।
उ०—मीर अकब्बर साह सू, बोलै ग्यान सजुत्त । काफर साहा अवगुणी, गो आणी करतुत्त ।—रा रू
५ किसी बडे सरदार का पुत्र ।
६ वलवान, शक्तिशाली ।
उ०—दादू जे तू मोटा मीर है, सब जीवो मे जीव । आपा देख न भूलिये, खरा दुहेला पीव ।—दादूवांणी
७ मुसलमान, यवन ।
उ०—ग्रोरै ग्रमि 'ऊदल' जग अथाह । निजोडत मीर खगा नर नाह ।—सू प्र
८ सैयद जाति की उपाधि ।
९ बहुत से व्यक्तियो मे सबसे पहले काम करने वाला अगुवा ।
१० प्रतियोगिता में प्रथम रहने वाला ।
११ ताश आदि मे बडा पत्ता जो दहले से अधिक महत्व का होता है ।
१२ धार्मिक आचार्य (इस्लाम)
१३ ईश्वर, मालिक ।
उ०—१ दादू कारण कंत के, खरा दुखी वेहाल । मीरा मेरा महर कर, दे दरसन दर हाल ।—दादूवाणी
उ०—२ मीरां मेटण मेक तू , जम हदा दांणी ।
—केसोदास गाडण
१४ पति, स्वामी ।
उ०—दसदस पास खवासी दासी चपक वरण ओढिया चीर । सिस-वदनी नांखै सिसकारा, मीरा कहा हमारा मीर ।—रुघो मुहतो
[स० मीर ] १५ समुद्र, सागर ।
१६ पर्वत, पहाड ।
१७ सीमा, हद ।
१८ जल, पानी ।

रू० भे०—मीरी
मीरज–स० पु० [फा०] मुसलमान ।
उ०—१ चढे मीरजा मीर मीयां किलक्क । चढै खान निव्वाब खाडा खाइक्क ।—गु रू व
उ०—२ पै गजा सीस दे रिवपसावै, घण 'अभो' मीरजां करै घाव । आफरी बार दाखै अमीर, वामीवध झोका महत वीर ।—वि स
मीरजादू , मीरजादौ–स० पु० [ फा० मीरजाद ] १ किसी उमराव, सरदार या सामन्त का लडका ।
उ०—जिस वखत सिर-विलदखां वहादुर ममरजुलमुलक पीरोजजंग मीरजादू खान जादू के वीच कैमा दरसावै ।
—सू प्र
२ शाहजादा ।
उ०—रायजादा रा भाला भळकि नै रहीया छै तवलवधा मीरजादा वांका वहादुरां नै तारा तवल बाजि नै रहीआ छै ।
—रा. सा स
मीरजौ मीरज्यौ–स० पु० [फा० मीरजा] १ किसी सरदार, अमीर या सामन्त का लडका ।
२ मुसलमान ।
उ०—१ हाथी तहवरखान गो, गो सो घानख भज्ज । घको न साहै मीरजा, वाहै सार गरज्ज ।—रा रू
उ०—२ पडियो तकियै सू परा, आडो दियो प्रजक । मसलत आया मीरज्यां ऐ ऊठिया असक ।—रा रू
३ सैयद मुसलमानो की उपाधि ।
४ शाहजादा ।
मीरतुजक, मीरत्रुजक–स० पु० [अ० मीरतुजुक] सेना का प्रवन्ध करने वाला, सेनानायक ।
उ०—१ मीरतुजक मारिया, घिखे जमदढ कर धारै । दुझ्ळ खान दौरास, पटाझर जिम पूतारै ।—सू प्र.
उ०—२ ऊभौ लोपि अमीर, जवन वह हफतहजारी । मीरत्रुजक इतमाम, कियौ तदि जडै कटारी ।—सू प्र
मीरपति–स० पु०—वादशाह ।
उ०—सूर रो तपै नरनाह आखाडसिंघ, घजवडां पाण गैणाग धारै । मीर भय थरहरै दूसरा महीपत, मीरपति थरहरै 'करण' मारै ।—महाराजा करणसिंह री गीत
मीरवक्सी, मीरवख्सी–स० पु० [ अ० मीर + फा० वख्शी ] मुस्लिम शासन-काल मे सरकारी कर्मचारियो को वेतन वांटने वाला अधिकारी
वि० वि०—सल्तनत-युग मे दीवाने आरिज के बाद मीरवख्शी का ही सबसे बड़ा पद था । सरकार के समस्त अधिकारियो, मनसव-दारो और कर्मचारियो को वेतन मीरवख्शी के कार्यालय से ही दिया जाता था । सभी श्रेणियो के मनसबो के नियुक्ति पत्र भी इसी के कार्यालय से जारी किये जाते थे । मनसबो का समस्त विवरण मीरवख्शी के पास ही रहता था । सैनिक विभाग की नौकरी के

लिये आने वाले उम्मीदवारों को यह बादशाह के पेश करता था। यह सेना का प्रधान नहीं होता था परन्तु कभी कभी इसे सैनिक अभियानों का नेतृत्व भी करना पडता था। इसी के हस्ताक्षरों ऐव सील मुहर के साथ मनसबों के प्रमाण-पत्र जारी किये जाते थे। इसके अतिरिक्त इसका एक प्रमुख कार्य था बादशाह के महल की रखवाली करने वाले रक्षकों की सूची बनाना। इन रक्षकों में बडे बडे मनसबदार होते थे और इनकी ड्यूटी प्रतिदिन बदली जाती थी। विभिन्न प्रान्तों में सवाद लेखकों की नियुक्तियां करना एव उनसे प्राप्त सवादों को बादशाह तक पहुचाना इसी का कार्य था।

इस प्रकार मीरबख्शी का काम बहुत ही महत्वपूर्ण और जिम्मेदारी का था। इसका विभाग बहुत ही बडा था जिसमे इसके कई सहायक एव कर्मचारी कार्य करते थे।

मीरबचा-स०पु० [फा० मीर-बच्चा] किसी बडे अमीर, उमराव, सरदार या सामत का लडका।

मीर-बहर-स०पु० [अ० मीरबह्र] जल-सेनाध्यक्ष, जो बदरगाहो पर कर व चुगी वसूल करने का प्रबन्ध भी करता था।

मीर-बार-स०पु० [फा०]शाही-दरबार का एक अधिकारी जो बादशाह से भेंट करने वालों का पहले साक्षात्कार करता था तदनन्तर बादशाह से भेंट करने की अनुमति देता था।

मीरमुचडी-स०पु०—एक कल्पित पीर जिसे हिंजडे अपना आदि पुरुष मानते हैं।

मीरमजलस-स०पु० [फा० मीर-मजलिस] किसी सभा या अधिवेशन का सभापति।

उ०—पातिसाहजी सू मालूम करायो। हजूर आवण री हुकम कीयो। तठै मीर-मजलस रै माथै होय पातिसाहां रै निजर पेस कीधी।—जखडा मुखडा भाटी री वात

मीरमुसी-स०पु० [अ० मीरमुशी] शाही दरबार के समस्त (क्लर्कों) मुशियों का नायक।

मीरमुल्ला-स०पु० [फा०] बडा मौलवी।

उ०—बडे मीर मुल्ला कहा बात कीनी, खुदा मीरखां को नई भूमि दीनी।—ला रा.

मीरळ—देखो 'मीर' (मह, रू भे)

उ०—समीर लग मीरळ अचक धकदळा मम, घट मळां न मीरळ जुध करायो। रजै पतसाह नर समद चतच मीरळ। घत वलद अमीरन छजै चापो।—कवियो करनीदांन

मीरसांमा-स०पु० [फा०] १ मुस्लिम शासन काल का एक अधिकारी।

२ रसोइदे या दारोगा।

३ खान-सामा

वि०वि०—अकबर के शासनकाल मे मीरसामा दीवान या वजीर के अधीन कार्य करता था। इसके प्रबन्ध में शाही राजमहल, हरम रसोई, कारखाने आदि थे इसलिए यह एक बडा पद माना जाता था। बाद मे जहागीर के शासनकाल से मीरसामा को भी मत्रियो के बराबरी के दर्जे मे माना जाने लगा।

मीरसिकार, मीरसिकारू-स०पु० [मीरे शिकार] बादशाहो की शिकार गाहो का प्रबन्धक।

उ०—पखी जिनावरां की सिकार। कदीलू का विसतार। मीरसिकारू का हुन्नर नजर होत है।—सू प्र

मीरा-स०स्त्री०—१ मेडता के शासक एव राठोडो की मेडतिया शाखा के प्रवर्त्तक राव दूदाजी के पुत्र रत्नसिंह की पुत्री जो मेवाड के राणा सागा के पुत्र भोजराज को ब्याही गई थी। इसका बचपन का नाम पेमल था। यह ईश्वर की अनन्य भक्त एव कवियित्री थी।

वि०वि०—

जन्म—मीरांबाई का जन्म मेडता रियासत के कुडकी गाव मे सवत १५६१ के श्रावण मास मे हुआ।

बाल्यकाल व विवाह—मीरा के दादा रावदूदाजी ईश्वर के परम भक्त थे। उन्होंने मेडता मे चतुर्भुज जी का एक विशाल मन्दिर बनवाया जो अब भी विद्यमान है। इस प्रकार दूदाजी का समस्त परिवार भक्ति भावनाओ से ओत-प्रोत था। मीरा की माता के विषय मे ऐसा माना जाता है कि उनका स्वर्गवास मीरा की अत्यन्त अल्पावस्था मे हो गया था इसलिये मीरा को उसके दादा के पास कुडकी से मेडता लाकर रक्खा गया। अत एक तो भक्ति-भाव पूर्ण वातावरण मे रहने तथा अपने पूर्व जन्म के प्रारब्धो के कारण उसमे ईश्वर भक्ति का प्रादुर्भाव बाल्यकाल से ही हो गया। इस सम्बन्ध मे कुछ अन्य किवदन्तियां भी प्रचलित हैं।

मीरा का विवाह मेवाड के राणा सागा के पुत्र भोजराज से सवत १५७३ में हुआ। रामदानजी लालस कृत भीमप्रकाश मे इस बात का उल्लेख है—

> भोजराज जेठो अभग, कवर पदे मृत कीध।
> मेडतणी मीरां महल प्रेमी भगत प्रसीध।

कर्नल जेम्स टॉड ने मीरां का पति राणा कुम्भा को माना है, परन्तु इतिहास से प्रमाणित होता है कि राणा कुम्भा व राव रिणमल, जो मीरां के दादा के भी दादा थे, समकालीन थे। इसलिये राणा कुम्भा मीरां के पति नही हो सकते।

मीरां के पति भोजराज की राणा सागा के जीवनकाल मे ही मृत्यु हो गई। इस असामयिक वैधव्य से मीरां को इस ससार से व लौकिक जीवन से और अधिक विरक्ति हो गई और श्रीकृष्ण के प्रति भक्ति भावना अधिक प्रबल हो गई। पति का वियोग ईश्वर के प्रति विरह मे परिणित हो गया।

मीरां व पेमल —मीरां का जन्म का नाम पेमल था। इसका प्रमाण अल्हदास कृत भगतमाळ में मिलता है —

न हुवौ घट नास पियौ विस 'पेमल'। जास धणी वळ तास जरै। अहियां ब्रिद लाज उवारण ग्रायक, काज इसा महाराज करै।

परन्तु इसका मीरा नाम कब, कैसे और क्यो पड़ा ? इस सम्बन्ध मे कोई पुष्ट एव प्रामाणिक तथ्य नहीं मिलता। पुरोहित श्री हरिनारायणजी विद्या भूषण व कतिपय अन्य विद्वानो का मत है कि मीरा के जन्म से पूर्व उसकी मा ने अजमेर के मीरामा की मिन्नत की जिसके फलस्वरूप इसका जन्म हुआ और नाम भी मीरा रखा गया।

अन्य मत से—मीरा शब्द का प्रयोग उच्चकुलीन एव सज्जन पुरुषो के लिये किया जाता है। अत उच्च राजकुल में जन्म लेने, ईश्वर के प्रति भक्ति भावना, सज्जनता तथा मानवता के अच्छे गुणो के कारण इसका मीरां नाम पड गया। कर्नल जेम्सटॉड ने अपनी पुस्तक'पश्चिमी भारत की यात्रा'मे आबू के पहाडो का वर्णन करते समय 'मीरा' नाम किसी पहाडी देवी का उल्लेख किया है। अत मीरा नामक यदि कोई पार्वती देवी रही हो तब तो मीरा का नामकरण उक्त देवी के नाम के आधार पर माना जाना सभव हो सकता है। अन्यथा इसके लिये अनुसधान अपेक्षित है।

तीर्थयात्रा—सवत १५६५ मे जोधपुर के राव मालदेव ने मेडता पर अपना अधिकार कर लिया तब मीरां अपने ताऊ वीरमदेवजी के साथ तीर्थयात्रा के लिये चली गई और वही (द्वारका मे) उनका स० १६०३ में देहावसान हुआ।

स०पु० [फा०] २ ईश्वर, परमात्मा।

उ०—मीरां मुझ सौं महर कर, सिर पर दीया हाथ। दादू कळियुग क्या करै, सांई मेरा साथ।—दादूवांणी

३ स्वामी, मालिक।

उ०—१ ज्यू राखै ज्यू रहै जहा निरमै तही जावै। हुकम सो ही सिर हुवै, जिको मीरां फुरमावै।—ह र

उ०—२ दादू बदीवान है तू बदि छोड दीवान। अब जानि राखो बदि मे, मीरां महरवान।—दादूवाणी

४ सज्जन, सुहृदय, भला, सत, उदार।

उ०—मीरां कीया महर सौं, परदे थैं लापरद। राखि लिया दीदार मे, दादू भूला दरद।—दादूवाणी

५ अमीर, धनवान।

६ कुलीन, उच्च।

**मीरांवर**-स०पु०—मुसलमान।

**मीरांसा, मीरासाह**-स०पु०—१ उदार, सज्जन, सहृदय।

२ अमीर।

**मीरात**-स०पु०—मवेशी, पशु।

उ०—काढै गाया कूटनैं, घोड़ा आगळ घास। चरण न देवें सीम मे, म्हांरी तो मीरात।—पा प्र

**मीरादमीर**-स०पु—१ बादशाह।

२ राजा

३ सरदारो का प्रमुख।

उ०—इसी भात आसूरण हिंदू अभग, जुडै दस्स कध जु होता सुजग। बहे ताम कै बांण मीरादमीर, सुजै होत खड निखडै सरीर।—शि रू

**मीरासी**-स०पु० [अ०] मुसलमानो की एक जाति विशेष जो गाने-बजाने व मस्खरेपन का पेशा करती है।

**मीरी**—देखो 'मीर' (रू. भे)

उ०—इसा मीरी आंख मुख मांकड जिसा। करै घात बोलै पारसी, बगतर तवा झिलै जांणे आरसी।—अ० वचनिका

**मीरूंवरा**-स० पु० [फा० मीर+उमराव] अमीर-उमराव, सामत, सरदार।

उ०—किसा एक जे छइ राजाधिराज स्रीमहिमूद पातसाह ? खान खोजा मलिक मीरूंवरा मलाणा सहुणा सलेदार तेहि करी सेवायमांन।—व स

**मीरू**-स० पु०—गायो व बैलो के होने वाला एक रोग जिससे उनके शरीर में ग्रन्थिया पड जाती हैं एव उनमे कीडे पड जाते हैं।

**मील**-स० पु० [अ०] १ १७६० गज या आठ फरलाग की दूरी का एक माप जो प्राय आधा कोस के बराबर होता है।

२ उक्त माप या दूरी-सूचक पत्थर।

३ सुरमा या अजन लगाने की सलाई।

स० स्त्री [अ० मिल] ४ बडे पैमाने पर कपडे,ऊन,या अन्य वस्तुओ का उत्पादन करने वाला कारखाना।

ज्यूं—तेल री मील, कपडे री मील, दाळ री मील।

उ०—एक पिंजारो कपडा री एक छोटी सी मील मे कांम करतो हो—फुलवाडी

५ उक्त कारखाने मे चलने वाली बडी मशीन।

**मीलणो**-स० पु०—देशी रियासतो मे लिया जाने वाला एक कर या लगान विशेष।

उ०—मीलणो ५०)—नैणसी

**मीलत**—देखो 'मीलित' (रू भे)

**मीलित**-वि० [स०] १ मुदा हुआ, बंद।

२ अधखुला, अधखिला।

३ पलक झपकाये हुए।

४ जो नष्ट हो चुका हो, लुप्त।

स० पु०—एक अलकार, जिसमें दो पदार्थों की समानता के कारण भेद नही जान पडता है।

रू० भे०—मीलत,

**मीसजर**—देखो 'मसजर' (रू भे)

उ०—१ सालू जरकमी दुमेणा कचीयो तनसुख नीलक पटोली सुप चुनडी अटायण मीसजर तासतो चोरसो।—व स

उ०—२ मुलताणी ताखो मछीपटण तासतो टुकडी दुमैणां बासतो मीसजर भेरू तनसुख चोरसो अटायण दुमामी सालु जरकसी कचीयो

चुनडी जामसाइ ।—व स

मीसरी—देखो 'मिसरी' (रू भे)

उ०—एकर एक कागला रै मांमरण मीसरी लग्योडी एक रोटी हाथ आई ।—फुलवाडी

मीसल—१ देखो 'मिसल' (रू भे)

उ०—कमधज पाट जीकां रै 'केहर', मीणघर आठ मीसल चा मोड।
—पहाडखा आढो

२ देखो 'मिसिल' (रू भे)

मीहर—देखो 'मिहिर' (रू भे)

उ०—वळ थियो दित हरणाक्ष अप्रवळ। तेज मीहर घर रसातळ ताम।—र ज प्र

मु—देखो 'मू' (रू भे)

मुअधारो–स० पु०—अरुणोदय से पूर्व का वह समय जब हल्का हल्का अधेरा रहता है।

रू० भे०—मुह अधारो, मूधारो,

मुइयो–वि०—अग्रणी, प्रधान, हरावळ।

उ०—तद पातसाहजी यानू देख वडा राजी हुवा। नै भींवराजजी वीरमदेजी फौज रा मुइया।—द दा

मुई–वि० स्त्री० [सं० मृत] १ मरी हुई, मृत।

उ०—मुई मिटीया मुरदार कहत है, हाथे हक हलाला। काजी धणी' र श्रौग घलाली, सब स्वारथ का चाळा।
—श्रीहरिरामदासजी महाराज

२ सोतेली,

रू० भे०—मुई,

मुओ–वि० [सं० मृत] (स्त्री० मुई) मरा हुआ।

उ०—आरण कारण करण नै, सगला मिल्या सब कोय। मुओ सेठ अपूतियो, सुणीयो राणी सोय।—घ व ग्रं.

मुकणो, मुकवो—देखो 'मूकणो, मूकवो' (रू भे.)

उ०—१ नगरी तणी छवि देखइ सोहामणी, प्रसन थयो मन माहि सोभागी जोवा लायक नगली जाइगा, जिण मुकी अवगाहि सो।
—वि कु

उ०—२ ताहरां लाखैजी पूछीयो, कह्यो, 'सीढी माहे कोण छै?' कह्यो 'जी, घच आढो छै।' ताहरा लाखैजी पूछीयो, कह्यो, सीढी घरती मुको —लाखा फूलाणी री वात

मुकणहार, हारो (हारी), मुकणियो—वि०।

मुकिओडो, मुकियोडो, मुक्योडो—भू० का० कृ०।

मुकीजणो, मुकीजवो—कर्म वा०।

मुकाणो, मुकावो—देखो 'मूकाणो, मूकावो' (रू भे)

उ०—सीढी घरती मुकाई नै लाखैजी निजीक आइनै दुहो कह्यो।
—लाखा फूलाणी री वात

मुकाणहार, हारो (हारी), मुकाणियो वि०।

मुकायोडो—भू० का० कृ०।

मुकाईजणो, मुकाईजवो—कर्म वा०।

मुकायोडो—देखो 'मूकायोडो' (रू भे)

(स्त्री० मुकायोडी)

मुकावणो, मुकाववो—देखो 'मूकाणो, मूकावो' (रू भे)

उ०—हाथ मुकावण छै तिहा, मणि माणिक हे भली रतन नीकोहि। छै आमीम सुहामणी, मत लागो हो इण जोड़ि नै खोडि।
—वि कु

मुकावणहार, हारो (हारी) मुकावणियो—वि०।

मुकाविओडो मुकावियोडो, मुकाव्योडो—भू० का० कृ०।

मुकावीजणो मुकावीजवो—कर्म वा०।

मुकावियोडो—देखो मूकायोडो' (रू भे)

(स्त्री० मुकावियोडी)

मुकियोडो—देखो 'मूकियोडो' (रू भे)

(स्त्री० मुकियोडी)

मुक्की—देखो 'मुक्की' (रू भे)

मुगउ—१ देखो 'मूगो'

उ०—खाटरौ तो हीनाग, घणु बोलइ तो लवाड वाउलो न बोलइ तो मुगउ, घणु जमइ तो छारीठ, ।—व स

२ देखो मू'गो' (रू भे)

मुगतो—देखो 'मगतो' (रू. भे)

उ०—भूपति टोटां मे दीवाळा भिळिया मोटा मोटां रा कुळ मुगतां मिळिया।—ऊ का

मुगदणो–स० पु० [सं० मुग्धेन्दनम्] मांगलिक कार्यो मे जलाने के लिये मगाई जाने वाली लकडियो की गाडी।

रू० भे०—मगदणो, मगधणो, मूगदणो, मूगधणो,

मुगम–स० स्त्री०—१ अतिथि सत्कार, स्वागत।

२ प्रतिष्ठा, इज्जत।

रू० भे०—मुघम,

मुगलो–स० पु०—असुर।

उ०—पछाडि कोढि पाखती घपाड घाड घामळी। मजाडि सक मुगला कढाडि कीत कमळी।—मा० वचनिका

मुगवडी—देखो 'मूगोडी' (रू भे)

उ०—मुगवडी पेठावडी रे लाल, खारावडि मन खति। डवकवडी दाधावडी रे लाल, व्यंजन नाना भति।—प च चौ

मुगियो—१ देखो 'मूंगियो' (रू भे)

२ देखो 'मूगो' (अल्पा., रू भे)

उ०—हीरा वार वार मुजरो कर हरख धरै छै। मोती मोहोर मुगियां से निछरावळ करै छै।—वगसीराम प्रोहित री वात

मुगीपटण–स० पु०—एक प्रकार का वस्त्र विशेष।

उ०—कचीयो चुनडी जामसाइ मुगीपटण जांमावाडि सुप लखारस खासो तपई घिरमो कमवी पटोल्हि मुलमुल।—व. स

मुगो—देखो 'मूगो' (रू भे)

मु'गो—देखो 'मू'गो' (रू भे)
मुघम—देखो 'मुगम' (रू भे)
मुचणो, मुचबो—क्रि० अ० [सं० मुच] १ झरना, टपकना।
उ०—दाडिमी बीज विसतारिया दीसै, निउछावरि नांखिया नग। चरणे लुचित खग फळ चुवित, मधु मुचति सीचति मग।—वेलि
२ छूटना, मुक्त होना, रिहा होना।
मुचणहार, हारो (हारी), मुचणियो—वि०।
मुचिप्रोडो, मुचियोडो, मुच्योडो—भू० का० कृ०।
मुचीजणो, मुचीजबो—भाव वा०।
मूंचणो, मूचबो—रू० भे०।
मुचियोडो—भू० का० कृ०—१ झरा हुआ, टपका हुआ।
२ मुक्त रिहा, छूटा हुआ।
(स्त्री० मुचियोडी)
मुच्छ, मुछ—देखो 'मूछ' (रू भे)
उ०—उघा मउड पडइ, रेवत रडवडइं, पडिया पचायण नी परि हाकरइं, रोस लगी मुच्छ भूच्छ फरकावइ।—व स
मुछणो, मुछबो—देखो 'मूछणो, मूछबो' (रू भे)
मुछणहार, हारो (हारी), मुछणियो—वि०
मुछिप्रोडो, मुछियोडो, मुछयोडो—भू०का०कृ०।
मुछीजणो, मुछीजबो—कर्म वा०।
मुछाणो, मुछाबो—देखो 'मूछाणो, मूछाबो' (रू भे)
उ०—तिण समै दिल्ली बैठे पवार अकल उठाई। लकडी एक आगे पाछै मुछाई घणो आछो रग दिरायो—राव रिणमल री वात
मुछायोडो—देखो 'मूछायोडो' (रू भे)
(स्त्री० मूछायोडी)
मुछार—देखो मूछार' (रू भे)
उ०—उगा मुख वारह दीत उदार। भिडै तिणवार मुछार भुहार।
सू प्र
मुछाळो, मुछालो—देखो 'मूछाळो' (रू भे)
उ०—१ सूर सुभट माटी मुछाळा, करि झलकइ करवाल कराळा। व्यापारी दीसई दुदाळा, घरि घरि सुत्रिख सुगाळा।
—कवि गुणविजय
उ०—२ तिहां बैठा बत्रीस लक्षणा पुरुस दुदला, फुदला जाऊज-माला मुछाला केई जमाई केई साला।—व स
मुछियोडो—देखो मूछियोडो' (रू भे)
(स्त्री० मुछियोडी)
मुज—१ देखो 'मुझ' (रू भे)
उ०—वडा वडा जोगिंद्र किया वसु चाचरि मुज खमइ कुण चोट।
—महादेव पारवती री वेलि
२ देखो 'मूज' (रू भे)
मुजक—स०पु०—घोडो की आंख पर होने वाला एक रोग विशेष।
(शा हो)
मुजकेतु—स०पु० [स०] युधिष्ठिर की सभा का एक राजा।
मुजकेश—स०पु० [स०] १ एक आचार्य, जो सैधवायन ऋषि का शिष्य था।
२ एक क्षत्रिय राजा, जो निचद्र नामक असुर के अश से उत्पन्न हुआ था।
मुजमेखळा—स०स्त्री०—यज्ञोपवीत के समय धारण की जाने वाली मूज की मेखला।
मुजमेखळी—स०पु०—१ महादेव, शिव।
२ विष्णु।
मुजरो—१ देखो 'मुजरो' (रू भे)
उ०—हीरां बार-बार मुंजरो कर हरख धरै छै, मोती मोहोर मुगिया सू निछरावळ करै छै।—ज्ञगसीराम प्रोहित री वात
मुजाल—स०पु०—मूज का पौधा।
उ०—पाछो उणहीज मारग साता असवार आवता था, सु उण कटक रो साथ सिरदार असवार ३०० सु मुजाळा माहे छिप रह्यो थो।—राव मालदेव री वात
मुजेवडी, मुजोवडी—स०स्त्री०—मूज की रस्सी।
रू०भे०—मुजेवडी मुजोवडी,
मुझाणो, मुझावो—देखो 'मुरझाणो, मुरझावो' (रू भे)
उ०—रोवै अबला एकलीजी, खिण खिण मा मुझाय। सहजै अगनि उछालतांजी लागि उठी क्षण माहि।—वि कु.
मुझायोडो—देखो 'मुरझायोडो' (रू भे)
(स्त्री० मुझायोडी)
मुड—स०पु० [स०] १ मनुष्य के शरीर की गर्दन के ऊपर का अग, मस्तक, सिर, माथा।
उ०—१ धीरण रा पाणि रा प्रहारण हू वीरमदेव रो मुड अछट उडि पडियो। तो भी राठोड रो रूड अनेक म्लेच्छा रा मुड प्रेता रा झुड रै उपहार करि नीठिनीठि चेस्टा विहूण थियो।—व भा
उ०—२ दयालु न्है न सरवथा अया दया मया दटै। मिळै जु गुड मुच्छ मुड थुड ऊट कें थकें।—ऊ का
उ०—३ तन प्रथक नरा गण तुरग तुड। मट जेम फुटै गज किता मुड।—रा रू
२ कटा हुआ सिर।
उ०—१ पड झाट खगे द्रढ घाट पगे, जुध काट निमाट निराट जगे। वहु रुड उठै गुख मुंड बकै, घड खड हुवै भड चड धकै।
—रा रू.
उ०—२ मिलम्मिल मुड पुवै सिव माळ। तिलत्तिल रुड हुवै रणताळ।—मे म
उ०—३ भांजे असुर भख दे भगवती सकर लियै मुड कर सीस। असमर हस समापै 'अमरा' समर कीयो करतब सु-जगीस।
—लूणकरण
३ मुडा हुआ या गजा सिर।

उ०—भागोज भूडो लेय पाघड साहि मुंहड़ै मूक। गोरिल बोलै फिट्ट मुझ नैं, जाती धारी मैं थूंक।—प च. चौ.

**मुहूरत**—देखो 'महूरत' (रू भे)

उ०—१ परघाने परधान पूछियां, लगन मुहूरत वारै तेहि। भ्रावै किये दिहाड़ै ईसर, कहौ राव सो वात कही।
—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ तिण भय करि भ्रर राजि भ्रागळि भ्रो जवाब कियो। राजि उठा हुती भलै मुहूरत खड़िया छै।—द वि

**मुहेंगौ**—देखो 'मूंगौ' (रू भे)

उ०—मिसजर के मिस मन भयौ, पीउ जो लाय बुलाय। मोल मुहेंगौ थें लीयौ, सो माहरे भ्रावी दाय।—व स.

**मुहो**-सं० पु०—सामना, भ्रागा।

उ०—१ इतरै में बगळाऊ खड़ा था उहा भेळिया उहा रो मुहो भालियो।—मारवाड रा भ्रमरावा री वारता

उ०—२ राव ईं वेळा मुह सू भ्राहिज कहै छै-जे बडा सरदारां सूप्ररडं री जाबतो राखजो, मुहो भालिया रहो, लोग सभोडो देख फेर भ्राण पडसी।—डाढाळा सूर री वात

**मूं**-सर्व [स० भ्रस्मद्] १ म्हैं, मैं।

उ०—१ साभ्रह नह छोड़ू हू तोड़ू हूं जड ताहरी। मू खजर मोड़ू हू, काळज फीफर छेक कर।—पा प्र

उ०—२ तू बामण वाणयै री, कै विणजारै री धीय। ना मू बामण वाणयै री, ना विणजारै री धोय।—लो गी

२ मुझे, मुझको।

उ०—रमता जगदीसर तणो रहसि रस, मिथ्या वयण न तासु महे। सरसै रूखमणि तणी सहचरी, कहिया मू मैं तेम कहै।
—वेलि

३ मेरा, मेरी।

उ०—१ चकडोळ लगे इणि भांति सु चाली, मति तै वखाणणन मू। सखी समूह माहि इम स्यामा, सील भ्रावरित लाज सू।
—वेलि

उ०—२ पिंडि नख सिख लगि ग्रहणे पहिरिए, महि मू वांणी वेलि मई। जग गळि लागी रहै भ्रसै जिमि, सहै न दूखण जेम सई।
—वेलि

रू०भे०—मु, मू

**मूं'** देखो 'मुख' (रू भे)

उ०—पींपळ खेजडी रो व्याह माड्यो भ्रर जागण-जीमण रो परवध करयो। भ्रै सै बाता पूरी हुई जकै दिन सोनजी नै मांनी मूं' माग्यो फळ मिळग्यो।—दस दोख

**मूम्रोडो**—भू०का०कृ०—मरा हुभ्रा, मृत्य।
(स्त्री०मूम्रोडी)

**मूकगिर, मूकगिरी**—देखो 'रिसीमूक'।

**मूकणौ, मूकबौ**—देखो 'मूंकणौ, मूकबौ' (रू भे)

उ०—१ धग धगती सगडी भरी, भ्रांणउ भ्रति भ्रगार। मांहि मूकउ मानिनी, सटक देई सिणगार।—मा का प्र

उ०—२ मान कहै दळपत्त रौ, लाभ निदांन सुणाय। धाम न मूकै साम का, तिण मुख सरम सवाय।—रा रू

उ०—३ एकदा प्रस्ताव। दिली रै पातसाह सारी धरती माहै डड घातियो। गढ किरोडी मूकिया। ताहरा महेवे ही किरोड़ी भ्रायो। ताहरा कानडदे सरब रजपूत तेडिया।—नैणसी

उ०—४ तिवारे पतिसाहजी सरसौ पाटण वास गांव दियो। बयाणौ, हैंसार, मेवात, रेवाडी समेत पडगना मूकिया। वहुत दिलासा मूकी।—द वि

उ०—५ ससार भ्रुपहु करता ग्रह सग्रह, गिणि तिणि हीज पचमी गाळि। मदिरा रीस हिंसा निंदा मति, च्यारे करि मूकिया चडाळि।
—वेलि

उ०—६ गिरवर मोर गहक्किया, तरवर मूक्या पात। धणिया घण सालण लगा, वूठै तो वरसात।—ढो मा

उ०—७ ढोला, ढोली हर किया, मूक्या मनह विसारि। सदेसउ नह पाठवइ, जीवा किसइ भ्रधारि।—ढो मा

उ० - ८ मुख नीसासा मूकती, नयणें नीर प्रवाह। सूळी सिरखी सेभडी, तो विण जाणे नाह।—ढो मा

उ०—९ मुरछित हौ धरणी पड्यौ, वलि मूकै है मोटा नीसास कि।—प च चौ

उ०—१० मुगल मडाभड साहसी, मूकै दोय दोय वाणौ रे। 'लालचद' पतिसाह स्यु, पूर्ज केहौ किम पाणौ रे।—प च चौ

उ०—११ ताहरा लाखैजी पूछीयो, "सीढी माहै कोण छै?" कह्यौ "जी, चच भ्राढो छै।" ताहरां लाखैजी पूछीयो, कह्यौ, "सीढी धरती मको।—लाखै फूलाणी री वात

मूकणहार, हारौ (हारी), मूकणियौ—वि०।

मूकिम्रोडो, मूकियोड़ो, मूक्योड़ो—भू०का०कृ०।

मूकीजणौ, मूकीजवौ—कर्म वा०।

**मूकाणौ, मूकावौ**—देखो 'मूकाणौ, सूकावौ' (रू भे)

उ०—१ ताहरां राव साथै भ्रादमी दे दीव मूकायौ। उठी बाहण वैसि दीव हालियो। इमो हीज समइयौ हुवौ। चोर न लागौ, कोई जीवजंत न लागो। सयणी री वारता

उ०—२ ताहरा लाखैजी पूछीयो, कह्यौ, 'सीढी धरती मूको।' सीढी धरती मूकाई नै लाखैजी निजीक भ्राइ नै दूहो कह्यौ।
—लाखै फूलाणी री वात

मूकाणहार, हारौ (हारी), मूकाणियौ—वि०।

मूकायोडो—भू०का०कृ०।

मूकाईजणौ, मूकाईजवौ—कर्म वा०।

**मूकायोडो**—देखो 'मूकायोडो' (रू भे)
(स्त्री०मूकायोडी)

मूकावणो, मूकावबो—देखो 'मूकाणो, मूकावो' (रू भे)
मूकावणहार, हारो (हारी), मूकावणियो—वि०।
मूकाडिग्रोडो, मूकावियोडो, मूकाव्योडो—भू०का०कृ०।
मूकावीजणो, मूकावीजवो—कर्म वा०।
मूकावियोडो—देखो 'मूकायोडो' (रू भे)
(स्त्री०मूकावियोडी)
मूकियोडो—देखो 'मूकियोडो' (रू भे)
(स्त्री० मूकियोडी)
मूक्की, मूक्को—देखो 'मुक्की' (रू भे)
उ०—१ उत्तम थूक बिलोवहि मध्यम मूकी थाप। वणिक ग्रवम चिडना करै, पनसेरी सू पाप।—बा दा.
उ०—२ धक्का मूक्की घूप दीप लातां रो देवै, नाक भाग नैवेद माथ पद इण विध सेवै —ऊ का
मूक्को—देखो 'मुक्को' (मह, रू भे)
मूग—स० पु०[स०मुद्ग] १ हरे रंग का एक प्रसिद्ध द्विदल अन्न जिसकी दाल बनती है।
उ०—१ खोड्ड हुउ हांभिज्यउ, वधियउ भूख सम्है। जाउ ढोला रइ मासरइ सफळां मूग चरह।—ढो मा
उ०—२ मूम नाम लेणो मुतो, मूग पकावण वेर। ग्रन दिन उण री ग्रायजू, डाटी माठी देर।—वां दा
मुहा०—(छाती पर) मूग दळणा=किसी को दिखाते हुए ऐसा काम करना जिससे उसके हृदय मे ईर्ष्या,दाह, जलन या कष्ट हो।
२ उक्त द्विदल का पोधा।
रू०भे०—मउग, मग, मुग, मुघ,
मूगयाळ—स०पु० यो० [स० मुद्ग+स्याल] बेसन ग्रादि की जमाई हुई चक्की (मेवात)।
मूगदणो, मूंगधणो—देखो 'मूगदणो' (रू भे)
मूगफळी मूगफली—स० स्त्री० १ जमीन पर फैलने वाला एक प्रकार का पौधा जिसकी खेती उसके फलों के लिए भारत के प्रायः सभी भागों मे की जाती है। इसके फलो से तेल भी निकाला जाता है।
२ उक्त पौधे की फली व उसके दाने।
३ मूग नामक पौधे की फली।
उ०—मुजादड गोवन धड्या रै कामन कलस मुनालि रे रग। मूगफळी चपावली रै, ग्रागळिया सुविमान रै रग।—प च चौ
मूगम—स० पु०—१ ग्रादर, सत्कार।
२ मान, प्रतिष्ठा, इज्जत।
रू०भे०—मूधम,
मूगळ मूगल—देखो 'मुगळ मुगल' (रू भे)
उ०—१ उळ नाम उच्चारण मूगळ मारण, वंसि वधारण वान। सनमीर नरिंद समद जिमो महिइद जिमो ग्रनमान।—स पि
उ०—२ विस गोठ्य मार्ड दिखराई,ग्रति एतली ग्राहि। मागी म्लेछ माकडा मूगल, पछइ पड्या रिण माहि।—का दे प्र
मूगाई—स० स्त्री०—१ बाजार में वस्तुग्रो की कीमतो या मूल्यो का उचित से ग्रधिक होने की ग्रवस्था या स्थिति। मूल्यो के बढ़ने की स्थिति, महगाई। (डीग्ररनेस)
२ उक्त स्थिति से बचाव के लिए कर्मचारियो को वेतन के ग्रतिरिक्त दी जाने वाली राशि, महगाई भत्ता।
३ ग्रादर, सत्कार।
४ मान, प्रतिष्ठा, इज्जत।
रू०भे०—महगाई, महगाई, मूगाई, मूघाई, मेगाइ, मैंगाई, मैंघाई।
मूगियाडो—स० पु०—१ महगा होने की ग्रवस्था या भाव, महगाई।
२ बाजार मे वस्तुग्रो की कीमतें ऊची होने की ग्रवस्था।
रू०भे०—मूगीवाडो, मेगीवाडो,
मूगियो—वि०—१ लाल रग का।
२ मूग के समान हरे रग का।
स० पु०—१ एक वस्त्र विशेष।
रू०भे०—मूगियो मूगीयो मूगीग्रो मूगीयो,
१ देखो मूगो' (ग्रल्पा, रू भे)
उ०—१ सोना री पूतळिया सरदा! साथ मूगिया भार। घुरसा-मलजी ग्रणतमलजी, वा सेठा री माल।
—डूगजी जवारजी री छावली
उ०—२ तिण सर्म 'रतना' रा रैंवास में एक मकराणा रो महल है, जिण में इण री घणी सारी सै'ल है। सू इणरी पगथाळियां रा प्रतिरूपबहू फरस तो मूगियां री छिब पावै है नै ग्रग री ग्रोपमा सू भीतां जिकै सुवरण री निजरि ग्रावै है।—र हमीर
उ०—३ भल भला करइ राव भेटणा, चद्रन चोवा ग्रबीरो जी। माणिक मोती मूगिया, चोली चरणा चीरो जी।—स कु
मूगीयो—१ देखो मूगो' (ग्रल्पा, रू भे)
उ०—सतगुरु साह भये सौदागर, विणजै वसत ग्रपारा। काही मिणीया लीया मूगीया कांही हीर हजारा।
—श्री हरिरामदासजी महाराज
२ देखो 'मूगियो' (रू भे)
मूगीवाडो—देखो 'मूगियाडो' (रू भे)
मूगु—१ देखो 'मूग' (रू भे)
उ०—सोहती मन मोहती पुहव र मदल सुरग। ग्रगुळी मूगु नी फळी, समस्त तीखा नख सुरग।—रुकमणी मगळ
२ देखो मूगो' (रू भे)
मूगेडो—१ देखो 'मगेडो' (रू भे)
२ देखो 'मूगियाडो' (रू भे)
मूगोडी—स० स्त्री०—मूग की वडी।
उ०—म्हारै पापड वी नाई म्हारै मूगोडी वी नाई, क्यां से करा नीगोड्यो व्याव, रायजादी ये लूर छैला प्यारी ये लुरहो।
—लो गी

रू०भे०—मुंगवडी, मूगेडी, मूगोडी

मूगो-सं०पु०—समुद्र मे कृमियों के समूह पिंड की लाल ठठरी का एक रत्न, प्रवाल। (अ मा)

उ०—हीरा माणक मूगो तजीने, कथीर सगाते मलि तोल मा रे।
—मीरा

२ रत्न, नगीना।

३ सात प्रकार की उप धातुओ में से एक । (अ मा)

वि०—लाल हरा,।

उ० जळ खूटे सीकाळ, रग मूगो पड ज्यावै। ज्यू घोव्योडी भांग, दूरसू वरण दिखावै।—दसदेव

रू०भे०—मुगो, मूगु ।

अल्पा०—मूगियो, मूगियो, मूगीयो,

मू'गो-वि० [स०महत्+अर्घ] १ जिसका मूल्य या कीमत उचित से ज्यादा हो, जरूरत से ज्यादा कीमत का।

उ०—"एक-इ बात कैद्? भळै मोल-तोल तो को करो नी'क? 'हां एक-ई।' 'तो लो, ऐ साढी तीन दे दो।' 'नाख-नाख, है तो मू'गां ई।—वरसगांठ

२ जो साधारण से अधिक कीमत का हो, बहुमूल्य। स्वभावत कीमती।

३ जिसे प्राप्त करने मे अधिक कष्ट या व्यय करना पड़ा हो, दुर्लभ्य।

४ सम्मान, इज्जत व मान-प्रतिष्ठा वाला।

५ अधिक प्यारा, विशेष प्रिय।

रू०भे०—महगो, महगो, महुगो, मुगड, मुहगड, मुहगो, मुहुगो, मुहगो, मुहगो मुहघो, मुहुगो, मुहेंगो, मू'घो, मूघो, मूहगो, मूघो, मूहघू, मैंगो, मैंहघो।

मूघ—देखो 'मूंग' (रू भे)

मूघम—देखो 'मुगम' (रू. भे)

मूघो मू'घो—देखो 'मू'गो (रू भे)

उ०—१ गुराजीडो वडाई रो भूखो, नें एक मूघै मोल रो जेबी तिरपाल भेंट करघो।—दसदोख

उ०—२ सुण सुण जसवारो आनद मन आण्यो जग मे जीवावण जैपुर पति जाण्यो। मू'घो माखण सू मिमरी सू मोटो द्रग सू दो घडिया अन विकतो दीठो —ऊ का

उ०—३ अवळीमाण अहव आपाणी, कवळ बाराह सग्राम करै। सूगा साई अनै सेरडो मू'घा दीधा भळै मरै।—दूदो आसियो

उ०—४ मुळकनै ठाकर रै मांम्ही इण भात मदछकी निजर मू देख्यो के वांनै पीया विना ई हजार बोतल रो नसो चढग्यो। पैली वार वांरै समझ मे आई के राजाजी री चाकरी कित्ती आहजी अर कित्ती मूघी।—फुलवाडी

(स्त्री० मूघी)

मूचणो, मूचवो—देखो 'मुचणो, मुचवो' (रू भे)

मूचणहार, हारो (हारी), मूचणियो—वि०।

मूचिओडो मूचियोडो, मृच्योडो—भू० का० कृ०।

मूचीजणो, मूचीजवो—भाव वा०।

मूचियोडो—देखो 'मचियोडो' (रू भे)

(स्त्री० मूचियोडी)

मूछदर-वि०—बडी-बड़ी मूछोवाला।

रू०भे०—मुछदर,

मूछ-स०स्त्री० [स०श्मश्रु प्रा०-मस्सु, मच्छु] पुरुषो के नाक के नीचे एव होठ के ऊपरी भाग मे उगने वाले केशो का समूह, मूछ।

उ०—१ मूछ नाक सिर रो मुकुट, ससतर साम सनाह। साबत लायो समर सूं, कै नह लायो नाह —वा दा

उ०—२ चख चोळ मूछ भूहा चढी, तांमस ऊठि तमो गणी। मेहरी गाज जाणै मरद, सारदूळ काना सुणी।—मे म

मुहा०—१ मूछ उखाडणी=१ कठिन दण्ड देना, अपमान करना।

२ मूछ नीची होणी=अपमान होना, गर्व नष्ट होना, लज्जित होना।

३ मूछ पर ताव देणो=गर्व एव अहकार करना।

४, मूछ मरोडणी=गर्व करना, गर्व के मारे मूछो पर ऐंठन या बल देना।

५ मूछ माथै हाथ फैरणो=अपना पौरुष दिखलाना, विजय का गर्व करना।

६ मूछरो वाळ-घनिष्ट व्यक्ति, विशेष विश्वास वाला। ज्यादा नजदीक रहने वाला।

२. कुछ विशिष्ट जानवरों या जीव-जन्तुओ के मुख पर भी यह बाल समूह होता है।

रू०भे०—मुच्छ, मुछ, मुच्छ, मुछ, मुछि।

अल्पा०—मूछडली मूछडी, मूछ, मूछडी।

मह०—मुछार, मुछार, मूछाळ

मूछडली—देखो 'मूछ' (अल्पा, रू भे)

उ०—कोई मूछडली मुरळावै सूरत सावळी।—लो गी

मूछडी—१ देखो 'मोछ' (अल्पा, रू भे)

उ०—खोळी खीला री डेढा डिग ढीली, पोली सेढा री लीला बिण पीळी। खडती सूखाडी वाडी विन खटकै, मरती मूछडिया पूछडिया पटकै।—ऊ का

२ देखो मूछ' (अल्पा, रू भे)

मूछण—देखो 'मूछण' (रू भे)

उ०—चलू करी मूछण दिया रै लाल, लूग सुपारी पान।
—प च.चौ

मूछणियो, मूछणो—देखो 'मूछण' (अल्पा रू भे)

उ०—धण रे तो आगण विडला बधावो ढोला, मूछणियै रै मिस आवो रे। हाजी २ माजे बैवतै बादल ने केण विलमायो रे।
—लो गी.

मूछणो, मूछवो—१ देखो 'मूछणो, मूछवो (रू. भे)

मूछणहार, हारो(हारी), मूछणियौ—वि०।
मूछिग्रोडो, मूछियोडो, मूछयोडो—भू० का० कृ०।
मूछीजणौ, मूछीजबो—भाव वा०।

मूछरेल—देखो 'मूछाळ' (रू भे)

मूछार—देखो 'मूछ' (मह, रु भे.)

मूछाळ, मूछाल—वि० [सं०श्मश्रु+आलुच] १ जिसके मूंछे हो, मूछो वाला।
उ०—पण अबै ऐडा ई मूछाळा मरद हौ तो म्हारै साम्ही आगळी उठायनै तो जोवौ—फुलवाडी
२ वल पौरुष एव गौरव वाला।
उ०—मछगाळा मूछाल, वेहद हद वेढ़ीगारा। सुर भगा दस वार, प्रथी इक छत्र मारा।—मा वचनिका
३ युवा जवान।
रू०भे०—मुछाळ मुछियाळ, मूहछाळ, मूछरेल, मूछरेळ मूछरैल मूछाळ।
अल्पा०—मुछाळो, मूछाळो
४ देखो 'मूछ' (मह, रू भे)
उ०—सुण इम वचन मधीर, वीर रणधीर ववक्कै, मतवाळा मदमत्त रोम माळा धक धक्कै। अडै मुज्ज असमान भिडै मूछाळ अगूटै, चढै रोम चख चोळ, माग म तोलउ सूटै।—पे रू

मूछाळी—स०स्त्री०—१ तलवार।
२ वह स्त्री जिसके मूछें हो।
३ देवी दुर्गा।
रू०भे०—मुछाळी,

मूछाळो—देखो मूछाळ' (अल्पा, रू भे)
उ०—१ आगै मयणीजी मूछाळै मालदेव रै ऊनरिया।
—सयणी री वात
उ०—२ वामण पूत न वीसरै, ज्यू विसहर कळै। आल्हणसीह न वीसरै, मैहराज मूछाळै।—नैणसी

मूछियोडो—देखो 'मूछियोडौ' (रू भे)
(स्त्री०मूछियोडी)

मूछियौ—स०पु०—काटना क्रिया या भाव।

मूछीयद—देखो 'मुरछित' (रू भे)
उ०—क्रत्रिम सरवरि पाणी पीइ, पाचइ पुहवी तलि मूछीयइ। सरवर पालि ट्रवदि मिली, एकि पुलिदइ आणी वली।
—सालिभद्र सूरि

मूज—स०स्त्री० [सं०मुञ्ज] १ सरकडो की ऊपरी छाल जिसको भिगो कर व कूट कर चार पाई बुनने के लिए रस्सी बनाई जाती है।
२ उस छाल की बुनी हुई रस्सी।
उ०—रस्सी नै वववचा' र पकड लियो, बूकिया मसल लिया अर मज रा वध दे परा' र थाणे मे भेज दीनो —द दोस
३ धारा नगरी का परमार राजा मुंज।

उ०—सीदमरथ दसरथ सुतन, पीथल मूज पवार कुण कुण इहकांणा नही, वस चुगलां वापार।—वां दा
रू०भे०—मउज, मऊज, मुज, मूझ, मूज, मूझ,
४ देखो 'मुझ' (रू भे)

मूजणौ—स०पु०—देखो 'मुगदणौ' (रू (
उ०—जेई ले जगळ सू लावै, फोगां सू सुभ मूजणो। चिरच माथ सफर घी पावै, भूले व्यावा मूजणौ।—दसदेव

मूजणौ मूजबो—देखो 'अमूझणौ, अमूझबो' (रू भे)

मूजि, मूजी—स०पु०—कृपण, सूम, कजूस।
रू० भे०—मूजीडो

मूजियोडो—देखो 'अमूझियोडो' (रू भे)

मूजीडो—देखो मूजी (अल्पा, रू भे)

मूजीपणौ—स०पु०—१ कजूस होने की अवस्था या भाव।
२ कजूसी।
उ०—मेठा रौ मूजीपणो चौवळा मे किणी सू अछांनो नीं हो।
—फुलवाडी
रू०भे०—मूभीपणौ,

मूजोर—देखो मुहजोर' (रू भे)

मूजौ—स०पु०—मूज का वना एक प्रकार का ढक्कन जो वडे-वडे जल पात्रो पर ढका जाता है।
वि०वि०—यह ढक्कन प्राय उस समय काम आता है जब वड़े-वडे जल पात्रो को गाडी पर रख कर दूर दूर से पानी लाया जाता है।

मूझ—१ देखो 'मुझ' (रू भे)
उ०—१ ठहिया तो पिण राज ठिकांणै, जगत मूझ दिल उजळ न जाणै। मनि हव वचन लोपसी मोन, तन प्रतवाय लागसी तोनू।
—सू प्र.
उ०—२ रांणै दाखै 'राजसी' राठौडा उपकार। या कळ भल्ली आवगी, पल्ली मूझ अवार।—रा रू
२ देखो 'मूज' (रू भे)

मूझणौ, मूझबो—देखो अमूझणौ, अमूझबो' (रू भे)
उ०—१ दळ देख डरै, त्रिध मूझ मरै। मिळि मोमि तणी, पुछि वोम पणी।—गु रू व
उ०—२ वार पहर तउ चडीउ रोसि गुर नदणु झूझइ। रणि पाडिउ भगदत्तु राउ कउरव दल मूझइ।—सालिभद्र सूरि
उ०—३ विकल थाती, क्षणि जोइ क्षणि रोइ क्षणि हसइ क्षणि आफदइ क्षणि निंदइ, क्षणि मूझइ, क्षणि झूझइ, क्षणि वूझइ, एव विधि विरहानल नीपजइ।—व.स
मूझणहार, हारो (हारी), मूझणियौ—वि०।
मूझिओडो मूझियोडो, मूझ्योडो—भू०का०कृ०।
मूझीजणौ, मूझीजबो—भाव वा०

मूझियोडो—देखो 'अमूझियोडो' (रू भे)
(स्त्री० मूझियोडी)

मूझी—देखो 'मूजी' (रू. भे)
उ०—पण मूझी व्हैता थकां ई वौ नेकनामी हो। खोटी कमाई नी करतौ।—फुलवाड़ी

मूझीपणौ –देखो 'मूजीपणौ' (रू भे)
उ०—वौ आपरी माया वास्तै ई चोखळा में चावौ हो अर आपरा मूझीपणा वास्तै ई उण री अणूती नामवरी ही।
—फुलवाड़ी

मूठ—देखो 'मूठ' (रू भे)
उ०—१ अणियाळा नयण आजिया अजण, कागज रेख सुरेख कर। इद्र तणइ दिन मूठ अपूठी, मळका नांखइ वामवर।
—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ ले भडा रटाकां पूर अरिंदा ताडव्वा लागा, महावीर खीज में पाडव्वा लागा मूठ। बीर वेसतावा जहां दूधारा झाडव्वा लागा, रोजगारा खाती ज्यू फाडव्वा लागा रूठ।
—सुखदान कवियौ

उ०–३ आडा डूगर वन घणा,तांह मिळीजइ केम। उलाळीजइ मूठ भरि, मन सीचाणउ जेम।—ढो मा

मूठडी—देखो 'मूठी' (अल्पा, रू भे)
उ०—मुड मुड पडतोडी आखडिया मींचै, भूखा मरतोडी मूठड़ियां भींचै। सीघी सैणी सी मैणी सुण माल्है, वेसक पुर वसणौ हसणौ तजि हालै।—ऊ का

मूठि–१ देखो 'मूठ' (रू भे)
२ देखो 'मुट्ठी' (रू भे)

मूठियौ—देखो 'मूठियौ' (रू भे)

मूठी—१ देखो 'मुट्ठी' (रू भे)
उ०—१ मूठी भरि सति रेणु जळ साम्ही, आपणपउ दाखइ अधिकार। कुभ हुवइ ततकाळ कहता, सो पाणी ल्यावै पणिहार।
—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ म्हैला सांकडीसी आंण भैली थांभि दीनी। मूठी एक बालू की पला कै बाध लीनी।—शि व
२ देखो मूठ' (रू भे)

मूड—१ देखो 'मूढ' (रू भे)
उ०—बाझ के पास प्रसूत की वेदन, भेद न जानत मूढ ममायौ। पूत कपूतन को चटसाल कि, ज्यू कुलटा सुमराल सुनायौ।
—ऊ का

रू०भे०—मूढ, मूड, मूढ,
२ देखो 'मुड' (रू भे)
उ०—१ तकादौ मोत बताई, दांत से तुड़ावेगौ तू। माजनां सू रेज्यै देज्यै फुडावेगौ मूड।—ऊ का
उ०—२ कित छोडी वह मोहन मुरली, कित छोडी सब गोपी। मूड मुडाइ डोरि कटि वाधी, माथै मोहन टोपी।—मीरा
उ०—३ भडीयड भाजि मरगड मूड। रडव्वड रैण करडक रूंड।
—गु रू व

उ०—४ साग मूड सहसी सको, समजस जहर सवाद। भड पीथल जीतौ भलां, वैण तुरक सू वाद।—महाराणा प्रतापसिंह
१ देखो 'मूद' (रू. भे)

मूडकटाई, मूडकटी–स०स्त्री०—१ युद्ध मे वीरता पूर्वक लड़ते समय शिर कटने की क्रिया या भाव।
२ वह भूमि या जागीर जो पूर्वजो के युद्ध में वलिदान होने पर पीछे वशजो को मिलती है।
३ मस्तक मुण्डाने की क्रिया।

मूडकी–स०स्त्री० [स० मुण्ड] कटा हुआ शिर।
उ०—अडसी सू अडिया जिकै पडिया करै पुकार। म्हापुरसां री मूडक्यां, गिलगी गाव गगार।
—महाराणा अरिसिंह तीसरे का दोहा
रू०भे०—मूडि।

मूडको–स०पु० [स० मुंडक] १ मस्तक, शिर।
२ व्यक्ति, आदमी।
उ०—तरै एकै रजपूत कह्यौ, घोडी मूडका माफक बांटो। तरै ऊ वचन सांभळ पिउसधी कह्यौ, कुट्टण मूडका थया, आधी हमारी है आधी तुमारी है।—जखडा मुखडा भाटी री वात
३ सीमान्त पर गड़ा रहने वाला पत्थर, छोटा स्थम्भ।
रू०भे०—मुडको,

मूडड़ौ—देखो 'मुड' (अल्पा, रू. भे)
उ०—कहाडै वीरद वका भीड़ियां छकडा कड़ा, बधै रोळै बडा आगा वाधै वमवांन। विछोडै गयदां वडा दूजडां झोकड़ां बाह, मुगल्ला मूडड़ां दडा मेळै दूजौ 'मान'।
—रावत सारंगदेव रौ गीत

मुडण–स० पु० [स० मुडन] १ शिर के बाल काटने की क्रिया या भाव।
२ बालको के प्रथम बार शिर के केश काटने का एक सस्कार।

मूडणो, मूडबौ–क्रि०स० [स०मुण्डनम्] १ उस्तरे, पत्ती आदि से शिर के बाल या शरीर के किसी अग विशेष पर उगे हुए केशो को, रगड कर काटना, साफ करना, मुण्डन करना, केश काटना।
उ०—१ सिर दाढी मूडी करी, भगवउ लीधउ वेस। पग अणुहांणा पकज जिसे, पथि पलिउ परदेसि।—मा कां प्र
उ०—२ दाडी मसतग मूछ का, घुरिड़ मूडीया केस। हरीया मन पलिट्या नहीं, पलिट्या तन का वेस।
—स्रीहरिरामदासजी महाराज
२ भेड के शरीर की ऊन काटना।
३ किसी प्रकार की शिक्षा दीक्षा या सलाह देकर चेला बनाना, अनुयायी वनाना, वशीभूत करना, प्रभाव में लाना।
उ०—जीयौ बांमण थोडा दिन फेर करतौ रह्यौ। नवा मूडियोडा

दो तीन चेला-चांटियां नैं कीं तकलीफ नीं करण देवतो ।

—फुलवाडी

४ धोखे से माल ऐंठना, ठगना

५ किसी मृतक के पीछे दाढी-मूछ कटाना, भद्र करना ।

उ०—मुई बेगम सभी सेहस जग मूंडिया, दूर की मूछ पतिसाह दूवै । राखिया भोज यम ठाकुरै रावज्यो, हिंदुवां ध्रम अहकार हूवै ।—राव भोज हाडा री गीत

मूंडणहार, हारौ(हारी), मूंडणियौ—वि० ।

मूंडिय्रोडौ, मूंडियोडौ, मूंड्योडौ—भू० का० कृ० ।

मूंडीजणौ, मूंडीजवौ—कर्म वा० ।

मुंडणौ, मुंडवौ,—अक रू० ।

मूंडणौ, मूंडवौ—रू०भे० ।

मूंडत—देखो 'मुंडित' (रू. भे)

उ०—समर ढिलोकर मांम नू लस आवै लवडाक । मूंछ थका मूंडत जिकै, नाक थका विन नाक ।—वां दा

मूंडतहाथ-स०पु० यौ०—१ कोहनी से हाथ की अगुलियों के मोड तक बनने वाला लम्बाई का एक माप । मतान्तर से कुहनी से अगुलियों के पेरवो से वापिस मोडकर अगुलियों की जड तक का माप ।

२ उक्त नाप की लम्बाई की वस्तु ।

रू०भे०—मूंडहाथ ।

मूंडवाळ-स०पु०—नाई, केशकार, नापित । (डि को)

रू०भे०—मूंटवाळ, मूंडाळ,

मूंडहाथ—देखो 'मूंटतहाथ' (रू भे.)

उ०—कुनां रा डोर छूटै छै । लाहोरी ताजी लूंच वांगा गिलजा पहाडी, जिकांगी मूंडहाथ मोहनाळ हाथ भर नस ।—रा मा स

मूंडामूंड, मूंडामूंडी-क्रि०वि०—मुंह के सामने सम्मुख, मुंह को मुंह पर, स्वत ।

उ०—घर री फळै गूंनावी-नाक आय' र, मूंवाजी, रामलै-री मा नैं मूंडामूंड कैण लागी-थनै कांम को चानै नी,चार पांच दिनां मे म्हा री उथळौ कर दी ।—वरसगांठ

रू०भे०—मूंडेमूंड, मूंडैमूंड ।

मूंडाणौ, मूंडाबौ-क्रि०स० [ मूंडणौ' क्रिया का प्रे०रू०] १ उस्तरे, पत्ती आदि से सिर या शरीर के किसी अग विशेष पर उगे हुए केशो को कटवाना, मुण्डन करवाना, बाल कटवाना ।

उ०—मगनग माळ मूंडाय कै, दाढी मूछ मूंडाय । हरीया मन मूंड्यां बिना, निज पद कैसे पाय —श्री हरिरांम दासजी महाराज

२ भेड के शरीर की ऊन कटवाना ।

३ किसी प्रकार की शिक्षा दीक्षा या सलाह द्वारा चेला बनवाना, अनुयायी बनवाना, वशीभूत कराना, प्रभाव मे कराना ।

४ धोखे से माल ऐंठवाना, ठगवाना ।

५ किसी मृतक के पीछे दाढी मूंछ कटवाना, भद्र करवाना ।

मूंडाण हार हारौ(हारी), मूंडाणियौ—वि० ।

मूंडायोडौ—भू० का० कृ० ।

मूंडाईजणौ, मूंडाईजवौ—कर्म वा० ।

मूडाणौ, मूडाबौ, मूडावणौ, मूडाववौ—रू०भे० ।

मूंडापाती—स०स्त्री०—१ एक प्रकार का पौधा जिसकी गाठो पर सफेद फूल लगते हैं, गूमा द्रोण पुष्पी ।

मूंडायोडौ—भू०का०कृ०—१ उस्तरे, पत्ती आदि से सिर या शरीर के किसी अग विशेष पर उगे हुऐ केशो को कटवाया हुआ, मुण्डन करवाया हुआ, बाल कटवाया हुआ २ शरीर की ऊन कटवाया हुआ (भेड) ३ चेला बनवाया हुआ, अनुयायी बनवाया हुआ, वशीभूत या प्रभाव मे कराया हुआ ५ धोखे से माल ऐंठवाया हुआ ठगाया हुआ ८ किसी मृतक के पीछे दाढी मूंछ कटवाया हुआ, भद्र करवाया हुआ ।

(स्त्री०मूंडायोडी)

मूंडाळ—देखो 'मूंडवाळ' (रू भे)    (डि को)

मूंडी—१ देखो 'मूंड' (रू भे)

२ देखो 'मुंड' (रू भे)

३ देखो 'मूंडकी' (रू भे)

४ देखो मूंडवाळ' ।

मूंडेमूंड, मूंडैमूंड—देखो 'मूंडामूंड' (रू भे)

उ०—ठाला भूला बता तो थारी थूं इत्ता बन री कांई करघौ । खजानै जमा क्यूं नी करायौ । थारी इत्ती हीमत के मूंडैमूंड नटै ।

—फुलवाडी

मूंडो दिखाई—देखो 'मुंहदिखाई' (रू भे)

मूंडो-स०पु० [स०मुंड] १ मनुष्य या प्राणियों के शरीर का वह अग जिससे खाने-पीने एव बोलन आदि की क्रियाऐं होती है, मुख ।

उ०—१ गळियोडा सब गाथ गजब काघौ गळियोडौ । अमल खांण ने अजे वळै मूंडो वळियोडौ ।—ऊ का

उ०—२ मवळ खायनै छपाक देतो रो वो पाणी रै मांय पडग्यौ । पडता ई वो तो मूंडो फाडनै गळळ गळळ पाणी खावण दूकौ ।

—फुलवाडी

मुहा०—१ मूंडा जित्ती वाता=जितने मुह उतनीं वातें होती है । मनुष्य हरेक बात अपने ढगसे कहता है । अफवाह उडने पर ऐसा कहा जाता है ।

२ मूंडा मूं आवै ज्यूं बोलणौ=असभ्यता से बोलना, बोलते समय सुध न रहना ।

३-मूंडा मे अन-पाणी घालणौ=खाना-पीना, मुश्किल से भोजन प्राप्त होने पर ऐसा कहा जाता है ।

४ मूंडा मे गुळ देणौ= खुश-खबरी सुनाने या इच्छित बात करने पर मुह मीठा करना । चुप करना ।

५ (थारा) मूडा मे घी शक्कर=वांछित कार्य करने वाले के लिये अच्छे भोजन कराने का भाव।
६ मूडा मे पाणी आणो=स्वादिष्ट खाद्य पदार्थ को देखने पर मूह में पानी आना, लालायित होना
७ मूडा में मुळक नीं मावणी=खुशी के कारण मुह से हसी फूट पड़ने का भाव होना।
८ (थूक थारा) मूडा मू - अमागलिक बात करने पर।
९ मूडा में मूडो घालणो = घुट-घुट कर बातें करना।
१० मूडा में लाय लागणी = अधिक चर्पी चीज खाने से मुह मे जलन होना, मुह जलना।
११ मूडा रै खाम लागणी = निरुत्तर होना, मुह से बोल न निकलने की दशा होना।
१२ मूडा रो स्वाद = क्षणिक तृप्ति, जिससे कोई स्थाई लाभ न होता हो। जो खाने से अच्छा लगता हो पर वस्तुत नुकसान दायक हो।
१३ मूडा सू थूक उछाळणो = असभ्यता से बोलना, व्यर्थ बकना।
१४ मूडा सू फूल झड़णा - अच्छी बात कहना हसना।
१५ मूडै आणो = तृप्ति होनी, किसी चीज को खाने से मन भर जाना।
१६ मूंडै मीठो = जो सामने तो मीठी-मीठी बातें करे और पीठ पीछे बुराई करे।
१७ (छोटे) मूडै मोटी बात - अपनी हेसियत से ज्यादा की बात करना।
१८ मूडै लगाणो = किसी को बोलने, बात करने या पचायती करने की छूट देना शिष्टता की सीमा से बाहर तक बात करने की छूट देना।
१९ मूडै लागणो = निस्सकोच होकर किसी से बात करना, खुल कर बात करने की दशा मे होना, अशिष्टता का व्यवहार करना।
२० मूडो ऐंठणो, मूडो ऐंठो करणो - बहुत कम खाना। किसी के यहां खाने का दस्तूर करना, मुह झूठा करना।
२१ मूडो काळो करणो = चले जाना पलायन कर जाना दृष्टि से दूर हो जाना। बदनामी के रूप में कहा जाता है।
२२ मूडो खीलणो = निरुत्तर कर देना कचावट पकड लेना।
२३ मूडो खोलणा = कुछ कहना, कहने के लिये मुह खोलना। बहुत कम बोलने वाले के लिये कहा जाता है।
२४ मूडो घालणो - खाने या पीने के लिये मुह आगे करना। जानवरो पक्षियो आदि के लिये।
२५ मूडो चालतो रैवणो = हर वक्त कुछ न कुछ खाते रहना।
२६ मूडो फाडणो - खाने के लिये मुह खोलना, अधिक पाने की आशा करना, लोभ करना।
२७ मूडो बद कर देणो = देखो 'मूडो खोलणो'।
२८ मूडो बळणो = मुह जलना, तेज मसालेदार चीज खाने से मुह मे जलन होना।
किसी चीज के लिये लालयित होना, उत्कठा दिखाना।
२९ मूडो मारणो - व्यर्थ फिरना, बद चलन होना।
३० मूडो मीठो करणो - मीठी चीज खिलाना, खुश खबरी सुनाने, या अच्छा कार्य करने पर ऐसा होता है।
३१ मूडो रातो करणो = पान खाना, क्रोध करना।
२ चेहरा, आकृति, शक्ल।
उ०—१ मूडो सूजार्य रैती आयोडा पर भुजती बळती अर कीनै ई गुड री किरची-मिरकी सी ही आपरै हाथ सू नही देती।
—दसदोख
उ०—२ वो मिनखां रा उणियारा देखतो आगै बधतो जावतो। उणरै आगै बधणा रै सागै लोगां रा मूडा उतरता जावता।
—फुलवाडी
उ०—३ पछै खवास काली मासी रै मूडा साम्हो देखने कैवण लागो-माजी! काई काई बाता बतावू। कह्या सुण्या पाप लागै जडा बखाण है।—फुलवाडी
मुहा०—१ मूडा माथै थूकणो धिक्कारना फटकारना।
२ मूडा माथै फें'फा उडणी - मुह पर थप्पडें पड़णी, जूते पडने पिटाई होना। ३ मूडा री प्रीत = अस्थाई या दिखावटी प्रेम, मुह देखने पर प्रगट किया जाने वाला प्रेम। ४ मूडा रै ठोकर मारणी = अपमान करना, मुह पर पांव की ठोकर मारना। ५ मूडा सामी देखणो = अवाक रह जाना, परमुखापेक्षी होना। ६ मूडो ई नी बतावणो = जाने के बाद वापस न आना, जो काम सौंपा गया है, न तो वह करना, न वापस आकर मिलना। जी चुराना।
७ मूडो उतरणो = उदास होना, चेहरे पर उदासी छाना, खिन्न होना। ८ मूडो ऊचो करणो = गर्दन उठाना, स्वतन्त्र होना, आजाद होना, मुकाबले में आना, विद्रोह करना। गर्व करना।
९ मूडो करणो - रुख करना, उन्मुख होना। १० मूडो चढावणो = मुह फुलाना, रूठना, गुस्सा करना। ११ मूडो जोवणो - देखना मात्र कुछ करने की दशा में न होना। १२ मूडो ढेरणो = व्यर्थ खडे होना असावधान होना। १३ मूडो थाप खावणो = सहसा उदास होना किसी बात मे पोचा पड जाना। १४ मूडो धोणो, मूडो धोवणो = प्राप्ति की आशा लगाना, वांछित वस्तु प्राप्त करने को तैयार होना १५ मूडो निरखणो=किसी के मुह की ओर एक टक हो कर देखना बार बार देखना, देख कर खुश होना।
१६ मूडो नी देखणो=घृणा करना, नफरत करना। १७ मूडो नीचो करणो=शर्माना शर्म से झुक जाना हार मान लेना।
१८ मूडो फेरणो=मुह मोड लेना, बेरुख हो जाना, सम्बन्ध विच्छेद कर लेना। १९ मूडो फेर देणो=वापस घुमा देना, हरा देना, ऐसा मारना की गर्दन सीधी न हो सके। २० मूडो मन्दूर =हेसियत या औकात की दृष्टि से। २१ मूडो मस्कोडणो, मूडो मस्कोरणो=मुह बिगाडना। नखरे दिखाना। २२ मूडोमोडणो

रू०भे०—मुदड़ी, मुदरी, मुद्रड़ी, मुद्रडी, मुद्रडी, मूदरी, मूदली, मूद्रडी, मूदड़ी, मूदरी ।

अल्पा०—मुदरडी, मूदरडी,

मह०—मुदडउ

मूदडो—देखो 'मूदड़ी' (मह, रू भे)

उ०—१ मोज कडा मूदडां गजा गामां तोखारा । पच ठाम अबरा जरी जामा जर तारा ।—रा रू

उ०—२ मोतीया मूदडा कडा जनेऊ जडा व माला । ओपे बीद राजा यमी पोसाका अनेक ।—मयाराम दरजी री वात

मूदणो, मृदबो—क्रि०स० [स०मुद्रण] १ बद करना, मीचना । (आँखें)

उ०—१ आकूळत व्याकुळत चलत नह आवणं । पीव किण भात आराम पामै । सुकरदे सकरचा नैण मूदै सची । नागणी नाग सिर घडा नामै ।—महाराणा राजसिंह री गीत

उ०—२ जिणनू सुपनें देखती प्रगट भए प्रिव आइ । डरती आख न मूदही, मत सुपनउ हुय जाइ ।—ढो मा

उ०—३ सत कांई जवाब देवता । आल्यां मूदनै माळा फेरण लागा । बिचाळै ई दांत पीसता बोल्या—ठाकुरजी रै सामी-ऊभो थू ठाकुरजी नै ई भाडै, थनै सराप लागैला ।—फुलवाडी

२ किसी छेद या विवर को बद करना, सूराख बद करना ।

उ०—मेरी गई पुकार सब ज्यू समद मे बूद । सुणी न एको सावळा, कान रहे हो मूद ।—गजउद्धार

३ ढकना, आच्छादित करना, आवेष्ठित करना ।

४ अत करना, समाप्त करना ।

मूदणहार, हारो(हारी), मूदणियो—वि० ।

मूदिओडो, मूदियोडो मूद्योडो—भू० का० कृ० ।

मूदीजणो, मूदीजबो—कर्म वा० ।

मुदणो, मुदबो—अक०रू० ।

मुद्रणो, मुद्रबो, मूधणो, मूधबो—रू०भे०

मूदरडो मूदरी—देखो 'मूदडी' (रू भे)

उ०—१ पदक प्रियु तउ हू मोतिन माला । हीरउ तउ हू मूदरडी रे वहिनी ।—स कु

उ०—२ द्रुम तळे बाग असोक दरसै प्रगट परसै पाव । तो कपरावजी कपराव करदे मूदरी कपराव ।—र रू

मूदली—देखो मूदड़ी' (रू भे)

मूदियोडो—भू० का० कृ०—१ बद किया हुआ मीचा हुआ (नेत्र) २ छेद, सुराख या विवर बद किया हुआ ३ आच्छादित या आवेष्ठित किया हुआ, ढका हुआ ४ अत किया हुआ समाप्त किया हुआ ।

(स्त्री० मूदियोडी)

मूद्रडी—देखो 'मूदडी' (रू, भे) (व स)

मूध—देखो 'मुग्ध' (रू भे)

उ०—१ चौडे चड मंडा चवी, सभ आगळि सकाज । मोहण वेली अध नयण, मूध अजब महाराज ।—मा वचनिका

उ०—२ स्त्री की केती जाति, कहि न राघव सुविचारी । रूपवत पतिव्रता, मूध सोहइ सुपियारी ।—प च चौ.

उ०—३ जउ तु साहिब नावियउ, सावण पहिली तीज । बीजळ तणइ झबूकड़इ, मूध मरेसी खीज ।—ढो. मा

मूधणो, मूधबो—देखो 'मूदणो, मूदबो' (रू भे.)

मूधणहार, हारो (हारी), मूधणियो—वि० ।

मूधिओडो, मूधियोडो, मूध्योड़ो—भू० का० कृ० ।

मूधीजणो, मूधीजबो—कर्म वा० ।

मूधारो—देखो 'मुग्धारो' (रू भे)

मुधोकाटो—स० पु०—ऊधा कांटा नामक पौधा ।

मून—देखो मून' (रू भे)

उ०—१ जद रुघनाथ जी बोल्या-म्हैं तो साध हां । म्हारै कठै कहणो है रे ? म्हारै तो मून है ।—भि द्र

उ०—२ पण घणी ताळ ताईं मून राखणी ई उणरै बसरी वात नी ही । हिवडा मे ओट्योडो मन री अखूट दरद आखरा री रूप धार माडांणी रळक पडयो ।—फुलवाडी

मूनाळ—१ देखो 'मुहनाळ' (रू भे)

२ देखो 'मोहनाळ' (रू भे)

मूनी—देखो 'मुनि' (रू भे)

उ०—मोहणी कमळा मूख मूनी । नमो घोम धुतारणी सभ धूनी ।
—मा वचनिका

मूफाड,मूफाडो—स०स्त्री०यौ०—दोनों होठो के बीच का मुख आयतन । मुख के विवर का बाहरी भाग ।

उ०—१ आ कंयनै वो पूरी मूफाड फाड नै हसियो ।—फुलवाडी

उ०—२ भीरू आरातुर मूफाडा माजै । बैंता फुरणां रा फूफाडा वाजै ।—ऊ का

रू० भे०—मूफाड,

मू'वती,मू'वत्ती—१ देखो 'मुहपत्ती (रू भे)

२ देखो 'मोमवत्ती' (रू भे)

मूम—देखो 'मोम' (रू भे)

उ०—धूहरि पडय अथाह ते विरहानल नो धूम । वेगा जावो कोई पिघलावो, प्रिय मन मूम ।—ध व ग्र

मूमाणो—देखो 'मामाणो' (रू भे)

मूमारको—देखो ममारखी' (रू भे)

मूमारखी—देखो 'ममारखी' (रू भे)

उ०—१ बीकानेर रावजी नू मेल्हिया, कोट फतेह कियां री मूमारखी सो मेल्ही ।—ठा. जे

उ०—२ सारै लोग मूमारखी दीवी —गौड गोपाळदास री वारता

उ०—३ सारा ठाकुर गढ ऊपर जाय महाराज नू खबर मूमारखी मेल्ही ।—मारवाड रा अमरावा री वारता

मूमीठो मू'मीठो—देखो 'मुहमीठो' (रू भे)

उ०—कोडा मे सपूत री कोह, करदला में ज्यू जेमलमेरी टोह जिया जगत जम में वाजीदा है, विर्या ही गरब गांव मे मूमोर्ट ताई घडी खड वेगराज जी मू'र्त री नाव मिवरण सिरै अर नाम जादीक हो रैयी है।—दमदोख

मूया-स० पु०—राठोड वश की एक उप शाखा।

मूरी—देखो मोरी' (रू भे)

मूळ—देखो 'मूळ' (रू भे)

मूळी—देखो 'मूळी' (रू भे)

मूवो-वि०—१ मृत, मरा हुवा।

उ०—१ परवार गयो पिस्तावणों करू न मूवां कथ री। म्हांरो महा दु'ख मेट दै, भलो हुवे भगवत री।—ऊ. का

२ देखो 'मूडो'(रू भे)

उ०—मडाणे री मूवो, मर लूणामर ग्राम री मवाल, मारजा री हाल हुकम वांणिया भूपाल।—दमदोख

मूमणो, मूमबो—देखो 'मूमणो, मूसबो, (रू भे)

उ०—१ उत्तम मूसे एक भड, मध्यम दूहा मूम। अधम गीत मूसे अडर, त्रिविध कुकवि विण तूम।—वा दा

मूसणहार, हारो(हारी), मूसणियो—वि०।

मूसिओडो, मूसियोडो, मूस्योडो—भू० का० कृ०।

मूसीजणो मूसीजबो—कर्म वा०।

मूसल—देखो 'मूसल' (रू भे)

उ०—मीकां कुळ लोपी जगत न जोपी, गोपी मे गावदा है। जरवावण जोगा मूमल मोगा, गोगा गुरु गावदा है।—ऊ का

मूमळी, मूमली—देखो 'मूमळी' (रू भे)

उ०—मरडा मोगरि मूनली तापस तेली कद। पाजसा क्षीर गपूरीया चद चमागी चद।—मा का प्र

मूमारो-स० पु०—चोर।

उ०—कोई मूमारो मूसी गयो। कचु कसण ते लक की वेढ।

—वी दे

मूसाळ—देखो 'मोसाळ' (रू भे)

मूसो-स० पु०[अ० मूसा] १ यहूदियो के एक पैगवर, हजरत मूसा।

२ चूहा।

उ०—चीटी के मुख मेर समाना मूसै गिली मजारी। दादुर मगर समद मे टारया, लोकी परि असवारी।—ह पु वा

मूह, मूहई—देखो 'मुख' (रू भे) (उ र)

उ०—मूछा दाढी मूह फूकदे बाने फीटा। धुक धुक दे नित बुरा काळजा करदे कीटा।—ऊ का

मूहणो—देखो 'मू'गो' (रू भे)

उ०—वाई रा जोडू म्हारा वीराजी री वाट ए माहेरो मूहगो मोल रो।—लो गी

मूहडउ—देखो 'मूडो' (रू भे)

उ०—मांगम मांगि माम ने मूहड, गिविदना नह पामि रे। लोही सु मूहडउ वलि लेपइ, आवी निज आवासि रे।—स कु

मूहडो—देखो 'मूडो' (रू भे)

उ०—जद स्वामीजी कह्यो-म्हे तो यू न कहां-मूहडो दीठा स्वरग नरक जाय पिण थांरी कहिणी रे लेखे थारो मूहडो तो म्हें दीठो सो मोक्ष ने देवलोक तो म्हें जास्यां। अने म्हारो मूहडो थे दीठो सो थांरी कहिणी रे लेखे थारे पानें नरक ईज पडी।—भि द्र

मूहनाळ—१ देखो 'मूहनाळ' (रू भे)

२ देखो 'मोहनाळ' (रू भे)

मूहो—देखो 'मुख' (रू भे)

उ०—पत मेडता समर पत साहां, अणिया मूहे दीव उभेल। वीरमदेव आवता वासे, अन गवां पायो ऊवेल।

—राव वीरमदेव मेडतिया राठोड री गीत

मू—१ देखो 'मू' (रू भे)

उ०—१ वसि तू सूर वसि मू वीक नेजे सवूह घातउ निभीक। वरनविय राइ हाकलि व्रहास, नेठव्हिय तुगी निव्रेहि नास।—रा ज सी

उ०—२ म मगि कीचक कूड निकालिजा, मरी य मू करि मूढ म जालिजा।—सालिसूरि

२ देखो 'मु' (रू भे)

मूअणो, मूअबो—क्रि० अ० [स०—मृत] प्राणान्त होना देहावसान होना, मरना।

उ०—१ मा मूई जव एहनी, तव ए लघुतर बाल रा०। पय पाई मोटो कियो, एम कहै भूपाल रा०।—वि कु

उ०—२ उत्तम कुमर किहा अछै, आगलि कहि अतात। जीवै छै किवा मूओ, भाजि भांजि मन भ्रांत।—वि कु

उ०—३ नलनि नरति नयी जणाती, जीवि छि के मूओ। वलतु समाचार नथी रे, यहि निमा थ्यु जूओ।—नलाख्यान

मूअणहार, हारो (हारी), मूअणियो—वि०।

मूओडो—भू० का० कृ०।

मूईजणो, मूईजबो—भाव वा०।

मूअळी—देखो 'मूमळी' (रू भे)

मूईमाटी—स० स्त्री०—१ लाश, शव, मृत शरीर।

२ मरे हुए प्राणी का मास।

मूउ—देखो मूवो' (रू भे)

उ०—आकुलउ अति सुयोधन हूउ। कउण जीवइ किहां कुण मूउ।

—सालिसूरि

मूओडो-भू०का०कृ०- मरा हुआ, मृत।

(स्त्री०मूओडी)

मूओ—देखो 'मूवो' (रू भे)

मूक-वि० [स०] १ जो वांणी मे रहित हो, बोलने मे असमर्थ हो, वाणीहीन, गूगा।

२ जो कुछ बोलना नहीं चाहता हो, मौन हो चुप हो, शान्त।

उ०—हुइ मो कायर रण हुवै, मह चोढा सह मूक। वाहे रावत ही

वधा, रग रग कटता रूक ।—रेवतसिह भाटी
३ अवाक्, स्तभित ।
४ विवश, लाचार ।
५ दीन, अभागा ।
६ पागल, मूर्ख । (ह ना मा)
७ मौनी ।
स०पु० [स०मूक] १ दानव, दैत्य राक्षस ।
२ गूगा या मूक व्यक्ति ।
३ हिरण्य कशिपु के वश का एक राक्षस, जो सुद एव ताटका का पुत्र था ।
४ तक्षक वश का एक नाग, जो जनमेजय के सर्प सत्र में दग्ध हुआ था ।
५ एक चाण्डाल, जो अत्यन्त मातृ एव पितृ भक्त था ।
६ एक दानव जो इन्द्रकील पवत पर रहता था ।
७ मछली ।
रू०भे०—मुक्क, मुगउ,
मूकणौ, मूकबौ–क्रि०स० [स०मुक्त प्रा०मुक्कणौ स०मोक्तव्य, मोच्य] १ परित्याग करना, त्यागना, तज देना, छोड़ देना ।
उ०—१ कोड़ प्रकारा खून कर मूकं नही मुकाम । वेरा सू पौरस घणौ, केहर केरा काम ।—वां दा
उ०—२ भूपाळ भिडै मीमेण छळि,अछर मोह मूक्यो सबळ अतरह जोति अविणास यह, गयो भेद सूरज-मडळ ।– गु रू. व
उ०—३ रग भोम रतग सुढळै रौदां मारुत मूकं मांण । मदमूक महाबळ प्रम परध्रळ वारामास बसाण ।—मा वचनिका
उ०—४ आसं पासं लोक मिल्या तेह निसुणी कूक । कूहं चित्त सती पग रोवं प्रीय गयो मुझ मूक ।—घ व ग्र
उ०—५ मन वसियो वइराग हो राजेस्वरजी, मूकी हो माया ममता मोहनीजी ।—स.कु
२ फेंकना, चलाना, छोडना ।
उ०—मूकं सर हेक ताडका मारी चड सुवाहु हणै कर चाथ । जिग कियो वनुख भग जालम, रग भुजा थारा रघुराव ।—र रू
३ घटाना, मिटाना, लोपना, छोडना ।
उ०—१ उरडं दळ समहर उदमादा । मूकी किर सामदा मजादा ।
—सू प्र
उ०—२ कलियाणोत भाजतं कटकं, अरि अत देखि वचत जो अग । मेरू चलत मजा दधि मूकत पळटत तरण पकत घर पग ।
—महेस कल्याणोत सांखला रौ गीत
उ०—३ ऊवो मुख दस माम गरभ मे, असुचि तणो पिंड वाधो रे । नीसरियो जब दुख विसरियो मूक दीनी मरजादो रे ।—जयवाणी
४ बधन मुक्त करना, आजाद करना, छोडना, मुक्त करना ।
५ दूर करना, अलग करना, हटाना ।
उ०—अहिडी अमनि नवि भारि अपूरव अमनि जाणी । राजा तुहि मूकि नहीं ते सुणतां अम्रत वाणी । हसि हरिनू समरण कीघू तू छि दीनानाथ, कठिण थयु रा नयी मूक तु ग्रही रहु छि हाथ ।
—नलाख्यांन
६ तय करना, निश्चित करना, निपटाना सलटाना ।
७ भेजना, पठाना ।
उ०—१ तांम साह (ह) जिहगीर, लिखे मूक्यो परमाणो पळ खूटो खुरसाण, सम्रळा अजु खूमाणो ।—गु रू व
उ०—२ मूक्या लिखी दाराव उतामळ । खांना सामुहा कागळ ।
—गु रू व
उ०—३ कहीयो जी म्हारा घर सू उठीया, म्हारी वाहर थानु मूकीया तै म्हारी वडाई —चौबोली
उ०—४ ताहरा ऊदो कहै–सिस्वरैजी री वेटी थाह–रै वेटे नू दीनी छै । देव उठिया पछै बामण मूका छा पधारिज्यो ज्यूं परणावा ।
—ऊदै उगमणावत री वात
उ०—५ मया करीनं मूकजो कुमळ खेमना लेख । लीला पति लख जो वळी स्माचार सु विसेख । —ढो मा
८ प्रदान करना, देना ।
९ झोकना, डालना, पटकना, छोडना ।
उ०—त्रिण मूकत झाळ उठै तरसै । रिण माझि पतग पडै हरसै ।
—मा वचनिका
१० तोडना ।
११ रखना, धरना, टिकाना ।
१२ (उच्छ्वास) निकालना, छोडना ।
उ०—खरो हो अयाणउ उफिरई, आठमो ठांव रवि वारमो राहु । ग्रह गणतो अतिहि वीरा, सिर धुणी मूका छइ धाह ।—वी. दे
१३ अकुरित करना, निकालना (पत्ते) ।
मूकण हार, हारो(हारी) मूकणियो—वि० ।
मूकिओडो, मूकियोडो, मूक्योड़ो—भू० का० कृ० ।
मूकीजणो, मूकीजबो—कर्म वा० ।
पमूकणो, पमूकबो, पमूकणो, पमूकवो, पमूखणो, पमूखवो, पिमूकणो, पिमूकवो, प्रमुकणो, प्रमुकवो, प्रमुक्कणो, प्रमुक्कणो, प्रमूकणो, प्रमूकवो, मुकणो, मुकवो, मुक्कणो, मुक्कवो, मुहकणो, मुहक्वो मूकणो, मूकवो, मोकणो, मोकवो,—रू०भे० ।
मूकता–स०स्त्री०—१ मूक होने की दशा, अवस्था या भाव ।
२ गूगापन ।
मूकपाहाड–स०पु०—देखो 'रिमीमूक' ।
उ०—दनां दाखियो मूकपाहाड देखो ' प्रभू पच जोधा महासूर पेखो ।
—सू०प्र०
मूकरडै—देखो 'मुकरडै' (रू भे)
मूकाणो, मूकावो–क्रि०स० [ मूकणो' क्रिया का प्रे०रू०] १ परित्याग करवाना, त्याग करवाना, छुडवाना ।

२ फेंकवाना, चलवाना, छुड़वाना ।

३ घटवाना, मिटवाना, लोपाना, छुड़वाना ।

४ बंधन-मुक्त कराना, आजाद कराना, छुड़ाना, मुक्त कराना ।

५ दूर करवाना अलग करवाना हटवाना ।

६ तय कराना, निश्चित कराना, निपटवाना, सलटवाना ।

७ भिजवाना, पठवाना ।

८ प्रदान करवाना, दिरवाना ।

९ झोंकाना ढलवाना, पटकवाना छुड़वाना ।

१० तुड़वाना ।

११ रखवाना, धरवाना, टिकवाना ।

१२ अंकुरित कराना निकलवाना (पत्ते)

मूकाण हार, हारो(हारी), मूकाणियो - वि० ।

मूकायोडो—भू० का० कृ० ।

मूकाईजणो, मूकाईजवो—कर्म वा० ।

मूकाणो, मुकावो, मूकावणो, मुकावणो, मुकाणो, मुकावो, मुकावणो, मुकावबो, मूकाणो, मूकावो, मूकावणो मूकावबो—रू०भे० ।

**मूकायोडो**—भू० का० कृ०—१ परित्याग करवाया हुआ, त्याग करवाया हुआ, छुड़वाया हुआ २ फेंकवाया हुआ, चलवाया हुआ, छुड़वाया हुआ ३ घटवाया हुआ मिटवाया हुआ, लोपाया हुआ, छुड़वाया हुआ ४ बंधन-मुक्त कराया हुआ, आजाद कराया हुआ, छुड़ाया हुआ, मुक्त कराया हुआ ५ दूर करवाया हुआ अलग करवाया हुआ, हटवाया हुआ ६ तय कराया हुआ निश्चित कराया हुआ, निपटवाया हुआ, सलटवाया हुआ ७ भिजवाया हुआ, पठवाया हुआ ८ प्रदान करवाया हुआ, दिरवाया हुआ ९ झोंकवाया हुआ, ढलवाया हुआ, पटकवाया हुआ, छुड़वाया हुआ. १० तुड़वाया हुआ ११ रखवाया हुआ, धरवाया हुआ, टिकवाया हुआ १२ अंकुरित कराया हुआ, निकलवाया हुआ ।

(स्त्री०मूकायोडी)

**मूकावणो, मूकावबो**—देखो मूकाणो, मूकावो' (रू भे) (उ र)

उ०—एक वार आगइ दैत्यवु रामइ रुद्र मूकाव्यउ बीजी वार वळी वैरोचनि, भगति विमेस जगाव्यउ ।—कां द प्र

मूकावणहार, हारो (हारी), मूकावणियो—वि० ।

मूकाविओडो, मूकावियोडो, मूकाव्योडो—भू० का० कृ०

मूकावीजणो मूकावीजबो—कर्म वा० ।

**मूकावियोडो**—देखो 'मूकायोडो' (रू भे)

(स्त्री० मूकावियोडी)

**मूकि**—देखो 'मुक्ती' (रू भे)

**मूकियोडो**—भू० का० कृ०—१ परित्याग किया हुआ, त्यक्त, छोड़ा हुआ २ फेंका हुआ छोड़ा हुआ, चलाया हुआ ३ घटाया हुआ, मिटाया हुआ, लोपा हुआ ४ बंधन मुक्त किया हुआ आजाद किया हुआ, छोड़ा हुआ ५ दूर किया हुआ, अलग किया हुआ, हटाया हुआ ६ निश्चित व तय किया हुआ निपटाया व सलटाया हुआ ७ भेजा हुआ, पठाया हुआ ८ प्रदान किया हुआ, दिया हुआ ९ झोंका हुआ, डाला हुआ, पटका हुआ, छोड़ा हुआ १० तोड़ा हुआ ११ रखा हुआ, धरा हुआ, टिकाया हुआ १२ (उच्छ्वास) निकाला हुआ, छोड़ा हुआ १३ अंकुरित किया हुआ, निकाला हुआ । (पत्ते)

(स्त्री० मूकियोडी)

**मूकी मूकी**—देखो मुक्की' (रू भे)

उ०—१ जोर प्रबळ तन सधग्जो, सबळ पकडले सीह । दुसमण वीची भाजदे महिख एक मूकीह । पा प्र.

उ०—२ हे कथ थे भागळ बगा जुद्ध सू जीतता आय काही कीधो। इयू कह हाय हाय कर बळती थकी छाती मे दोनू हाथ हणिया छाती मे मूकीयां वाही ।—वी स टी

**मूको**—देखो 'मुक्की' (रू भे)

**मूक्की**—देखो 'मुक्की' (रू भे)

**मूक्को**—देखो 'मुक्को' (रू भे)

**मूक्ता**—देखो 'मुक्ता' (रू भे)

**मूख**—देखो मुख' (रू भे)

उ०—नमो मोहणी कमळा मूख मूनी । नमो घोम धूतारणी सभ धूनी ।—मा वचनिका

**मूखक**—देखो 'मूसक' (रू भे) (अ मा)

उ०—मन दुसह दुहु विष माहरै असह वार लगै इसी । मुख लियां कठण न गेंद्र मनु, जग सदोख मूखक जिसी ।—रा रू

**मूखमल, मूखमलू**—देखो 'मखमल' (रू भे)

उ०—वरणू वरणू के विलास सेतु मे कायम आरसी से मजुल मूखमलू से मुलायम वरवागू के साचे पयराउ री घाव ।

—र रू

**मूखो**—देखो 'मुख' (रू भे)

उ०—देखि जठाणी लागी छड़ जेठ । मूखी कुमलाणी अरि सूकइ छइ होठ ।—वी दे

**मूगता**—देखो 'मुक्ता' (रू भे)

**मूगताफळ मूगताहळ**—देखो 'मुक्ताफळ' (रू भे)

**मूगनउ**—स० पु०—एक प्रकार का वस्त्र विशेष ।

उ०—वीणउमीउ चीणउमीउ मलउमीउ आउचीयउ मूगनउ मयउ मगल्लिक मेदियउ ।—व स

**मूगळ**—देखो 'मुगळ' (रू भे)

उ०—१ मुखं चख चोळ मरूप मजीठ । बबोहत सावळ मूगळ धीठ ।—सू प्र

उ०—२ मग्रा दळ मूगळ मैंयद मेख । वर्ण ग्रह बाज कबूतर वेख ।

—मे म

**मूगळी**—देखो 'मुगळी' (रू भे)

उ०—मूगळी घडा आवइ मजूम । जामूस फिरइ पसत जापूस ।

—रा ज सी

**मूगीग्रो, मूगीयौ**—देखो 'मूगियौ' (रू भे)
उ०—ग्रमरीग्रा सूहवीग्रा मूगीग्रा चलवलीग्रा चारूलीग्रा । —व स

**मूगेडो, मूगोडौ**—देखो 'मूगोडी' (रू भे)

**मूघो**—देखो 'मूंगौ' (रू भे)
उ०—ग्राठ सिध थापणी थाळ ग्रासाऊवा, ग्रापणी माळ नवनिध ग्रनूघा । रिघव रूक दे मूघा न व्है रायहूर, सकत सूवा तणी राय सूघा —दळपत बारैठ

**मूचो**—देखो 'मूछौ' (रू भे)
उ०—चालू बात रै भच मूचौ देय ओली—पूख खाया नै केई जुग बीत्या —फुलवाडी

**मूछ**—देखो मूछ' (रू भे)

**मूछडी**—१ देखो 'मूछ' (ग्रल्पा, रू भे)
२ देखो 'मोछडी' (रू भे)

**मूछण**-स०स्त्री०—१ छीलने या काटने की क्रिया या भाव ।
२ भोजनोपरान्त मुह साफ करने की क्रिया या भाव।
३ भोजनोपरान्त मुह साफ करने निमित खाया जाने वाला पान सुपारी, इलायची ग्रादि पदार्थ ।
उ०—पछै गगजला सु इलायची, कपूर वामता जल सु मनुहारं मनुहार चळु किया । उपरा पांन कपूर, फाल, कसतूरी, लूग सु मूछण कराया ।—राव रिणमलरी बात
४ शराव पीते समय व ग्रफीम लेने के बाद मुह का स्वाद बनाने के लिये खाया जाने वाला पदार्थ, चुर्वन ।
रू० भे० मूछण, मोछण,
ग्रल्पा,—मूछणियो, मूछणो

**मूछणो, मूछवो**—क्रि० स०—१ लकडी ग्रादि के छोर या सिरे को कारीगरी से काट कर बरावर करना छीलना ।
२ काटना ।
उ०—ग्ररावां घडड भालै नगा 'फता वत मेघ मीना ग्रतर समर विच मूछता । पमर घर हमर दुनिया पतोजा, वगर खागा पडै 'ग्रगर' वीजा ।—ग्रज्ञात
मूछणहार, हारौ (हारी) मूछणियौ—वि० ।
मूछिग्रोड़ो मूछियोडो मूछघोडो—भू० का० कृ० ।
मूछीजणो, मूछीजबौ—कर्म वा० ।
मूछणो मुछवो मूछणो, मूछवो —रू० भे० ।

**मूछरेल, मूछरैल**—देखो 'मूछाळ' (रू भे)
उ०—तैही लक साग सो जोजना गिरा तूछरेळ । मूछरैल ग्रढांगा ग्रयारा मेन मीच ।—र ज प्र

**मूछाणो मूछाबो**—क्रि० स० [ मूछणो' क्रिया का प्रे० रू० ] १ लकडी ग्रादि के छोर या सिरे को कारीगरी से कटवाकर बरावर करवाना, छीलवाना ।
२ कटवाना ।
मूछाणहार, हारौ (हारी), मूछाणियौ—वि० ।
मूछायोडो—भू० का० कृ० ।
मूछाईजणो, मूछाईजवौ —कर्म वा० ।
मुछाणो, मुछावो, मूछाणो, मूछावौ—रू० भे० ।

**मूछायोडो**—भू० का० कृ०—१ लकडी ग्रादि के छोर या सिरे को कारीगरी से कटवा कर बरावर करवाया हुग्रा २ कटवाया हुग्रा ।
(स्त्री० मूछायोडी)

**मूछाळ**—देखो 'मूछाळ' (रू भे)
उ० – तो काळा सरप रा घर में विल मे ऊदरा ही वडै है । उठै इज चेजो करै सो मूसा ही कहदे ही कै म्हेई मूछाळ मूछा वाळा हा ।—वी स री

**मूछाळी**—देखो 'मूछाळी' (रू भे) (ना डि को)

**मूछाळौ**—देखो 'मूछाळ' (ग्रल्पा, रू भे)
उ०—ग्राव्या सुणी म्लेछ मूछाळा, रण राउतवट कीधी । वतड भराइ पहिला घाउ लेमू, भ्रम्र प्रतन्या लीवी ।—का दे प्र

**मूछियोडो**—भू० का० कृ०—१ लकडी ग्रादि के छोर या सिरे को कारीगरी से काट कर बरावर किया हुग्रा, छीला हुग्रा २ फाटा हुग्रा ।
(स्त्री० मूछियोडी)

**मूछियौ, मूछौ**—स० पु०—१ लकड़ी के शिरे की कारीगरी से को जाने वाली कटाई ।
२ तरास, कटाई ।
३ काटने की क्रिया ।
रू० भे०—मुच्छ, मूचो,

**मूज**—देखो 'मूज' (रू भे)

**मूजणो, मूजवौ**—देखो 'ग्रमूभणो ग्रमूभवौ' (रू भे)

**मूजाणो, मूजावौ**—देखो 'ग्रमूभाणो, ग्रमूभावौ' (रू भे)
मूजाण हार, हारौ (हारी), मूजाणियौ—वि० ।
मूजायोडो—भू० का० कृ० ।
मूजाईजणो, मूजाईजवौ—कर्म वा० ।
मूभाणो, मूभावौ—रू० भे० ।

**मूजायोडो**—देखो 'ग्रमूभायोडो' (रू भे)
(स्त्री०मूजायोडी)

**मूजिव**—देखो 'मुजव' (रू भे)

**मूजियोडो**—देखो 'ग्रमूभियोडो' (रू भे)
(स्त्री०मूजियोडी)

**मूजी**—वि०—कृपण, कजूस, सूम ।

**मूझ**—देखो मुझ' (रू भे)
उ०—१ म ठेल म ठेल पगा सु मूझ । त्रिविक्रम राय दीनानाथ तूझ । जटाधर वछै दैत जळाय । विमोहे रूप ग्रसाध्य वणाय । —ह र
उ०—२ मागू मुज दीजै चवि स्रीमुख । सरव राज सम तूळ मूझ सुख ।—सू प्र

उ०—३ कायर थाको दौड़कर, ससि सू करै पुकार। अग ज्यू मूझे वमावजै, मडळ तणै मझार।—वा दा

मूभणो, मूभवौ—देखो 'प्रमूभणो, प्रमूभवौ' (रू. भे) (उ र)

उ०—१ मागन लाधै भाण रथ, रज डवर घेरी। माहे अग मूझे मरै, नह लम्मै सेरी।—द दा.

मूझणहार, हारौ(हारी), मूझणियौ—वि०।

मूझिपोडौ, मूझियोडौ, मूझयोडौ—भू० का० कृ०।

मूझीजणो, मूझीजवौ—भाव वा०।

मूझाणो, मूझावौ—१ देखो 'ग्रमूझाणो, ग्रमूझावौ' (रू भे)

उ०—पूरण ग्यान दमा मन आणी, वेधक आणी वखाणीजी। विवुध भणी ग्रवबोध ममाणी, मूरख मति मूझांणी जी।—वि कु

मूझाणहार हारौ(हारी),मूझाणियौ—वि०।

मूझायोडौ—भू० का० कृ०।

मूझाईजणो, मूझाईजवौ—कम वा०।

मूझायोडौ—देखो ग्रमूझायोडौ' (रू भे)

(स्त्री०मूझायोडी)

मूझियोडौ—देखो 'ग्रमूझियोडौ' (रू भे)

(स्त्री०मूझियोडी)

मूझे मूझै—देखो 'मुझे' (रू भे)

मूटो—देखो 'मुट्ठी' (रू भे)

उ०—मूट्या सू ममळता पिमळता डाढा पीसै। पोसत छाण' र पिये दमत रा दोमत दीसै।—ऊ का

मूठ—स०स्त्री० [स०मुष्टि] १ किसी उपकरण, औजार या शस्त्र का वह भाग जो हाथ मे पकडा जाता है। दस्ता, वेंट।

उ०—१ आए सिघ न होनै अगा। खग रख दोदो घनुख निखगा। ट्रेक वाण गज प्राण प्रहारै, मूठ अपूठी 'केहर' मारै।—रा रू

उ०—२ पाधरी मूठ माथै हाथ गियो। मपाक करती गाढाळी बारै काढी।—फुनवाडी

२ मुट्ठी।

उ०—१ जन हरीया मन मूठ गहि, मनद मळाका माधि। काळ कुबिधि मुमारियै, तन तरगम कु साधि।

—श्री हरिरामदासजी महाराज

उ०—२ चन्न केसर छिरकत मोहन, अपने हात बिहारी, भरि, भरि मूठ गुलाल लाल चहु देत मवन पै टारी।—मीरां

उ०—३ नाव रै हाय माहोरी कवांण री छ। वडी तपरीया रा तीर च्यार तो मूठ में छै ग्रोर तरगस दोय होदा मे छै।

—ढाढाळा सूर री वात

३ मुट्ठी म आने लायक किमी पदार्थ की मात्रा।

४ जादू टोना या तान्त्रिक षट कर्मों मे से एक जिसके द्वारा किसी प्राणी को मारा जाता है, मारण।

उ०—१ पूनै कर कर पोर,घर घर नूतै गाम मे। वळे जगावै ग्रोर, मूठ चलावै मोतियां।—रायसिंह सांदू

उ०—२ पूगी नाळ गाजियो परवत, पदरै सहस गारड़ी पूठ। फणघर डमण ऊठियो फोजां, मत्र जडी लागै न मूठ।

—ऊकाजी बोगसो

क्रि० प्र० आणी, चलाणी, मारणी,

१ चोरी का माल। (उ र.)

रू० भे०—मुठ, मूठ, मूठि, मूठी, मूठि,

मूठडी—स० स्त्री० [स० मुष्टि] १ मुट्ठी के आकार की बाटी, जिसे सेक कर चूरमा बनाया जाता है।

२ मुट्ठी की धीमी चोट।

३ देखो 'मुट्ठी' (अल्पा, रू भे)

उ०—मारह चलतं परठिया, आगण बीखडियाह। सोमी हिये लगाडिया, भरि भरि मूठडियांह।—अग्यात

रू० भे०—मूठडी,

मूठदार—स० पु०—१ पगडी को सिर पर बांधने का एक ढग।

२ कोई उपकरण या शस्त्र जिसके मूठ लगी हो।

मूठरदौ—स० पु०—बढई का एक उपकरण, जिसे हाथ मे पकड़ कर लकडी साफ की जाती है।

मूठाणो, मूठावौ—देखो 'मुठाणो, मुठावौ' (रू भे)

मूठावणो, मूठाववौ—देखो 'मुठाणो, मुठावौ' (रू भे)

उ०—मूठावै खग मूठ, चालै भारत सांम्ह ही। सूवेज खाधी सूठ, मात मलाई मोतिया।—रायसिंह सादू

मूठाली—स० पु०—तलवार। (हि को)

मूठि—१ देखो 'मूठ' (रू भे) (उ र)

उ०—१ जर कथा फाटै जोगेमां, साचा पाव माडिया मेस। सार मूठि वावै गाजी सुत, अमर नाथ हाडा आदेस।

—अमरसिंह हाडा रौ गीत

उ०—२ रुखमइयां का वाण काढिवा की ताई। सिम्ह्ती बाधी। अणी मूठि द्रिढि एक सिम्ति की।—वेलिटी

२ देखो 'मुट्ठी' (रू भे.)

मूठियो—स० पु०—१ काच, लाख, हाथीदांत आदि की बनी चूडियो का समूह जिसे औरतें हाथ की कलाई पर धारण करती हैं।

२ घास या चारे की मुट्ठी में समाने लायक मात्रा।

३ पशु की टांग का नीचे का भाग।

उ०—किसा ह्रैक घाडा छै? वेपख मला, ऊचा ग्रलला कटोरा नखा, आरसी मारीसा, तिग्रगळ गाळा मूठिया वील फळा।

—रा सा स

रू० भे०—मुठियौ, मुठीयौ, मूठियौ।

मूठी—देखो 'मुट्ठी' (रू भे)

उ०—१ जग थित झूठी जाणणी, मूठी मौह म रक्ख। माया मेवो मादुवां चगा चाखव चक्ख।—वा दा

उ०—२ सवरी के बोर सुदामा के तदुल, भर भर मूठ्यां ढूकी।

—मीरां

उ०—३ गुलावी नख वच्योडी मूठ्यां मे जाणें आखी दुनिया ई भीच्योडी ।—फुलवाडी

**मूठी'क**–अव्यय—मुट्ठी के बराबर, मुट्ठी के अनुपात मे । मुट्ठीभर ।

रू० भे०—मुठीक,

**मूड**—१ देखो 'मूड' (रू भे)

२ देखो 'मुंड' (रू भे)

**मूडणौ, मूडबौ**—देखो 'मूडणौ, मूडबौ' (रू भे)

उ०—माया सब जग मूडीया, विना पाछ्रणं मूड । जन हरीया विन मूडीयां, रह्या राम का रुड ।—श्री हरिरामदास जी महाराज

मूडणहार, हारौ (हारी), मूडणियौ—वि० ।

मूडिग्रोडौ, मूडियोडौ, मूड्योडौ—भू० का० कृ० ।

मूडीजणौ, मूडीजबौ—कर्म वा० ।

**मूडधर**–स० पु०—रावण । (अ मा)

**मूडाणौ, मूडाबौ**—देखो 'मूडाणौ, मूडाबौ' (रू भे)

**मूडायोडौ**—देखो मूडायोडौ' (रू भे.)

(स्त्री० मूडायोडी)

**मूडावणौ, मूडावबौ**—देखो 'मूडाणौ, मूडाबौ' (रू भे)

उ०—निस्कटक राज्य प्रतिपालता सग्राम विसय कदाचित् उपजइ, विपखा ग्रहरुरुखा सांचरिया, क्षेत्र मूडाविउ, विहु गमी सन्नद्धबद्ध नीपना'' ।—व स

**मूडावियोडौ**—देखो 'मूडायोड़ौ' (रू भे)

(स्त्री० मूडावियोडी)

**मूडियोडौ**—देखो 'मूडियोडौ' (रू भे)

(स्त्री० मूडियोडी)

**मूडीकट**—१ घोडे की एक किस्म विशेष । (१)

२ उक्त किस्म का एक घोडा ।

उ०—लिखियौ हुतौ, असल मूडीकट छै दोय पख सुध छै । ऐराकी छै ।—हाहुल हमीर री वात

**मूडौ**–सं० पु०—देखो 'मुड्डौ' (रू भे.)

२ देखो 'मूडौ' (रू भे)

उ०—सेठा नै पाछौ खरायनै पूछयौ आज तौ किणी भला आदमी री मूडौ जोयौ, म्हनै पूरौ राजी कर दिरावीला ? —फुलवाडी

३ देखो 'मोडौ' (रू भे)

उ०—घावणी द्रोडरा, मूडा भ्रिव ज्यौ कूदता, नज ज्यौं नाचता, कुळचता , ।—रा सा स

**मूढ**–वि० [स०] जड बुद्धि, मति मन्द, मूर्ख बुद्धि हीन, अनपढ । (ह ना मा)

उ०—१ राम नाम मत वीसरै आतम मूढ अयाण । काळ सकळ जग काटवा, कम ऊभौ केवाण ।—ह र

उ०२ पढ़िया विना मूढ पग फावै, पढिया विचै पुमाई नै । उण रै ढिग कोई रहै आदमी, तो क्योहिक कसर कुमाई नैं ।—ऊ का

उ०—३ दरवाजा सूमां तणा, मूढा तणा हियाह । खुलिया । माथा पच किया, सो नह साभळियाह ।—वां दा

२ दुष्ट, दुर्वुद्धि, कुबुद्धि ।

उ०—१ समझ सठ आतम ज्ञान अग्यानी माया वादी गूढ मसकरा मूढ महा अभिमानी ।—ऊ का

उ०—२ मूढ जिकै गुरु मत्र ज्यू , चुगली स्रवण सुनत । राग तान रीझळ नहीं, ढोलौ सीस धुनत —बा, दा

स०स्त्री०—१ योग में, चित्त की एक वृत्ति

रू०भे०—मुड, मूडड्, मुढ, मुढ्ढ मुरड, मूढ.

२ देखो 'मुढ' (रू भे) (ह ना मा)

३ देखो मूढ' (रू भे)

**मूढ़ गरभ**–स०पु०—१ वह गर्भ जो विकृत हो गया हो, ।

**मूढ़ता**–स०स्त्री० [स०] १ मूढ होने की दशा अवस्था या भाव ।

२ मतिमन्दता, मूर्खता, बुद्धिहीनता ।

उ०—१ भवाब्धिनाथ भावना, विभू नही विकारसी । मदीय मे न मूढ़ता त्वदीय है न तारसी ।—ऊ का

उ०—२ राजा नै जितौ राणी री समझ अर उण रै गुणां माथै भरासौ हौ, राणी नै उत्तौ ई राजा री नासमझी अर उण री मूढता माथै भरोसौ हौ ।—फुलवाडी

३ नासमझी, बेवकूफी ।

उ०—तीडौ राव विकट मूढता री वात केरी ही अर वा ई उण री पार गी परी ,—फुलवाडी

४ असभ्यता ।

५ अज्ञानता ।

उ०—सुख री वातां माथै हरख मनावणौ अर दुख री वाता माथै रोवणौ–रींकणौ आ तौ निपट मूढ़ता है ।—फुलवाडी

६ गवारूपन ।

उ०—पढै गुणें नही पेखवै, चारु ही वरण निचित । मारवाड री मूढता, मिटसी दोरी मित ।—ऊ का

**मूढौ**—देखो 'मूडौ (रू भे)

उ०—१ सूरज उगाळी सुनार सामी मिळै, लोग मूढौ फोरै, सामै सिर सळ घालै ।—दसदोख

उ०—२ ग्यान पथरणों घरियौ गूढां । मेली विद्या रजाई मूढा ।
—ऊ का

**मूण**—देखो 'मूण' (रू भे)

**मूणपठौ**–स०पु०—मूण के आकर से मिलता जुलता ।

उ०—घरां मोकळी खेती वाडी हुवै, वींणं रौ घमरोळ राखै । मीठा मीठा मूण-पठ्ठा मतीरा राजाजी ताई पुगावै अर सोथाव पावै ।
—दसदोख

**मूणियड**—देखो 'मणियड' (रू भे)

**मूत**–स०पु० [स०मूत्रम्] १ पेशाब, मूत्र ।

उ०—१ पाद तणौ परधान, गादरौ साप्रत गोटौ । असुभ चले को अनुग, मूत रौ भाई मोटौ ।—ऊ का

ग्रनीठ, प्रमुर मिर मोट महै तुळ ।—मा वचनिका
४ स्त्रियों के सिर का एक ग्राभूषण ।
वि०—१ श्रेष्ठ शिरोमणि ।
उ०—१ गजराज चढै कमधज गहर । सूरिमा मोट महाराज सूर
—सू. प्र
उ०—२ जटीनू बाणापति गधागी मुतन जोध भणां जे कौंतेय घरा कुबेर भडार । फावै एता कमधा मोड़ किया 'फता' सार नै ग्राचार उमै नराहै समार ।—पदमो सिढियो
२ प्रधान, मुखिया ।
उ०—एम ताम उच्चरै मुमत पूरण गण मायर । मोड 'सेम' मणियां जोड प्रोहत रैणायर ।—रा रू
३ सर्व-मान्य ।
उ०—राठौड मौड हिंदुवाण मिरि, महा दुग गढ जोधपुर । गज-सिंघ कुवर ग्रा सूरसिंघ, सहुवै वदै सुर ग्रसुर ।—गु रू व
रू०भे०—मउड, मउड, मउडि, मउर, मवड, मवोड, मोड, मोड, मोटउ, मोट ।
मौटउ—१ देखो 'मोडो' (रू भे)
उ०—वळनउ पूछइ वात विवेक, लगन विचइ थायइ दिन एक । पतइ यहूनां मांदउ पइयउ, तिणि कारणि मोडउ ग्रावइयउ ।
—ढो मा
२ देखो 'मोड़' (रू भे)
मोडणो,मोडवो—देखो 'मोडणो, मोडवो' (रू. भे)
उ०—१ तन मौड बांकी निजर त्रिपुरा सलज चढियां सौहळी । गळ नाग चाढै विपट मोहै, प्रहर वेमर ग्रळवळी ।—मा वचनिका
उ०—२ मौड़ै मुख मोड़ै हीतळ हतवाळो, पीतळ पैरण नै सीतळ सतवाळो ।—क का
उ०—३ उण रै वारै जावता घणी री ग्रांख्यां ई सुजी । वो ग्राळस मोड़ नै बैठो व्हियो —फुलवाडी
मोड़णहार, हारो (हारी), मौड़णियो—वि० ।
मोड़िग्रोड़ो, मोड़ियोड़ो, मोड़योड़ो—भू० का० कृ० ।
मोडीजणो मोडीजवो—कर्म वा० ।
मोडवध, मोडवधो—सं० पु०—१ वर, दूल्हा ।
२ राजा ।
वि०—जिसके सेहरा बंधा हो ।
रू० भे०—मोटबंध, मोटबंधो, मौडबध, मोडबंधो ।
मोडबधी—स० स्त्री०—१ वधू दुलहिन ।
२ मौड बांधने की क्रिया या भाव ।
३ वह स्त्री या लड़की जिसके मोड़ बंधा हो ।
मौड़ियोड़ो—देखो 'मोडियोड़ो' (रू भे)
(स्त्री० मोड़ियोड़ी)
मोड़ो—देखो 'मोडो' (रू भे)
उ०—१ निसम विहावत गरत, प्रसम मोडा तकिया पर । तठै विराजै ताम, सकै ग्राणद नरेसुर ।—सू प्र
उ०—२ जैसे प्रऊढ़ा नायिका को वस्त्र भरतार ग्राकरसे कहता खेंचै सु मोडो छूटै, तैसै रात्रि ग्राकास को मोडो छांडै छै ।
—वेलिटी
मोच—देखो 'मोच' (रू भे)
मोचणो, मोचवो—देखो 'मोचणो, मोचवो' (रू भे)
उ०—तनक भणक हरिरस तणी,फळत प्राण सुण कांन । महापाप सह मोचवै, ग्रावै जनम न ग्रान ।—ह र
मोचणहार, हारो (हारी), मोचणियो—वि० ।
मोचिग्रोड़ो, मोचियोड़ो, मोच्योड़ो—भू० का० कृ० ।
मोचीजणो मोचीजवो—कर्म वा० ।
मोचियोड़ो—देखो 'मोचियोड़ो' (रू भे)
(स्त्री० मोचियोड़ी)
मोछ—स० स्त्री०—बछड़े के मर जाने पर भी दूध देने वाली गाय ।
रू० भे०—मोच,मोंछ ।
ग्रल्पा०—मूछड़ी मोचडि, मोचड़ी ।
मौज—स० स्त्री [ग्र०] १ सुख, ग्रानन्द, मस्ती ।
उ०—१ ग्राछो खावै ग्रर ग्रोढै-पैरै, मौजा मांणै है ।
— दसदोख
उ०—२ रांमजी री किरपा सूं गिरस्ती रा सगळा ठाट इण राम-दुवारा में हा । चोर रै तौ मौज वणी पण वणी । सैंकड़ूं चोरियां करनै ई वौ इत्तो ग्रारांम नी पायो ।—फुलवाडी
२ ग्राराम, चैन, सतोष ।
उ०—ग्रबै माईजी बुढ़ापै क्यू कळमळ करै कमावणिया म्हैं पांच पांडु हा । वानै तौ चाहीजै के भगवान री बैठा माळा फेरै ग्रर मौज मनावै ।—फुलवाडी
३ लहर, तरग ।
४ मन की उमग, जोश, उत्साह ।
५ लगन, धुन ।
६ ग्रवारागर्दी, निकम्मापन ।
उ०—मोफतिया इसां मौकां मौज मजा ही किया करै हैं । काम कर'र वै कीनै ठारै ।—दसदोख
७ पुरस्कार, इनाम ।
उ०—१ सदा ही महिनै रा महिनै ग्रावै छै, ग्रटै मी कना ही मौज पावै छै ।—पचदंडी री वारता
उ०—२ राग ग्रणभै तणी नित ग्रोळग करै । एक एकी सिरै मौज पावै ।—स्री हरिरामदासजी महाराज
उ०—३ मौज कहा मोतिया कनक नग जडत कटारा । ग्रणपारां सिरपाव, पमग बगसिया ग्रपारां ।—सू प्र
उ०—४ ग्रदवां सैं जाडस ज्यां ग्रपजस, चक्रयत ग्रै न जांणै चोम । राजा ग्रमर करै ले रूपग, मैंगळ वेगागळ दे मौज ।
—किसनो ग्राढो

८ दान ।

उ०—१ तीजो लख तिण वार, 'अजा' भादा कर अप्पै । भण ताराचद भाट, मौज लख चवथ समप्पै । पात नाम भट 'गोप' करै जस प्रक्ट सकाजा । मौज लाख पाचमो, जेण बगसै महाराजा ।

—सू प्र

उ०—२ मौज जवाहर मोतियां, सासण तेण सवाय । खिडियो बखतो खेडपति, महिपति लियो मनाय ।—रा. रू

उ०—३ रावा सांभळै सुरताणा राणां, सुजस हुवो जग सारै । किव पाता मौजां दै कूरम, रतनो नाव ऊबारै ।—दीपचद सांदू

उ०—४ आपं लका मोजा यू ही, तौ जैहो आखा दाता तू ही । थूरै जगा के दैता थोका, झोका झोका जी राघो झोका ।

—र ज प्र

उ०—५ आठौं पौ र अगीठा ओपम, उर मीठा वच आंणे । मोजा देतां नैण मजीठा जो दीठा सो जाणै ।—ऊ का

स० पु०—६ दातार ।

उ०—मोजां समद वीजाइ महोकम, चावा धिन खग चो चरिया । कालू करि कटक पीमण करि साठौ, खेड़ आवुध खग खरिया ।

—घासीराम हाडा रौ गीत

रू०भे०—मउज, माज, मोज, मौंज ।

**मौजडी** देखो 'मोजडी' (रू भे)

**मौजडीयो**—देखो 'मोचडो' (रू भे)

उ०—तद राणी वीजी मोजडी पग सु चलाय पहाड की गुफां माहे राखी आप पांणी ले घरे आई अर मोजडीयो वीजो जोडो करायो ।—चौवोली

**मौजवत**—स०पु०—१ अक्ष नामक वैदिक सूक्तद्रष्टा का पैतृक नाम ।

२ मूजवत का नामान्तर ।

**मौजी**–वि०—१ अपनी इच्छा के अनुसार कार्य करने वाला, स्वेच्छा से विचरण करने वाला ।

उ०—लिया वनोजी दळ निज लारै, गुण फौजी वळ गाजा । एक-र सू आजे चित-चोजी, मन मौजी महाराजा ।—ऊ का

२ उन्मत्त, मद मस्त ।

उ०—रियामत रा पागी नू पूछे रोवै, अरजन मौजी रा खोज कुण जोवै ।—दसदोख

३ आनन्दित प्रसन्न चित खुश ।

४ दयालु, कृपालु दातार । (अ मा.)

उ०—मौजी राघव पलक मैं, जन सरणागत जोय ।—र ज प्र

५ अशक्त, कमजोर ।

६ कायर, डरपोक ।

रू०भे०—मोजी, मौंजी ।

**मौजीज**–वि०—१ बुद्धिमान, समझदार ।

२ प्रतिष्ठित ।

३ दृढ़, दाना ।

**मौजूद**–वि० [अ०] १ उपस्थित, हाजर ।

२ तैयार, प्रस्तुत ।

३ विद्यमान, वर्त्तमान ।

उ०—ठाकुरजी स्री महाप्रभूजी रो मिंदर जो जोसीजी री हवेली कर्न करायो सो मौजूद है ।—मारवाड री ख्यात

४ यथार्थ, वास्तविक ।

उ०—हक हासिल नूर दीदम, करारै मकसूद । दीदार दरिया अर-वाहे, आमद मौजूदे मौजूद ।—दादूवांणी

रू०भे०—मवजूत, मोजूद ।

**मौजूदगी**–स०स्त्री० [अ०] १ मौजूद होने की दशा या भाव ।

२ उपस्थिति, हाजरी ।

३ तैयारी ।

४ विद्यमानता

५ यथार्थता, वास्तविकता ।

**मौजूदा**–क्रि० वि० [अ०] वर्त्तमान काल का ।

रू०भे०—मोजूदा

**मौजौ**–स०पु० [अ० मोजा] १ ग्राम, गाव ।

२ जगह स्थान ।

३ देखो 'मोजौ' (रू भे) (अ मा)

उ०—१ हेम मैं जड़ित हीर, झूमळै मौजा जजीर । दूसरै 'गगा' दवाढ़, जडी कडी जमदाढ ।—गु रू व

**मौटमन**–वि०—देखो 'मोटमन' (रू भे) (अ मा)

**मौटवी**–स०स्त्री०—देवी ।

उ०—विन ले जावै विसटिया, पाण चकारा पाढ । मारो ज्यानै मौटवी, सगत असूला चाढ ।—पा प्र

वि०स्त्री०—बड़ी, मोटी ।

**मौटिम**—देखो 'मोटम' (रू भे)

उ०—किलवां कजि काळिका पलव इक हाथ पसारै । खप्पर मौटिम करै, बिया अन घरणी घारै ।—मा वचनिका

**मौठ**—देखो 'मोठ' (रू भे)

**मौड**—देखो मोड' (रू भे)

उ०—दळानाथ आगळ ग्ली वस रो दीपयण, रूप-राई तणा राउ राठोड 'अमर' वगियो सघर धारियो आत-पत्र, "माल" रो तिलक "रिणमाल" हर मौड ।—कैसोदास गाडण

**मौडबघ मौडबघौ**—देखो 'मोडबघ' (रू भे)

उ०—आवत दरगह अन्न-मघ । मौडबघा ठाकर मुगट-बध । जोधपुर धणी आगळ जोधार, दीवाण वइठ्ठा करि जुहार ।

—गु रू. व

**मौत**–स०स्त्री० [स० मृत्यु] १ किसी प्राणी की आयु पूर्ण होने पर स्वाभाविक रूप से होने वाला मरण अन्तकाल, निधन ।

उ०—१ अमीखांन गढ रोहा मांहे मौत मुवो । अमीखांन रा बेटा नू टीको हुवो ।—नैणसी

उ०—२ 'बूरा' किम्मर फलिया. 'फतमल' विजपाळोत। हूटे न जगं नामछळ, मिटै न मेही मौत। —रा रू.

उ०—३ पगां री आंगळिया रा कटका पाडतो पाडतो नाई बोल्यौ-बापजी, मौत नीं आवै जितै जीवणौ कुण नी चावै।—फुलवाड़ी

उ०—४ मिनख री मौत आवै है, जकी घड़ी ऊमर भर री आछी-माठी लारली सारी बाता वाच दाई माफ होय जाया करै है।
—दसदोख

२ किसी दुर्घटना के कारण, अकस्मात होने वाली मृत्यु।

उ०—पग पावडो लागै सिरफ ध्यान सू वार करचो के गूचली मारघा नाळिदर रा चार टुकड़ा व्हैगा ठाकर रै माथै आयोड़ी मौत टळगी।—फुलवाड़ी

उ०—२ अबै म्हारी माग पावण री मरघा कोनीं ओछळ मूडो घणो जतरायो वेद नै बुलाय ओखद करावो। नीतर म्हारी तो मौत है —फुलवाड़ी

उ०—३ भली आदमण जवाब दियो-था मिनखा रा ऐडा भाग रठै जको म्हारा बेटा थांरी परम करै किणी री मौत रा आखर ई जे दण भात घालयोडा व्है जिण री तो म्हैं ई कांई करू।
—फुलवाड़ी

मुहा०—१ विना मौत मरणी=दुर्घटना मे या किसी अन्य कारण से असमय मृत्यु को प्राप्त होना।

२ मौत आ णी, मौत आवणी=अत्यन्त कष्ट होना, मरणान्तक कष्ट, मृत्यु की घडी आना।

३ मौत नै नैतणो, मौत बुलावणी=ऐसा काम करना जिसके कारण गहरे सकट में फसना पडे।

४ मौत मरणी=अपनी मौत से आयु पूर्ण करके मरना।

५ मौत रै मूड=खतरे मे, ऐसी स्थिति मे, जहां जीवन का हर वक्त भय रहता हो

६ मौत रो नमी=मरने मारने पर उतारू होने की दशा, किसी को मार डालने की दशा मे होना

७ मौत सू खेलणी=ऐसा काम करना जिसमें जान जाने की पूर्ण सभावना हो, जोखिम भरा कार्य।

स० पु०—३ यमराज, काल।

उ०—१ बूढी मां मौत नै अरदास करै। मौत टाळी र्च, परियां ही पेरा घासै। फोडा पडै, टोकरी दुख ही भुगतै।—दसदोख

उ०—२ म्हनै अबै जीवणो ई कित्तोक है। म्हैं तो खुद मौत री ई दूजो रूप हू, पण बेटी थनै तो हाल केई बरसा लग जीवणो है।
—फुलवाड़ी

४ मृत्यु।

५ मिरतु।

६ मामदव।

७ अत्यन्त कष्ट, तकलीफ।

उ०—ऊट तरघो-भोग पुकारता तो मौत थाई, अबै बैठण रो मूडो कय घोवै।—फुलवाड़ी

रू०भे०—मात, मोत।

मौतविर—देखो 'मातवर' (रू भे)

उ०—परधं रा केई मौतविर राजाजी नै राजी करण सारू हसण री कोसिस करी पण हमीजियो कोनी।—फुलवाड़ी

मौतल—देखो 'मुअत्तल' (रू भे)

मौताज—देखो 'मुहताज' (रू भे)

उ०—मोनजी री कडूबो गांव मे आखं आयो हुयग्यो। मरतक भडग्यो। दाणां-पाणां रा मौताज हुय रैया है।—दसदोख

उ०—२ मौताज अम्हा हरवळ मिळण, मो कुळ वाग नवी सम। गोरधन' कियो 'गजवध अग्र, कळह आप अग्र मैं करू।—सू. प्र.

मौताद—देखो 'मोताद' (रू भे)

मौताहळ—१ देखो 'मुक्ताफळ' (रू भे)

उ०—१ चढ़ि मौताहळ-चरिय, सेत वसन पुनि सित वदनी। वीणा पुस्तक धरिय वागवादनी तस्मै नम।—मा वचनिका

उ०—२ है कानै मौताहळ, कर पूची कठमाळ पै सकळ। राघो नाम विहूण, अनखाणो ढोर आदम्मी —र ज प्र

२ देखो 'मोताहळ' (रू भे)

मौती—देखो 'मोती' (रू भे)

मौदिता-स०स्त्री०—१ देवी का एक नाम।

उ०—नमो विगळा मंगळा चक्रपांणी। नमो मौदिता, जोत अम्बा महाणी।—मा वचनिका

२ देखो मुदिता' (रू भे)

मौद्ग-स०पु०—एक आचार्य जो व्यास की अथर्वत् शिष्य परपरा मे से देवदर्श नामक आचार्य का शिष्य था।

मौद्गळ-स०पु०—एक आचार्य, जो वेदमित्र नामक आचार्य का शिष्य था।

मौद्गलायन-स०पु०—भृगुकुलोत्पन्न एक गोत्रकार।

मौद्गल्य-सं०पु०—१ एक पैतृक नाम, जो नाक, शतबलाक्ष एव लागलायन आदि आचार्यो के लिये प्रयुक्त हुआ है।

२ एक ब्रह्मचारी पुरुष, जिसने ग्लाव मैत्रेय नामक आचार्य के साथ वाद-विवाद किया था।

३ एक ब्राह्मण, जो मुद्गल एव भागीरथी का पुत्र था।

४ एक वृद्ध एव कोढी ब्राह्मण जो द्रौपदी का पूर्व जन्म का पति था। उस जन्म मे द्रौपदी का नाम नालायनीइन्द्रसेना था।

५ अगिरा कुलोत्पन्न एक प्रवर।

६ राम की सभा का एक मन्त्री।

७ जनमेजय के सर्प सत्र का एक सदस्य।

८ एक आचार्य जो शतद्युम्न नामक राजा का गुरु था।

मौन-स०पु० [स०] १ अग्नीविन् नामक आचार्य का पैतृक नाम।

२ देखो 'मून' (रू भे)

उ०—हम बोलत तुम बोलत नाहीं, काहे को मौन धरैया।—मीरां

**मौनव्रत**—स०पु०—न बोलने, चुप रहने के लिये सकंल्प ले कर किया जाने वाला व्रत ।
रू०भे०—मूनव्रत ।

**मौनाळ**—देखो 'मुहनाळ' (रू. भे )

**मौनि, मौनी**—स०पु० [स० मुनि] १ वह साधु जिसके मौनव्रत हो । (मा म )
२ मुनि, महात्मा ।
वि०—१ जिसके मौन हो, मौनव्रत धारी ।
२ जो वाणी से रहित हो, कुछ बोल या कहने में असमर्थ हो, मूक ।
उ०—भूख प्यास सकट सहै, सह विडाणा मार । जन हरिदास मौनी बळद, कासू करै पुकार ।—ह पु वा.
३ देखो 'मून' (रू भे )
उ०—साध कुमारग परहरै, सुमति सुमारग लेह । मौनि गहै कुवचन सहै, हरीया कसनी एह ।—स्री हरिरामदासजी महाराज
रू०भे०—मूनि, मूनी, मोनि, मोनी ।

**मौने, मौनै**—देखो 'मोनै' (रू भे )
उ०—१ मौने आय अनाहक मारघो, साम खून विण लेसा । जादव वस देवकी जामण, वर अवतार धरेसा ।—र रू
उ०—२ जब तेह कहै–मौने ढाढो कह्यो । वैराजी थयो ।—मि द्र

**मौफाड**—देखो 'मूफाड' (रू भे.)

**मौवत**—देखो 'मुहब्बत' (रू भे )
उ०—दलाल कैयो–हा जगती जाणसी कै साचेली मौवत अर हिरदै री हेत इसो हुवै ।—दसदोख

**मौर, मौ'र**—स०पु०—१ शरीर का पृष्ठ भाग, जो गर्दन से लेकर कमर तक होता है ।
उ०—१ तरै लाडक राव नू पाछा सू झटको वाह्यो । राव रे मौरे लागो । घणो वूहो ।—नैणसी
उ०—२ पग साथळ मा सु भागो नै ढोलीया रा आठौं ई साल भागा नै वरडायनै उठीया । ढोलियो मौरां पाछै लीयां इज ऊठीया ।
—राव रिणमल री वात
उ०—३ म्हारा मौर थापळ नै आप म्हनै हरख सू जीमो तो म्हारा मरणा में ई सार है ।—फुलवाडी
मुहा०—१ मौर थापणी, मौर थापलणी=पीठ थपथपाना, शावासी या साधुवाद देना । जोश दिराना ।
२ मौर दावणी=पीठ को हाथो से धीरे धीरे दबाना, पीछा करना ।
३ मौर पाधरा करणा=सोना, आराम करना ।
४ मौर माडणी=पीठ पर बोझा उठाने के लिये तैयार करना, प्रस्तुत करना । चोट या आघात झेलने के लिये पीठ आगे करना ।
५ मौरां हाथ देणी=पीठ पर हाथ फैर कर स्नान करना, उत्साहित करना, आश्वासन देना ।
२ पृष्ठ भाग, पिछला हिस्सा ।
उ०—अकबर रा जतना रह्यौ, 'सोनग' साह 'दुरग' । मौर न दव्वै साह दळ, ओर सभारी जग ।—रा रू.
३ वृक्षो पर आने वाली मजरी, बौर ।
रू०भे०—मंवर, मउर, मवड़, मवर, मह्वर, मांर, मोर, मोहर, मौरी, मौरू ।
४ देखो 'मोहर' (रू भे )
उ०—१ सुण आवाज सूरमा, एम धजराज उठाया । मौर जीत सिरमौर, जाण पर जोर कि आया ।—रा रू
उ०—२ सामता मौ'र चौवार यर साजतो, समर वागो विनै पातसाही ।—नाथो सादू
५ देखो 'मोर' (रू भे )

**मौरक**—देखो 'मोरख' (रू भे )

**मौरख**—१ देखो 'मोरख' (रू भे )
२ देखो 'मूरख' (रू भे )

**मौरखी**—स०स्त्री०—वदूक की नाळ का मुख ।

**मौरखौ**—स०पु०—१ ऊट बैल, बच्छा आदि के मुख पर शोभा के लिऐ बाधी जाने वाली जाली ।
२ देखो 'मूरख' (अल्पा , रू भे )
३ देखो 'मोरख' (अल्पा , रू. भे)

**मौरचौ**—देखो 'मोरचौ' (रू भे )

**मौरणौ, मौरबौ**—क्रि०अ०—१ वृक्षो पर मजरी आना, बौर आना ।
उ०—१ मलयाचळ परवत सोई तौ रुखमणीजी को सरीर । ऊठै ज्यो मलयतरू मौरजै छै । त्यौं अठै मन मौरघो, मौरघा पाछे कली हुवै ।—वेलि टी
उ०—२ ढाढी हेक सदेमडो, लग ढोला पूहचाय । जोबन आवो मौरियो, रस चूसो नी आय ।—ढो. मा
उ०—३ हरीया बोह वन मौरीया, पानो फूल फलाह । हेक न मौरघौ बापडो, सूको मेह घणाह ।—स्री हरिराम दासजी महाराज
२ बाजरी के कच्चे या सेंके हुए सिट्टे को दाने निकालने के लिए मसलना या मोरणी द्वारा सूतना ।
मौरणहार, हारौ हारी), मौरणियौ—वि० ।
मौरिओडौ, मौरियोडौ, मौरघोडौ—भू० का० कृ० ।
मौरीजणौ, मौरीजबौ—भाव वा० ।
मउरणौ, मउरबौ, मवरणौ, मवरबौ, मोरणौ मोरबौ—रू० भे० ।

**मौरत**—देखो 'महुरत' (रू भे )
उ०—जे ओ मौरत नी साजता तो घकलै सात बरसा मे ऐडो नामी मौरत नी सजतो ।—फुलवाडी

**मौरम**—देखो 'मोहरम' (रू भे )
उ०—ईद, बकराईद मनावै, ताजिया रा तिवार आवै जद धोकै । पण मौरम अर तिवार आवै जद कायर मोर ज्यू झूरै ।—दसदोख

**मौरय**—देखो 'मोरघ' (रू भे )

मोरखो—देखो 'मुरखो' (रू भे)

मोरयोर्वामदटका-स०स्त्री०—मुरु नामक यवन राजा की कन्या जो घटोत्कच की पत्नी थी।

मोरसली-म० स्त्री०—एक प्रकार का पुष्प।

मोराटी-स०स्त्री०—पीठ।

मोरामेळ-स०पु०—प्रत्यानुप्रास, पद्य के चरणों की तुक बंदी।

मोरित-वि०—जिसमें मजरी, मौर, बौर आगई हो, मञ्जरि युक्त। (पेड)
उ०—निगर भर तरुवर मधरण छाह निसि, पुहपित अति दीपगर पळास। मौरित अब रीझ रोमचित, हरखि विकास कमळ अत हास।—वेलि

मोरियाळ-स०पु०—जगल मे चरने के लिये जाने वाले पशुओ के झुण्ड मे से सबसे आगे चलने वाला पशु।
वि०—अग्रगामी, अग्रणी।

मोरियोडो-भू०का०कृ०—१ मजरी या बौर आया हुआ। (वृक्ष)
२ बाजरी के सिट्टे को मसला या सूता हुआ।
(स्त्री० मोरियोडी)

मोरियो—देखो 'मोर' (अल्पा, रू भे)

मोरी-स०स्त्री०—१ बैल के कुकुद स्थान से पिछले पैरो की पीठ तक होने वाली बालों की पक्ति।
२ तलवार के म्यान पर छोटी व पतली डोरी।
३ प्याले के ऊपर का भाग, प्याले का मुख।
उ०—सूने रूपे के मौरियां नू जडाऊ के प्याले फिरते हैं। जिस प्यालू के बीच ही अनार दाळ चीनी परतकाळी अगुरी गले कुलाव ऐसी भांति भांति के फूल भरते हैं।—सू प्र
३ देखो 'मोरी' (रू भे)
४ देखो 'मोर' (रू भे)

मोरू—देखो 'मोर' (रू भे)
उ०—कूबासा मोरू पर कुवासा पेट, तुंबे के घाटा सा माटा सा पेट,मोरू के कांटा सा आटा सा पाव। आछा सा चलणे मे काछा सा भाव।—दुरगादत्त बारहठ

मौरूसी-वि०—जो बाप-दादा के समय से चला आरहा हो, पैतृक।

मोरो—देखो 'मोरो' (रू. भे)

मोरय-स०पु० [स० मौर्य] एक प्रसिद्ध राजवश, जिसका वर्षों तक मगध पर शासन रहा।
रू०भे०—मोरिय, मोरव।

मोरयो—देखो 'मोर' (अल्पा, रू भे)

मोळ-स०स्त्री०—१ मस्तापन, मदी।
उ०—घेवर एक कूजड़ा रै मगज़ री मोळ रै कारण आमलियो अर कांदा धणू रा तोल रै'गा।—फुलवाडी
२ अभाव, कमी।
उ०—मोर अोर स्वदा तरवारिया नै रूप रूप न्यारी न्यारी कर न्हाकदी है, कांनी कांनी बीरा री मोळ पड गई।—वी स. टी
३ उदासी, सुस्ती।
४ कान्तिहीनता, मदता।
५ किसी कार्य मे यथेष्ट चहल-पहल या उत्साह न होने की अवस्था या भाव, शान्ति।
६ हल्कापन, न्यूनता।
७ फीकापन, रूखापन, स्वाद हीनता।
८ ज्यादा खट्टेपन का अभाव। (९) प्रभाव हीनता।
रू०भे०—माळ, मोळ।

मोल—देखो 'मोल' (रू भे)
उ०—१ सतगुर तो बोरा भया, सिख सौदागर होय। हरि सोदो चित्त चोहटो, तोल न मोल न कोय।
—श्री हरिरामदासजी महाराज
उ०—२ मडै पिलांण कोडिय केकांण मोल ऊचरा। करै सनाह कठळि घैसार सैन घूमरां।—मा वचनिका
उ०—३ मैंहघा मोल दियै मेघावत, लियै अपार नको जस लाह। आडावळै मोतिया असहो, सौदो करै वळापति साह।
—महाराजा छत्तरसिंघ री गीत
उ०—४ माया सू मिनख री मोल वत्तो व्हे। म्हैं वडेरां री ठोकरा खाई हू। दीखती माया रै सांमी यैं आ ठोकरां री कीमत नी आंक सको।—फुलवाडी

मौ'ल—देखो 'महल' (रू. भे)
उ०—गाठ बांध बाहर निसरिया। देहरी एक सूनी थी जठै जाय बूरियो ऊपर आठी राख जगळै पैस राजा नै मौ'ल पो'चाय कह्यो—हमे हू घरा जाऊ छू।—राजा भोज अर खापरा चोर री बात
२ देखो 'महिळा' (रू भे)

मोलगत—देखो 'मोहलत' (रू भे)
उ०—सोळै बरस हांकरता लोप व्हैगा। एक छिण लागी। मोलगत री फगत छे'लो दिन बाकी हो।—फुलवाडी

मोळट-स०पु०—खूटे आदि गाडने का लकडी का हथोडा।

मोळणो, मोळबो—देखो 'मोळणो, मोळबो' (रू भे)
मोळणहार, हारो (हारी), मोळणियो—वि०।
मोळिओडो, मोळियोडो, मोळयोडो—भू० का० कृ०।
मोळीजणो, मोळीजबो—कर्म वा०।

मोलत—देखो 'मोहलत' (रू भे.)
उ०—१ औध तिहारी ये बावनी हो अब, आवणी व्है नहि बात अधूरी। या विधि को विरमावनो हो चित, चावनो मोलत होति मजूरी।—ऊ. का.
उ०—२ लखमी कह्यो—सोळै वरसां री मोलत कोई कम मोलत

नीं व्है ।—फुलवाडी

**मोलवी**—स०पु० [अ] १ इस्लाम धर्म का आचार्य। मुसलमानो का धर्म गुरू।

उ०—**मोलवी** कराडे अरज काजी मुला। पाडजे देवहर दळां कर पेल। मेच्छ वांचे जिको हिंद इकळीम मज्झ। खडो राना जिते वणे नह खेल।—गु रू व

२ अरबी भाषा का विद्वान।

३ मुसलमानो के बच्चो को पढ़ने वाला गुरु।

रू०भे०—मोलवी, मोलवी।

**मोलसरी, मोलसिरी, मोलस्री**—देखो 'बोलसरी' (रू भे)

उ०—आसापाळो खिजूर गूदी लेसूडो केसूला खिरणी **मोलसिरी** फरवास।—रा सा स

**मोळायो**—वि०—१ निरन्तर फीकापन होने के कारण स्वाद परिवर्तन के लिये हर प्रकार की वस्तु खाने का इच्छुक।

२ कामेच्छा से व्याकुळ।

**मोळि**—देखो 'मोळी' (रू भे)

**मोलि**—स०पु० [स०] १ अगिरा कुलोत्पन्न एक गोत्रकार।

२ एक आचार्य, जो बाभ्रव्य नामक आचार्य का पिता था।

३ देखो 'मोली' (रू भे)

**मोलिक**—वि०—मूल्यवान, कीमती।

उ०—बहु **मोलिक** वागा दिया।

**मोळियामगळ**—स०पु०[स०मोलि मगल] वह लडका जिसकी जन्म कुडली मे पहले,चौथे, सातवें, आठवें और बारहवें घर मे मगल पडा हो।

रू०भे०—मोळियामगळ।

**मोळियो**—विविध रगो का साफा विशेष।

रू०भे०—मोळियो।

**मोळी**—स०स्त्री०—१ विभिन्न रगो मे रगा कच्चे सूत का धागा, जो देव-पूजन व मागलिक अवसरो पर काम आता है। सूत्र-बधन।

उ०— अलकार बाजणा कदमां कटि सघ आभा। जटी **मोळी** वाम अगा पोमाका जरीम।—मा वचनिका

२ ईंधन को लकडियों का गट्ठर।

उ०—हरि जेम हलाडो जिम हालीजे, काय धणिया सू जोर क्रपाळा। **मोळी** दिवो दिवो छत्र माथै, देवो सो लेऊ स दयाळ।
—प्रथ्वीराज राठौड

३ मस्तक शिर। (ह नां मा)

रू०भे०—मउळी, मोळी, मोळि।

४ देखो 'मोळो' (स्त्री)

**मोळू**—देखो मेळूजो'।

**मोळो**—वि० [स० मलिन स्त्री० मोळी] १ मद गति से काम करने वाला, सुस्त, आलसी।

२ जो तीव्र न हो, तेज न हो, मद, धीमा।

उ०—१ मीट इत्ती **मोळी** व्हैगी काई के खुद रै पगां री मोचडिया ईं नी दीखै।—फुलवाडी

उ०—२ डोकरी कह्यो-आप गिणाई जकी सगळी चीजा म्हनै साफ दीसै है, जाळो वाळो की कोनी। म्हारी अकल की **मोळी** है, म्हनै आ समझ मे नी आवै के जे आ गाभा अर आ अमोलक चीजा सू ईं काई राजा वणतो व्है तो काई एक बादरी ऐ सगळी चीजा पं'र'लै तो वो राजा व्है जावैला।—फुलवाडी

२ निष्तेज, कान्तिहीन, प्रभाहीन, मलिन, धुधळा। फीका।

३ उदास, खिन्न।

४ शान्त, नर्म, धीमा।

उ०—वो की **मोळो** पड़नै बोल्यो-माजी, म्हारा सू गोरी उणनै पीळिया रो रोग।—फुलवाडी

५ उत्साह रहित, ठडा।

६ निर्बल, कमजोर।

उ०—मेवाड ढूढाड जीऊ ही हाडोती माळवो **मोळो**। दोळा काळ चक्र सो किणी न आवै दाय।—सूरजमल मीसण

७ प्रभावहीन, निष्फल।

८ शर्मिदा।

९ नामर्द।

१० अपेक्षाकृत न्यून स्तर का, हलका।

११ साधारण, ठीक-ठीक।

ज्यू—ऐस जमानो **मोळो** है।

१२ जो ज्यादा कीमती न हो, कम दामो का, सस्ता।

१३ बहुत कम खटाई के कारण जो स्वादिष्ट हो, जो ज्यादा खट्टा न हो।

ज्यू—मोळो दही, मोळी छाछ।

रू०भे०—मउळु, मउलु, मउलू, मउळू, मउलू, मउळो, मोळो।

**मौल्य**—देखो 'मूल्य' (रू भे)

**मौसम**—स०पु० [अ० मौसिम] १ ऋतु।

उ०—वै बोल सुण्यां पछै दीवाणजी साह तो जाणै **मौसम** ई बदळगी। पोह री ठोड चैत रो महीनो आयग्यो।—फुलवाडी

२ जलवायु, आबोहवा वातावरण।

उ०—उठै नीं रितुवा बदळती, नी हवा बदळती। एक सरीमा दिन, अर एक सरीमो **मौसम**। फुलवाडी

३ किसी काय या बात-चीत के लिये उपयुक्त समय, वक्त।

**मौसमी**—वि०—१ मौसम का, मौसम सम्बन्धी।

२ किसी ऋतु विशेष में होने वाला।

३ जो समय के अनुकूल हो।

स०स्त्री०—नारगी की जाति का एक फल विशेष।

**मौसर**—स पु०—१ मृतक के पीछे किया जाने वाला भोज। मृत्यु भोज।

उ०—१ जाट आपरी मां रै लारै घणो ई खरचो-खातो करियो। गगाजळी बरताय नै सगळी न्यात निंवती। नामी **मौसर** करियो।
—फुलवाडी

उ०—२ मोसर उडाया, मोसर मिटाया । आछा खरचा-वरचा घटाया, अर कुरीता में मुमीतं रा राम पाळाया ।—दमदोस

२ किसी अवसर विशेष पर होने वाला धार्मिक, सामाजिक या जाति रिवाज सम्बन्धी कार्य ।

३ देखो 'मोसर' (रू भे )

उ०—१ मानवियों चूको मती, आयो मोसर एह देह । देह घन दीन नं, लाभ जनम रो लेह ।—ऊ का

उ०—२ भूप 'अजीत' तणे छठ भाटी, पण परवीर गीत धी पाटी । वोल 'किसोर' 'सूर' अतुळी वळ, मोसर तणो सापनो मगळ ।
—रा रू

उ०—३ मझ मुगा निज धानख सरा, मझ अडे भूहा मोसरा । रिण राम अर दगमाय रा, चित वेव लगा घरा ।—र ज, प्र

उ०—४ अग ऊजाग रा, मीजिया साम रा । मुळकती मोसरा, आजिया आम रा ।—मा वचनिका

रू०भे०—मउसर, मासर, मावसर, मासर, मोवर ।

मोसाटी-स०पु०—पशुओं का एक रोग । इसमें पशु के मुह पर फफोले पड जाते हैं ।

मोसाळ—देखो 'मोसाळ' (रू भे )

मोसाळो, मोसालो—देखो 'मोसाळ (अल्पा, रू भे )

उ०—हेमजी स्वामी घर मे था जद एक बहिन थी तिण नें मामो आय मोसाले ले गयो ।—भि द्र

मोसिकीपुत्र-स०पु० [स० मौषिकीपुत्र] एक आचार्य, जो हारिकर्णी पुत्र नामक आचार्य का शिष्य था ।

मोसी—देखो 'मासी' (रू भे )

उ०—बगत री वात, मां मरै जीगी मोसी ही मरै । मोटियार मरयो घर बिखरै लारै-लारै वेटो भी आगीनं गयो ।—दमदोस

मोसीहाई—देखो 'मासीआई' (रू भे )

उ०—घर रहता मोसर टीगसर रहै, मोही पण मोहिळा री दोहितो । सगो ही मोसीहाई भाई लागै ।
—सूरेम्वर कावलोत री वात

मोसो—देखो मोसो' (रू भे )

उ०—जद सेठ वाघो ठिरडीजता ठिरडीजतां ई इण मोसा री पडूतर देवो चाह्यो-पण हाल इण भेद रो ठा' को पडी नीं । सागी ठमर मर मे वैठी ई मटरका करिया है, वाणिया नै टावर को दियो नीं ।—फुलवाडी

मोह—देखो 'मोह' (रू भे )

मोहकाम—देखो 'मुहकम' (रू भे )

मोहत—स० पु० [स० महत्व] महत्ता, बडाई ।

उ०—घर घर मगळचार, मोहत चढियो महोवर । नाद वेद धरनिसा, सुकवि बोलं सुन सासर ।—गु रू व

मोहताज—देखो 'मोताज' (रू, भे.)

उ०—सूरज री मोहताज हरमी कवण । कवण कोहा तणो मौज करसी ।—द दा

मोहतो—देखो महता' (रू भे )

उ०—सरव मुख्तयारी करमचद री है । अर दूजौ ठाकुरसी वैद मोहतो है । सू इण पर महाराज री वडी मरजी ।—द. दा

मोहवत, मोहवति—देखो 'मुहब्बत' (रू भे )

उ०—वांह छूटै अम्रत री धारा पीयो सत भया मतवारा । औरन को मगति नही मोवति, लागी एक अलख सु-मोहवति
—स्री हरिरामदासजी महाराज

मोहमद—देखो 'मुहम्मद' (रू भे )

उ०—मोहमद पीर जिवै गऊ कीन्ही, वा फिर मारि जीवाई ।
—स्री हरिरामदासजी महाराज

मोहम—देखो 'मुहिम' (रू भे )

उ०—सझवळ द्रव्य दान खग दावै, अनि भूपाळ जोड नह आवै । कूत साह नू हुतो मकाजा, मोहम जिसी लीध महाराजा—सू प्र

मोहर—देखो 'मोहर' (रू भे )

उ०—दूर कराई ताढियां, मोहरा दे दे हाथ । माळा कठी मोलरी, समचै एकण साथ ।—रा रू

उ०—२ तोय भूप पग जोयन तखिणा । दम दम मोहर समापै दखिणा ।—सू प्र

उ०—३ 'गाजीसाह' तणो गाढा गुर, साजे अणी वडो सरदार । मारा मोहर वडा दत समपै, मारां मोहर वजावै सार ।
—तेजसी खिडियो

उ०—४ मोहरि गोठि बीमाह, मोहर दरवार मझारा । रहा मोहरि रावता, सदा जिम वहता सारा ।—सू प्र

उ०—५ रिम दौडियो दिवस तिण रतियां । मोहर खबर पूगि मेडतियां ।—रा रू.

उ०—६ 'पतो' परिग्गह आगळो, मोहर गजां मरोड ।—रा रू

उ०—७ मोहर लुघू दीरघ जमल, पायै ए परि आण । मको कविदा मांभळो, ससि छत्र मिहनाण ।—रि प्र

मोहरत—देखो 'महुरत' (रू भे )

उ०—मदर उछाह आवाज आरती, चढियो मोहरत विकट घणों ।
—दूदा नगराजोत रो गीत

मोहरलो—वि० [राज०मोहर=आगे+प्रत्य-लो] (स्त्री० मोहरली) आगे वाला अग्रणी, प्रथम ।

उ०—सुतन अदमीण केहर' अने सुमु'सुन,विवडा वीयां जम न कूच लीया । वांसली अणी सु घणी करडी वणी, मोहरली अणी रा लोह मळीया —पहाडखा आढो

मोहरि,—१ देखो 'मोहर' (रू भे )

उ०—मोहरि गोठि बीमाह, मोहर दरवार मझारां । रहा मोहरि रावतां, सदा जिम वहतां सारां ।—सू प्र

२ देखो 'मोरी' (रू भे )

मोहरियाळ—देखो 'मोहरियाळ' (रू भे )

उ०—पळ छळि गयांगीग कलावत । मोहरियाळ 'सिंधी'गाहावत ।
रा. रू.

मोहरी—१ देखो 'मोरी' (रू. भे)
उ०—१ मोहरी डोरी रेसमी, नोखी चदणी नकेल। रूपाळक फण नाग रग, बाळक जुग बकेल।— सू प्र.
उ०—२ मोहरी चपा सेलो समथ, पचकल्याण पहचाणिये। अनेक रग पसमा अलल, जेहा मुखमल जाणिये —सू प्र
उ०—३ परठि त्रसेणी पाव, उरस छिब क्रोध उभल्लै। वह बरसतां बदूक, झाल मोहरी कर झल्लै —सू प्र
२ देखो 'मोहर' (रू भे.)
उ०—१ पातो जोध घणी छळ पायां। भगवांनोत मोहरी आया।
—रा रू
उ०—२ मानडो 'वेण' फोजा तणा मोहरी। वाजि वैकुठ गया हाण भरता —जणो सांदू

मोहरू—१ देखो 'मोहर' (रू भे)
उ०—चोळ धजाबोळ मोहरू सै ऐमी अनेक चल्ली। सीसा सोरडे रू भटालू के भार।—सू प्र
२ देखो 'मोरी' (रू भे.)

मोहरे, मोहरै—क्रि॰वि॰—१ अग्र भाग पर, आगे, अगाडी।
उ०—जे लाबा हेला करै, ओछी ग्रीख भरत। बचै सही वै वाघ सू मोहरै गया मरत।—बा दा
२ सम्मुख, सामने।
उ०—मोहरै चढिया मयद रै, मैंचक जाय भडाक। गैंवर भूलै गाळबो, चीसै चढ चित चाक।—बा दा
३ किनारे, तट पर।
उ०—मोहरै महरांण रै दळा रा महाबळ, भुजाबळ वनपती कीध भैरी।—नगराज री गीत

मोहरो—देखो 'मोरो' (रू भे)
उ०—१ आसमानी मोहरा किये पल्लैसै झिलते आए।—सू प्र
उ०—२ कांबियां रग मोहरा करै, रग वा भैसा रगति। जदि चाढ़ि मदा ज्वाळामुखी, सर्फ तांम तोपा सगति —सू प्र

मोहल—१ देखो महल' (रू भे)
उ०—जाई सहर के राजा की कुवरी पचकली नै मिल्यो, चपे री कळी सूं तुलती। तेरो नांम पचकली कहावती। तेरै मोहल जाइ बैठो।—चोबोली
२ देखो 'महिळा' (रू भे)
उ०—ताहरा आस्या राजलोक मैं गई। ताहरा राजा रा मोहल आस्या नू देखि नै अचिरज हुवा —स्याम सदर री वात

मोहळियो—देखो 'मोळियो' (रू. भे)
उ०—ढोला थारै बाधण पचरग मोहळियो। म्हारै (नै) ओढण नै बालाचूदड़ी।—लो गी

मोहलो—१ देखो 'महोलो' (रू भे.)
२ देखो 'महल' (रू भे)
उ०—मढिया महोछव सिधारथ मोहले, सुपन त्रिसला सुतण किया साधा।—ध व ग्रं

मोहणी, मोहिणी, मोहीणी—देखो 'मोहनी' (रू भे)
उ०—१ सरूप हेक सुंदरी, इला नका अगोचरी। प्रतख्ख चख्ख पौइणी, महा मदन मोहिणी।—मा वचनिका
उ०—२ माळिणी मोहीणी माहेसरी, चकरी कुडळा वालिका। भखणी जमदूता भजा, नांम सता प्रति पाळिका।—मा वचनिका

मोहूरत - देखो 'महूरत' (रू भे)

मोहूरतिक—स॰पु॰—एक देव, जो धर्म ऋ प एव मूहूर्ता के पुत्रो में से एक था।

मोहो—देखो 'मोसो' (रू भे)
उ०—यू करतां कतराक दन जाता वठा आया री वहुआ अणी री वहु ने मोहा वोली, तको केहण लागी-थे माटी वेर घरा रा सुख भुगतो पण रजपूता री कुमाई वरोळी छो।
—कल्याणसिंघ नगराजोत बाढ़ेल री वात

म्यत—देखो मित्र' (रू भे)
उ०—मछराळ देवदयाळ ग्रीवसु म्यत रे।—र ज प्र

म्यांउ म्याऊ—स॰पु॰—बिल्ली की वोली, बिल्ली के मुह से निकलने वाली आवाज।
उ०—इत्ता में एक मिनकी भवरा मे आय म्यांऊ २ करण लागी।
—फुलवाडी
रू॰भे॰—म्याव, म्यौं।

म्यांन—सं॰स्त्री॰ [फा॰ मियान] १ तलवार, कटार आदि का कोष, खाना, कवर। (डि को)
उ०—खीया थू खुरसांण, धण तेगो तलवार रो मुखमल हदी म्यांन, खवे बिलूबू 'खीवजी'।—अग्यात
पर्या॰—कोस घरतरवार, चद्रहासघर, तरवारपिधान, परीवार, ससअघर।
रू॰भे॰—मयान, मिग्रान।
२ अन्नमय कोश।
३ शरीर।

म्यांनभाई—स॰पु॰—वे दो पुरुष जिनका एक ही स्त्री से मैथुन सम्बन्ध हो।

म्यांनी—स॰स्त्री॰ [फा॰] पाजामे मे दोनों पल्लो के रानो के बीच मे जोडा जाने वाला कपडे का टुकडा।
रू॰भे॰—मियांनी, मैनी।

म्यांनो—स पु॰—१ अभिप्राय तात्पर्य आशय, अर्थ।
उ०—१ पूछ्यो-थू कुण है? कीकर म्हारी चावना पूरैला, पै'ला म्हनै इण री सावळ म्यांनो दै, पछै म्हैं हलाया लाबतो ढबूला।
—फुलवाडी
उ०—२ वा तो आवै ज्यू, जका वोल उथळिया, वै ई विना लाग-लपेट रै पाधरा खळकाय दिया वारो की अरथ के म्यांनो नीं हो।—फुलवाडी
२ कारण।

उ०—पण यूं मौत प्राया पैली म्यू मरणो चावै, इण रो म्यानो वता।—फुलवाड़ी

३ भेद, रहस्य।

उ०—पूछ्यो-म्हैं नो थारा प्राण लेवतो नैं यूं डग डग हसियो क्यूं? म्हनै इण रो म्यांनो वता।—फुलवाड़ी

४ गुजारा।

उ०—एक ई चीज सूं किणी नैं सुख उपज सकै तो किणी नैं दुख। इण मरम रा म्यांना वास्तै ई श्रा बात है।—फुलवाड़ी

५ एक प्रकार की डोली, पालकी या पालना, जो चारों ओर से ढका हुआ होता था। इसके दोनों ओर मुंह होते थे। यह पर्दा न शीन स्त्रियों के आवागमन के काम आता था।

उ०—म्यांनै विन मुगळानियां, जरा न जा पातीह। भै खुमाण हुत भरम रो, छूटै उघड़ि छातीह।—रेवतसिंह भाटी

रू०भे०—मयांनो।

म्याव—देखो 'म्यांऊ' (रू भे)

म्याई—१ देखो 'माई' (रू भे)

२ देखो 'वाई' (रू भे)

म्यावट—१ देखो 'मावठ' (रू भे)

२ देखो 'म्यावट' (रू. भे)

म्याळ—स०पु०—१ कच्चे मकान की छाजन के नीचे लगने वाला लकड़ी का लट्ठा।

२ कमरे में आमने-सामने की दीवार में लगने वाला वह पत्थर जिस पर सामान रखा जाता है। टांड।

३ कूए से पानी निकालने के चक्र के दोनों डंडे के नीचे की पटरी।

४ कच्चे मकान की छाजन में लगे 'बलींडे' की सीधा रखने के लिये उसके नीचे लगने वाली धनुषाकार लकड़ी।

म्याळमिनो, म्याळमिन्नो—स०पु०—जंगली बिलाव।

उ०—श्रर श्रठी नैं चौधरी म्याळमिन्ना नै पकड़ण सारू उणी भांत मारथेत होयनै ऊभो हो।—फुलवाड़ी

म्यावट—स०स्त्री० [स० मात्री-वृत्ति] १ तुरन्त व्याई हुई गाय, भैंस या बकरी के दूध को गर्म करने पर बनने वाला गाढ़ा खाद्य पदार्थ।

रू०भे०—म्यावट।

२ देखो 'मावट' (रू भे)

म्युनिसिपैल्टी—स०स्त्री० [अ० म्युनिसिपैलिटी] नगर की सफाई आदि का उचित प्रबन्ध रखने वाला कस्बे या शहर में गठित एक निगम नगर पालिका।

म्युजियम—स०पु० [अं] अद्भुत एवं विलक्षण वस्तुओं या पशु-पक्षियों का प्रदर्शनार्थ संग्रह करने का स्थान, अजायबघर।

म्यों—देखो 'म्यांऊ' (रू भे)

म्रकंडु—स०पु० [स०] मार्कंडेय ऋषि के पिता का नाम।

म्रखा—देखो 'म्रखा' (रू भे)

उ०—१ चित करणी म्रखा दिसी नह चाहै, आप बिरद चा पखा उमाहै।—र ज प्र.

उ०—२ भनटू जे म्रखा अवाच्य, सूरमर्म री नरा। पर सती अभेट पिंड, दास गाय दीन रा।—सू प्र

म्रखावाद—देखो 'म्रिसावाद' (रू भे)

उ०—तुच्छ धरम रग, गुरुजन प्रससा भंग, मुक्तकरण-प्रमाद, बहुल म्रखावाद, एवविध कलि।—व स.

म्रगक—देखो 'म्रगांक' (रू भे)

म्रग—देखो 'म्रिग' (रू भे) (श्र मा)

उ०—१ महळ मांह वसाय म्रग, थयौ कलकी चंद। पायौ सीह मयद पद, हुण हाथळ म्रग ग्र द।—बां. दा.

उ०—२ ठणै मद्र मदां म्रगां वस ठावा, छटा फैल हालै किना सैल छावा।—व भा

उ०—३ म्रग जातै श्रायौ मनै, श्रायौ पोस श्रवस्त्र। पसरतां उत्तर पवन, घर सीतळ रवि घस्त्र।—रा रू

म्रगश्रंक—देखो 'म्रगांक' (रू भे) (ह ना मा)

म्रगश्रखी देखो 'म्रगाखी' (रू भे)

म्रगइंद, म्रगइंद्र—देखो 'म्रगेंद्र' (रू भे) (ह ना मा.)

म्रगचरम—स०पु० [सं० मृग चर्म] हरिन का चमड़ा जो बिछाने के काम आता है।

म्रगछाळ, म्रगछाळा—स०स्त्री०—मृगचर्म।

उ०—१ इसो रूप विक्रम कियो, कांधे धर म्रगछाळ। द्वादस तिलक सरीर के, हाथ लियो जयमाळ।—पचदंडी री वारता

उ०—२ मकारां चुरसां थारा जांणियौ जहांन सारां, वाखाणीयौ छत्र धारां जोड रा विसेस। आडवरा महालां सांवरां साज श्रोछाडीयो, म्रगांछाळा वागवरां पूजीया महेस।—महकरण मईयारीयो

रू०भे०—मरगछाळा, म्रगछाळा, म्रिगछाळ, म्रिगछाळा, म्रिघछाळा।

म्रगछावड—देखो 'म्रगमावक' (रू भे)

उ०—लड़तां जग लहरि तुरंगे लागा, सूरांतण जोवतां सधीर। म्रगछावड़ जिसा लोचन मुख, तीखा जिसा खुतगी तीर।

—महादेव पारवती री वेलि

म्रगजळ—देखो 'म्रिगत्रसणा'

म्रगझप—स०पु०—डिंगल साहित्य का एक गीत छंद विशेष, जिसके प्रथम तीन चरण १४ मात्रा का, चौथा-चरण १० मात्र का तथा बाद में तीन चरण फिर १४—१४ मात्राओं के होते हैं।

म्रगडचण—स०पु०—सियार।

म्रगडांणी—वि०—मृग के समान छलांग लगाने वाला।

म्रगणाळ—स०पु० [स० मार्गण] तीर, बांण। (हिं ना मा)

म्रगतरसणा म्रगतिसणा, म्रगतिस्णा, म्रगत्रसना, म्रगत्रस्णिका, म्रग त्रिसणा, म्रगत्रिसना—देखो 'म्रिगत्रसणा' (रू भे)

उ०—१ म्रग-तिसणा रै लारै भटकियो, पण पांणी री छांट ई हाथ लागी नीं।—फुलवाडी

उ०—२ जाचक हिरण तिसाया जावै, पुन्न नीर सुपनें नहि पावै। धर जिग्यासू दस दिस धावै, म्रगत्रिसणां गुरु लख मुरझावै।

—ऊ का

उ०—३ जिसिउ स्वप्नराज्य जिसिउ गधरवनगर, जिसिउ नदी पुलिना तरालि लिखित प्रासाद, जिसिउ अलातचक्र, जिसी म्रग-त्रस्णिका, जिसा मायागोलक, जिसिउ इद्र-जालवन तिसिउ मायामय ससार।—व स

म्रगदस म्रगदसक-स०पु० [स० मृगदशक] कुत्ता, श्वान।

(अ मा, ह ना मा)

म्रगधर-स०पु० [स० मृगधर] चन्द्रमा, चाद।

रू०भे०—मरगधर।

म्रगनयणी, म्रगनयनी—देखो 'म्रिगनयणी'

उ०—१ कुवळ नयण कुळ सुच्छ, म्रगनयणी मनासभी। मुहडै आगळ मुच्छ, जम क्यू जासी जेठवा।—जेठवौ

उ०—२ म्रगनयणी म्रगपति-मुखी, म्रगमद तिलक निलाट। म्रगरिपु-कटि सुदर वणी, मारू अइहइ घाट।—ढो मा.

म्रगनाथ—देखो 'म्रिगनाथ' (रू भे)

म्रगनाभ म्रगनाभि, म्रगनाभी—देखो 'म्रिगनाभि' (रू भे.)

उ०—१ म्रगनाभ अतर सौंधा अमळ, वटि अरगजा वळोवळां। जदि चढे अनुज अग्रज गजा, हूतां हाल किलोहळां।—सू प्र

उ०—२ म्रगनाभि ह महमह तीय पहुतीय गउखि कुमारि। नयणि निरखू ते निरखिय हरिखिय,नेमि सा नारि।—जय सेखरसूरि

उ०—३ सुखानद राजा रौ पुत्र उग्रनाभि ५४, रौ धरम-ध्वज, ५५, रौ मकरध्वज ५६, रौ म्रगनाभि ५७।—रा वसावली

म्रगनिद्रा, म्रगनींद-स० स्त्री०—निद्रा की वह अवस्था जब नींद लेते समय आखें खुली रहती हों।

उ०—म्रगनिद्रा मांहेह, सोवै जायलपत सदा।—पा प्र

म्रगनैणी—देखो 'म्रिगनयणी' (रू भे)

उ०—१ तरुणी बरुणी मे नीझर झर ताकी, थिग थिग म्रगनैणी पिक-बैंणी थाकी।—ऊ का.

उ०—२ झूरै रे म्रग-नैणी झूलर, मेह तणी परि मोरा। जोगण-पीठ दियां सायजादी, घूमरि ऊपरि घोरां।—रूघो मुहतो

म्रगपत, म्रगपति, म्रगपती—देखो 'म्रिगपति' (रू भे

(ना डि को, ह नां मा)

उ०—१ कुण दूजें चालै कहो, म्रगपत वाळै माग। जुध में काचा ताग जिम, तोडै ऊमर ताग।—बां दा.

उ०—२ स्रीवत्स रू खगी लुळाय किरि, स्येन रू बख कुरग। छाग फिरि। नद्यावरत घट रू कच्छप गति, बीलोटल रू सख अहि म्रगपति।—व भा

उ०—३ म्रगनयणी, म्रगपति-मुखी, म्रगमद तिलक निलाट म्रगरिपु-कटी सुदर वणी, मारु अइहइ घाट।—ढो मा.

म्रगपाळ-स०पु०—तीर। (डि ना मा)

म्रगमदा-स०स्त्री० [स० मृगमदा] क्रोधवशा नाम्नी से उत्पन्न कश्यप ऋषि की दस कन्याओं में से एक।

म्रगमद, म्रगमदा—देखो 'म्रिगमद' (रू रू)

उ०—१ विद्या गुण वारता भली, म्रगमद परिमळ माळ। तेळ बिंदु जळ माहि ज्यू, पसरै जगति साळ।—पचदडी री वारता

उ०—२ तव मुख पूरण चाद सौ, पूरण सदा प्रकास। अग अग मे खुल रही, म्रगमद के री वास।—कूबरसी साखलारी वारता

उ०—३ पचवरण फूलां नो माल, प्रतिमा कठि ठकु सुविसाल। म्रगमद अगर धूप घनसार, जय जय सुमतिनाथ सुखकार।—स कु

उ०—४ तन असित प्राण म्रगमद असीग। हठ अग्नि अमल व्है जात हीग।—ऊ का

उ०—५ जिन चद-सूरति सकलचदन, म्रगमदा केसर करी। अह समइ-सूदर पारस्व पूजइ, तेहनी धन्यासिरी।—स. कु

उ०—६ म्रगनयणी, म्रगपति-मुखी, म्रगमद तिलक निलाट। म्रगरिपु-कटि सुदर वणी, मारू अइहइ घाट।—ढो मा.

म्रगमरद, म्रगमारण-स०पु०—सिंह, शेर। (अ मा, ह नां मा)

म्रगमास-स०पु०—मार्गशीर्ष मास।

उ०—नव उच्छव नर नार, नवल स्रगार वसन्ने। गीता में म्रगमास, कह्यौ मम रूप किसन्ने।—रा रू.

म्रगमित्र—देखो 'म्रिगमित्र' (रू भे)

म्रगमिद्र—देखो 'म्रिगमद' (रू भे)

म्रगयद—देखो 'म्रगेंद' (रू भे) (अ मा)

म्रगया—देखो 'म्रिगया' (रू भे.)

उ०—म्रगया रमैं आवता मारग, देखत ऊभी दोटै। आज कुलग भ्रमण तिण ऊपर, लाग जिनावर लोटै।—र रू

म्रगराज, म्रगराव—देखो 'म्रिगराज' (रू भे) (ना डि. को)

उ०—१ सुख हित स्याळ समाज,हींदू अकबर वस हुवा। रोसीलो म्रगराज, पजै न रांण प्रतापसी।—दुरसो आढो

उ०—२ जिसै जादूराय घोडै चढियौ आयौ अर आदमियां कयौजी, ऐ राजा पदमसिंघ बैठा। सू देखै तो घायल हुवा म्रगराज ज्यू घूमै है—द दा

म्रगरिपु-स०पु० [स० मृग+रिपु] सिंह, शेर।

उ०—म्रगनयणी, म्रगपति-मुखी, म्रगमद तिलक निलाट। म्रगरिपु कटि सुदर वणी, मारू अइहइ घाट।—ढो मा

म्रगलउ—देखो 'म्रिग' (अल्पा, रू भे)

उ०—हु त्रियच किमु बहरावु, रथकार नइ सहु थोक जी। म्रगलउ भावना मन भावतउ, गयो पचम देवलोक जी —स. कु

म्रगलोम्रणी म्रगलोचणी,म्रगळोचना,म्रगलोचनी,म्रगलोयण,म्रगलोयणी, -स०स्त्री० [स० मृगलोचना, प्रा० मिग्रलोग्रणा] वह सुदर स्त्री जिसके नैत्र मृग के नैत्र के समान हो।

उ०—१ नवजोवन नारी मिली, उरि लहकइ हे नवसर हार। हंसगमरण म्रगनोमणी, मुहि बोलइ हे मगलचार।—हीराणंद सूरि

उ०—२ ससि-वदन म्रगलोचना रे, हरिलकीसु विसाल। राजा मानै अति घणी रे, जीव सूं अधिक रमाल —जयवांणी

उ०—३ चढनी वय उपमा चढती, म्रगलोचनी कळाइर मोर। गति आसति मति गयद तणी गति, जोवन तणउ दिखायउ जोर।

—महादेव पारवती री वेलि

उ०—४ हा चद्रवदनी हा म्रगलोयण, हा गोरी गजगेल।—वि कु

उ०—५ चदवदण म्रगलोयणी, भीमुर समदळ भाल। नासिका दीप-सिखा जिसी, केळ गरभ सुकमाल।—ढो मा

म्रगलौ—देखो 'म्रिग' (अल्पा, रू भे)

म्रगवाह, म्रगवाहण, म्रगवाहन-स०पु० [स० मृग-वाहन] १ चद्रमा। (अ मा)

२ पवन, हवा। (अ मा)

म्रगवीथी—देखो 'म्रिगवीथी' (रू भे)

म्रगस—देखो 'म्रिग'

उ०—देवी म्रगस अग्व हस्ती मयमे, देवी पत्र केकी गरुड धिरट पत्रे।—देवि

म्रगसर—देखो 'मिगसर' (रू भे.) (अ मा)

उ०—सुदि म्रगसर सत्तमी, वार मगळ वरदाई। अम परम 'अमसाह' विमळ अहि वस वडाई।—रा रू

म्रगसावा—देखो 'म्रिगसावा' (रू भे)

उ०—म्रगसावा भ्रमि म्रगा, पवन उडांण डांण भापदा। पाळी हरि विलिपिया दादुरिया नैव कुदांही।—रामरासो

म्रगसावक-स०पु० [स० मृग+शावक] हरिण का बच्चा।

रू०भे०—म्रगछावक, म्रगसावक,

म्रगसिर—१ देखो 'मिगसर' (रू भे) (नां मा)

उ०—गळ भळ सावण नै म्रगसिर खळ सेधै। धावळ वरफा नै मग्पां सू वेधै।—ऊ का

२ देखो 'म्रिगसिर' (रू भे)

उ०—म्रगसिर नक्षत्र याउ वाज्यौ सु म्रगा की वहरी हुओ छै। दिसा करि व्याकुळ हुओ छै।—वेलि टी.

म्रगसावक—देखो 'म्रगसावक' (रू भे)

म्रगांक-स०पु० [स० मृगाङ्क] १ चद्रमा। (ना डि को)

उ०—मालती मेघ म्रगांक मनोहर। मधुकर मोर चकोर जिसी री।

—स कु

२ एक प्रकार की रस औषध।

रू०भे०—म्रगक, म्रगमक।

म्रगांकलेखा-स०स्त्री० [स० मृगाङ्क लेखा] चद्र लेखा नामक महासती।

उ०—इम म्रगांकलेखा म्रगावती, सतानीक नी नारजी।—स कु

म्रगांन—देखो 'म्रिग' (मह, रू भे)

उ०—म्रा सैर म्रगांन उगंण नटी मनु। पांण पटी वछुटी भवजै। दपटी कळ जाणक तोप थटी दग। ढाळ फटी क पठाण वजै।

—किसनजी दधवाड़ियौ

म्रगाक्ष, म्रगाक्षी, म्रगाखी-स०स्त्री० [स० मृग+अक्षि] मृगनयनी, मृग के समान सुन्दर नेत्रो वाली स्त्री।

उ०—गवाक्ष तैं म्रगाक्ष की कटाक्ष तैं निर्गं नही। थिराभ चद्रसाळ चद्रसाळ पैं थिगैं नही —ऊ का

रू०भे०—म्रगअखी।

म्रगाट-स०पु०—१ हरिन।

उ०—थटै गयदां 'थाट' क फोजां थाहणा। वणै तुरंगा वाळ म्रगाटां वाहणा।—बगसीराम प्रोहित री बात

२ देखो 'म्रगराट' (रू भे)

म्रगादण-स०पु० [स० मृग+अदन] चीता।

म्रगाधिप, म्रगाधिपति, म्रगाधीस-स०पु० [स० मृग+अधिप, मृग+अधीश] सिंह, शेर।

उ०—१ ऊभो ऊछळिया छरा, जेथ म्रगाधिप जेण। कुण उण वन खांडो करै, हेकौ पान हटेण —बां दा

उ०—२ निज कुळ कमळ दिनेस, चवि सुर गण नखत जांण निश चद। मुनि वन रखण म्रगाधिप, रघुबर अवत (स) राजेस।

—र० ज. प्र.

उ०—३ पड़ै भीठ दळां दोळां गोळा अज बांण पाथ। कांगरांन घात भोळां जजाळा कडक। धूता निसा अयुतां आवते मांन' म्रगाधीस, धारी जदी तदी तीसां अयुतां धडक।

—महाराजा मांनसिंह री गीत

म्रगानयनी, म्रगानेणी म्रगानैंणी—देखो 'म्रिगनैंणी' (रू भे.)

उ०—१ ढोला, म्हाने तो प्यारा लागो, प्यारा लागो आप होजी ढोला आप, अब घर आया, म्रगानैणी रा वालमा होजी।

—लो गी

उ०—२ ऊभी ऊभी म्रगानैणी थानै, झाली देवी घण लाज मरै छै —रसीलै राज री गीत

म्रगराज—देखो 'म्रिगराज' (रू भे)

उ०—कुळ हाडां कूरमा, किया विण आडा कारण। ज्यां आगै म्रगराज, धरै गजराज न धारण।—रा रू

म्रगाळ—देखो 'म्रिग' (मह रू. भे.)

म्रगासण-स०पु० [स० मृग+आसन] १ मृगचर्म जो बिछाने के काम आता है।

उ०—बखत म्रगासण त्रिपत विण, देखत रहु पिय दीठ। तिम इंद्रासण विण त्रिपत, पियकर परसत पीठ।—बां. दा

[स० मृग+अशनम्] २ सिंह, ३ चीता।

म्रगि, म्रगी—देखो 'म्रिगी' (रू भे.)

उ०—१ सुणिये बसुधाधिप साधन की, विधवा म्रगि मारण व्याधन की।—ऊ का

म्रगोली—देखो 'म्रिगी' (अल्पा, रू)

उ०—ताहरां कह्यौ-मैं थारी म्रगीली नही खाधी है। जुठो कळक मनू मता देई।—सांवतसी री बात

म्रगीस—देखो 'म्रगेस' (रू भे.)

उ०—यम सुनिय बत्त अगरेज कान, मानौ कि तीर मुक्यौ कमांन। मातग हेरि मानहु म्रगीस, मांनहु पनग्ग लखि खगाधीश।
—ला. रा.

म्रगु—देखो 'म्रिग' (रू. भे.) (उ र.)

म्रगेंद, म्रगेंद्र-स०पु० [स० मृगेन्द्र] १ सिंह, शेर।
२ मध्य लघु की पाच मात्रा का नाम।
३ दो जगण का एक छन्द विशेष। (र ज. प्र)
रू०भे०—मिरगेंद्र' म्रगइद, म्रगइद्र, म्रगयद, म्रिगेंद्र।

म्रगेस-स०पु० [स० मृगेस] सिंह, शेर।

उ०—तजि तजि हय सो सुनि पर्कार तेग, विव्योही जाय थह वह सवेग। सूकर मति पत्ते ढिग असेस। मयमत्त गज्जि निकस्यौ म्रगेस।—व भा

रू०भे०—मिरगेस, म्रगीस, म्रिगेस।

म्रगछाळा—देखो 'म्रगछाळा' (रू भे)

उ०—कपाळी चढ्यौ बैळ पैं लैर लग्यौ, चढी सिंघ काळी लखे बैल भग्यौ। गिरि मादि के मेखळी रुंडमाळा, गिरै भ्रत ततावळी म्रगछाळा।—ला रा

म्रघ—देखो 'म्रिग' (रू भे)

उ०—ठावी मूठां ठीक, मूकै वांण महावळी। म्रिघ सांबर सूकर महिख, भेदता निरभीक।—मा वचनिका

म्रघभखण-स०पु० [स० मृग+भक्षणम्] हवा, पवन। (ह. नां मा)

म्रघवाहण-स०पु० [स० मृग वाहन] हवा, पवन।

म्रघ्घ—देखो म्रिग' (रू भे)

म्रडांणी, म्रडा—देखो 'म्रडा' (रू भे)

उ०—चुर्ण कर मुड म्रडा वर चाह, सपेख सपेख सराह सराह।
—रा रू

म्रजा—देखो 'मरजाद' (रू भे)

उ०—कलियांणोत भाजत कटक, अरि अत देखि वचत जो अग। मेरु चलत म्रजा दधि मूकत, पलटत तरण पक्ख घरपग।
—महेसकल्याणोत सांखला री गीत

म्रजाव, म्रजावा, म्रजादि—देखो 'मरजाद' (रू भे) (अ मा)

उ०—१ जाण पणउ कळा तियद्द तन जोवण, विघ बिन्है ही लागा वाद। मथ काळी जाणी महामह प्यारभ, माडी तिण रूप री म्रजाद।—महादेव पारवती री वेलि

उ०—२ सबदी लग कोड म्रजाद रायसिंघ। गहवत रैणायर वड-गात। ऊपर लहर सवाई अपर्तं, छिलतै छातरिया म्रन छात।
—द दा

उ०—३ मोटा घरां म्रजादा मिटगी, वगळां रै सो वारी रे। गोला जुगळी मांय गई जद, नसल बिगड गई न्यारी रे।—ऊ.का.

उ०—४ आ मिटण न दू अनादि, मो थकां हिंदु म्रजादि।
—सू प्र

म्रजादालगर-स०पु०—श्री राम की एक उपाधि। (ना मा)

म्रजावी-वि० [स० मर्यादित] मर्यादा निभाने वाला।

म्रज्जाद—देखो 'मरजाद' (रू. भे)

उ०—वडी लाज म्रज्जाद भूजें वर्णे, भळै पार ससार सारौ भणे। महा जांण प्रमीण मोटी मती, करै कव्वि कोट गढे कीरती।
—ल पि

म्रड—देखो म्रिड' (रू भे) (अ. मा)

उ०—जैत भूप 'जैतरी' हार कमरा' री होसी। म्रड पोसी मुंड-माळ, जगत चख कौतुक जोसी।—मे म.

म्रडमाळ—देखो 'मुडमाळ' (रू भे)

म्रडाणी, म्रडांनी, म्रडा-स०पु० [स० मृडानी, मृडा] पार्वती, दुर्गा।
(अ मा)

उ०—१ तुही काम ही नांम देवी कहंणी। महमाय दुगाय तूही म्रडांणी।—मे म.

रू०भे०म्रडाणी, म्रडा।

म्रण—देखो 'मरण' (रू भे)

उ०—तद ठाकर आपरै मायां रजपूतां स सला करी। अग कयो, जन्म-म्रण तो देहरो सम्बन्ध छै पण परब पर मरियां नांम रहै।
—द दा

म्रणाळ, म्रणालिनि-स०स्त्री० [ स० मृणाल मृणालिनी ] १ कमळ की नाल, कमल का डण्ठल
२ कमल की भड।

रू०भे०—मिरणाळ म्रिणाळ, म्रिणाळणि, म्रिणाळणी, म्रिनाळ।

म्रणाळी-स०पु० [स० मृणालिन्] कमल।

रू०भे०—म्रिणाळी।

म्रतजय—देखो 'म्रित्युजय' (रू भे)

उ—तद ब्राह्मण कही भठे हू एक विद्या सीखू छू। विद्या रो जाप म्रतजय रो जाप छै।—चौबोली

म्रत-वि० [स० मृत] १ मरा हुआ, निष्प्राण।

उ०—ईखे हय म्रत आपरी, दूदा कुमर दुवाह। बाजी खास नबाब री, ले चढियो जयलाह।—व भा.

२ व्यर्थ, निरथक।

रू०भे—म्रित म्रिति।

३ देखो 'म्रित्यु' (रू भे)

उ०-१ उदोत-तपोनिध श्रेगुण ईस। अजीत-जरा-म्रत जोग अधीस।—ह र

उ०—२ सूजा पाट सकाज, वाघ कमधज वरदाई। कर दन खगवह कवर, पिना पहिला म्रत पाई।—सू प्र

उ०—३ मधुमास कसन पख द्वादसी, जुघ प्रकास जग जाणियो।

म्रत जीव गया हरि धान मम, म्रत जिहांन वाम्राणियौ ।—रा रू,

उ०—४ मन मूझ तणी बीमाट् जिनी म्रत, मारु 'गोइंद, म्राप मरै । म्रामो मउ साथी जिको मो म्रावै, काळ निमित्त मरीर करै ।
—गु रू व

म्रतउ—देखो 'म्रित्यु' (रू. भे )

म्रतक—देखो 'म्रितक' (रू भे )

उ०—१ जवन म्रतक तन फ्रवण धन, म्रन कर कोडी म्राण । धरती में ऊडी धरै, जांणु भलो निज जांण ।—बा दा

उ०—२ दाखियो ऐम पहदायतां करै नेम म्रतकां मरी । पण एह म्रम्हा पारथ परि माय न छोडा साम रो ।—रा रू.

म्रतककरम-स०पु० [स० मृतक+कर्म] किसी प्राणी की मृत्यु के पीछे किये जाने वाले वे सस्कार या कार्य जिससे मृतक की आत्मा को सद्गति मिले ।

रू०भे०—म्रितककरम ।

म्रतकर-स०पु० [स० मृत्यु+कर] यम । (म्र मा, नां. मा )

म्रतका—देखो 'म्रितिका' (रू भे )

म्रतदि—देखो 'म्रितक' (रू. भे )

उ०—म्रति कध सवत्रित याळ म्रग । सिव त्रिपुर म्रतकि धनु ब्याळ सग ।—रा रू

म्रतग—देखो 'म्रितक' (रू भे )

म्रतगाळ-स०पु० [स० मृत्युकाल] मृत्युकाल, मौत का समय, मृत्यु ।

उ०—गूहा दीनो कोट नाटियै, मरण विडण चो छाडि मतो । नवगढ तणी नीर नीमरतै, पाळ हुम्रो म्रतगाळ 'पतौ' ।
—प्रतापसिंह सुरतांणोत भाटी रो गीत

म्रतघात-स०पु० [सं० मृत्यु+म्राघात] मौत का सदेश, मृत्यु का म्राघात ।

उ०—विसतरी वात मारी विमय, म्रगणकारी उतपात सी । म्रजमेर थान म्रवरग नै, गुण लगी म्रतघात सी ।—रा रू

म्रतजीवनी-सं०स्त्री० [स० मृत-जीवनी] मुर्दे को जिलाने वाली विद्या, सजीवन-विद्या ।

रू०भे०—म्रितजीवनी ।

म्रतदातिथि-सं०स्त्री०-[स०मृत+दा+तिथि] फलित ज्योतिष के म्रनुसार तिथि व वार सम्बन्धी बनने वाले पाच योगों मे से तृतीय योग ।

म्रतवासर-स० पु० [स० मृत्यु+वासर] मृत्यु-दिवस । मरने का दिन ।

म्रतभवण, म्रतभूवण-स० पु० [ सं० मृत्यु+भवन ] मृत्यु लोक,

उ०—मीठ,पणा जांणिया मीठो फमधज धिनो तुहारा फ्रत । 'बोदा' हरा धाणु विसरियो, म्रतभवणे माहो इम्रत ।—द दा

म्रतलोक—देखो 'म्रित्युलोक' (रू भे )

उ०—१ देवी धवन रूप म्राकास भम्भे,देवी मानवी रूप म्रतलोक भम्भे ।—देवि

उ०—२ भोळी कमेडी म्रपूठी फिरनै चालती चालती ई होळै सू कह्यो-राजकंवर नै हठ करनै म्हैं ई तो म्रठै लाई म्रर म्हैं ई म्रापनै पाछा म्रतलोक मे पूगावूला ।—फुलवाडी

उ०—३ तद दरवारी भीतर जायनै समुद्रजी नु गुदरावी-जु महाराज-म्रो म्रतलोक सु एक मानवी म्रायो छै ।
—वूढो ठग राजा री वात

उ०—४ पाताळ म्रनइ (म्र) म्रतलोक म्रादीपुरि, हेका हेक मनइ सह हार ।—महादेव पारवती री वेलि

म्रतलोकी-स० पु०—मृत्यु लोक मे रहने वाला, मनुष्य, पशुपक्षी म्रादि प्राणी । (म्र मा )

रू० भे०—म्रतिलोकी.

म्रतलोक—देखो 'म्रित्युलोक' (रू भे.)

उ०—ताहरां परमेस्वरजी म्रागै पुकार हुई । जु म्रतलोक माहा वघदावत वुरी चाल चालै । ईयां नु सझा दीजै ।
देवजी वगडावतां री वात

म्रतवांन-स० पु० [स० मरुत्वत्] इन्द्र । (म्र मा ना मा )

म्रति—देखो 'म्रित्यु' (रू भे )

उ०—निपट विन्हे दळ म्राया नेडा, नरां सुरां म्रति म्राया नेडा । नोवति सोर घडडि घुवि नेडा, नाळि निहाउ गाजिम्रा नेडा ।
—वचनिका

म्रतिका—देखो म्रितिका' (रू भे )

म्रतिलोकी—देखो 'म्रतलोकी' (रू भे ) (ह ना मा )

म्रतु—देखो 'म्रित्यु' (रू भे ) (ह ना मा )

म्रतुत-स०पु० [स० म्रमर्त्या ऽऽ स्तर] इन्द्र । (नां मा )

म्रत्, म्रत्य—देखो 'म्रित्यु' (रू भे )

उ०—रवि ससी पवन ते सारिया म जु काई म्रमत्य । फूडूं जु काई फम्म म तु मुझ देज्यो म्रत्य ।—नळाख्यान

म्रत्यका—देखो 'म्रितिका' (रू भे )

उ०—मोताहळ उतारि माळ तुळछी गळ धारै । करै तिलक म्रत्यका तिलक कूकम वीसारै ।—रा रू

म्रत्यलोक, म्रत्यलोकि—देखो म्रित्युलोक' (रू भे.)

उ०—कउण तूं कवण तू घरि नारी स्वरगि लोकि कइ तू म्रवतारी । नारि कोइ नथी तुझ सिरखी, म्रत्यलोकि कइ तू म्रनिमेखी । सालि सूरि

म्रत्युंजय—देखो 'म्रित्युंजय' (रू. भे ) (म्र मा., नां मा.)

म्रत्यु—देखो 'म्रित्यु' (रू भे.)

उ०—स्व वश को सुधारने विजाति को विगारनें । मनें सु म्रत्यु वारनो म्रने समान मारने ।—ऊ का

म्रत्युलोय—देखो म्रित्युलोक' (रू भे )

उ०—पाम पयादे सब चल म्राये, सुन मुरली का बाजा । म्रत्युलोक मे टटियां छाई, जहा देवन का वासा ।—मीरां

म्रत्यू—देखो 'म्रित्यु' (रू भे )

म्रदंग, म्रदंगी, म्रदंगौ—स०पु० [स० मृदंग] ढोलक के आकार का कुछ लम्बा एक वाद्य ।

उ०—१ वजि म्रदंग चंग रंग उपंग वारंग । अनंग छबि पंग उमंग अंग अंग ।—सू प्र

उ०—२ आगम वेदिनां, म्रदंगौ घन घातान सहते सुख स्रोत्रयो, युद्धते सेवका जय स्वांमिन ।—व स

रू०भे०—मरदंग, मिरदंग, मिरदंगी, म्रिदंग ।

म्रद—स०स्त्री० [स० मृद] १ मिट्टी, रज ।

२ मिट्टी का टीला ।

३ मिट्टी का ढेला ।

४ एक प्रकार की गंधदार मिट्टी ।

५ देखो 'मरद' (रू भे.)

६ देखो 'म्रदु' (रू भे)

म्रदु—वि० [स० मृदु] १ प्रिय सुहावना ।

उ०—म्रदु रयण सुपन सपेख मंगळ । विमळ उर सुख विसतरै ।

—रा. रू.

२ सुकुमार, नाजुक ।

उ०—म्रदु रूप सिखर थळ द्रुम विमोह । स्रगार चमर किर पूछ सोह । निज तेज सरति चत्र जुवळ नाळि, भव कमळ जत्रि सूची कि भळि ।—रा रू

३ नरम, मुलायम, कोमल ।

४ मधुर, मीठा ।

५ मंद, धीमा, हलुका ।

उ०—सुंदर भाल विलास, अलक सम माल अनोपम । हित प्रकास म्रदु हास, अरुण वारिज मुख ओपम ।—रा. रू.

६ उग्र, प्रचंड, तीव्र आदि का विपर्याय ।

७ निर्बल, कमजोर ।

स०स्त्री०—१ घृत-कुमारी ।

२ जूही का पौधा और फूल ।

३ कोयल ।

४ शनिग्रह ।

रू०भे०—मिउ, मुदु म्रद म्रिदु ।

म्रदुका—स०स्त्री० [स० मृद्वीका] दाक्ष, दाख । (अ.मा.)

म्रदुगण—स०पु० [स० मृदुगण] चित्रा, अनुराधा, मृगशिरा व रेवती इन चारो नक्षत्रो का समूह ।

म्रदुता—स०स्त्री० [स० मृदुता] १ कोमलता ।

२ मधुरता ।

रू०भे०—म्रिदुता

म्रदुधुनि—स०स्त्री० [स मृदुध्वनि] कोयल । (अ. मा)

म्रदुळ—वि० [स० मृदुल] १ कोमल, मुलायम, नरम ।

२ सुकुमार, नाजुक ।

उ०—सोई खुंदद आज दिन सांप्रत, स्री दुरगा सकळाई । मूरत म्रदुळ भेख मरदानू, सूरत हृदय समाई ।—मे म.

३ दयालु, कृपालु ।

४ नरम ।

स०पु०—१ पानी, जल ।

२ अगर काष्ठ विशेष ।

३ अजीर ।

४ तकिया । (अ मा)

५ नारेल । (अ मा)

रू०भे०—म्रिदुल ।

म्रद्दणौ म्रद्दबौ—देखो 'मरदणौ मरदबौ' (रू भे)

उ०—पारेवइ धावतइ अति पाइ, नीघसइ घरा पुड तिणि निहाइ । पंचाइण चढियउ ऊभि पाण, मूगळी घड़ा म्रद्दिवा मांण ।

—रा ज सी.

म्रध—स०पु०—[स० मृध] युद्ध समर

उ०—टड चढै प्रथीमल भाजै टोडौ, 'लला' तणै सर घारै लोह । वाये वाये नली जिम वाजै, म्रध मणधर जण भावै मोह ।

—प्रथीराज उडणा रो गीत

म्रम्म—देखो 'मरम' (रू भे)

उ०—नमो प्रहळाद ऊबारण प्रम्म । नमो म्रग-कासब मारण म्रम्म ।—ह. र

म्रयाद म्रयादा—देखो 'मरजाद' (रू. भे)

म्रसा—स०स्त्री० [स० मृषा] असत्य, झूठ ।

उ०—मौ आगे कह्यौ हुंतौ, अयवते ऋसि-रायौ रे तेतौ वात मिलती नही, स्यू रिख वांणी म्रसा थायो रे ।—जयवाणी

रू०भे०—म्रखा, म्रिखा, म्रिसा,

म्रसावाद—देखो 'मिरसावाद' (रू भे.)

उ०—कूड कपट कलि विकला केलवी, कीजइ छै केइ काम । म्रसावाद पगोपग मोकलो, सी गति थासी स्वाम ।—ध व ग्र

म्रहण—देखो मरहण' (रू भे)

म्रतलोक—देखो 'म्रित्युलोक,

उ०—विहांणै म्रतलोक थी स्रगलोक जाइस्यां—।—वचनिका

म्रिग—देखो 'म्रिग' (रू. भे)

उ०—वनिता मुख पूनिम चंद वणी, म्रिग भ्रूह चखां म्रिगरूप भणी ।

—वचनिका

म्रिखा—देखो 'म्रसा' (रू भे)

उ०—पर त्रिय गमण म्रिखा परकासी, ज-दिन एह खग ऊपमि जासी ।—सू. प्र

म्रिखावाद—देखो 'मिरसावाद' (रू भे)

म्रिग—स०पु० [स० मृग] (स्त्री० म्रिगी)१ हरिन, मृग ।

उ०—१ काजळ की रेख जको लकमी लगावै छै । तीखो चख रीज

विधाता फीनी छै जको सजन मीन म्रिग छलिना छै ।—पनां

उ०—ग्रहि मग म्रिग दम हम अळूके । मुणे न सबद गात नह सूझे ।
—सू. प्र

उ०—१ कमनूरी कमन्ळ वर्स, म्रिग ढूंढे वन वन । हरीया जुग जांणे नहीं, राम दर्स तन तन ।—श्री हरिरांमदास जी महाराज

२ जीव, प्राणी ।

उ०—चत्र दिस जाइ न सकै चकनि,निजर काळ देखै नयण । म्रिग जीव मरण मारीजतो, राव राव राधारमण —जगो खिडियो

३ जगली पशु ।

४ हाथी की एक जाति ।

५ घोड़ों की एक जाति ।

६ मार्गशीर्ष मास ।

७ मृगशिरा नक्षत्र ।

८ डिंगल मे 'वेलिया सांणोर' (छोटा साणोर) छंद का एक भेद-जिसके प्रथम द्वाले मे १४ लघु, २५ गुरु कुल ६४ मात्राएँ तथा इसी क्रम में शेष द्वालो मे १४ लघु २४ गुरु कुल ६२ मात्राए होती हैं । (डिं प्र)

रू०भे०—मरग, मिरग, मिरिघ, म्रग, म्रगु म्रघ, म्रघ्घ, म्रिग, म्रिघ

अल्पा०—मरगलियो, मरगलो मरघलियो, मरघाओ, मिरघणो मिरगो मिरलहो, मिरगलो, मिरछ्लो म्रगलउ, म्रगलो, म्रिगलो, म्रिघलो,

महा०—म्रगांण, म्रगाळ

म्रिगछाळ,म्रिगछाळा—देखो 'म्रगछाळा' (रू भे.)

उ०—मैं जपती नाव मेरे माधव का, प्राण मिळो नंदलाला रे । हाथ सुमरणी कांस फूवड़ी, ओढ रही म्रिगछाळा रे ।— मीरा

म्रिगजळ—देखो 'म्रिगत्रिसणा'

म्रिगतरसणा, म्रिगतिरसणा, म्रिगतिसणा म्रिगतिस्णा, म्रिगत्रसणा, म्रिगत्रसणा—स०स्त्री० [स० मृग—तृष्णा] १ रेगिस्तान या ऊसर भूमि में दिखने वाला धूल कणों का प्रतिबिम्ब जो कडी धूप व हवा से विभिन्न ताप क्रमों की तहों में से आवर्तित होकर सूर्य किरणो के गुजरने से बनता है एवं जल की भ्रान्ति पैदा करता है ।

२ भ्रम, भ्रांति, धोखा ।

३ अवास्तविक पदार्थ ।

रू०भे०—मिरगत्रसणा, म्रगतरसणा, म्रगतिसणा, म्रगतिस्णा, म्रगत्रसणा, म्रगत्रिसना,

म्रिगधर—स०पु०—चन्द्रमा ।

रू०भे०—मरगधर

रू०भे०—मिरगधर मिरगधर, म्रगधर,

म्रिगनयणी—देखो 'म्रिगनैणी' (रू भे)

उ०—बाघ-सर त्रिय-श्रावि, हस-गमणी म्रिग-नयणी —गु रू ब

म्रिगनाद—स०पु० [स० मृगनाद] १ सिंह ।

रू०भे०—मिरगनाथ, म्रगनाथ,

म्रिगनाभ, म्रिगनाभि—स०स्त्री० [स० मृग+नाभि] १ कस्तूरी ।

उ०—काया केसरी किसनागरि, जवाधि मैं जळहरि । म्रिगनाभ मळैतरि, मयाचल ।—गु रू व

२ मृग की नाभि ।

स०पु०—३ एक राठौड़ राजा । (प्राचीन)

उ०—मकरध्वज ५६ रो, म्रिगनाभि ।—रा वसावळी

रू०भे०—मिरगनाभ म्रगनाभ, म्रगनाभि, म्रगनाभी ।

म्रिगनैणी—स०स्त्री० [स० मृगनयना]मृग के समान सुंदर नेत्र वाली, मृगाक्षी ।

रू०भे०—मिरगनयन मिरगनैणि, मिरगनैणी, मिरगानैणी, मिरघानैणी, म्रगनयणी, म्रगनयनी, म्रगानयणी, म्रगानेणी म्रिगानयणी, म्रिगानैणी ।

म्रिगपत, म्रिगपति—स०पु० [स० मृग—पति] १ सिंह ।

२ चन्द्रमा ।

रू०भे० म्रगपत, म्रगपति, म्रगपती ।

म्रिगमद, म्रिगमद्र, म्रिगमद—स०पु० [स० मृगमद] १ कस्तूरी ।

उ०—१ सोरभ म्रिगमद गध, मार घण सार सनेवत । नित नव मार सकेत, अगर नीसार उखेवत ।—रा रू

उ०—२ अति घण मोला अतर, तई म्रिगमद घण तन्नो । झोला सुगध समीर, पड़ै झोला जोजन्न ।—सू. प्र

२ एक आभूषण विशेष ।

वि०—काला, श्याम । (डिं को)

रू०भे०—मिरगमद, मैमदा, म्रगमद, म्रगमदा, म्रगमद्र ।

म्रिगमित्र—स०पु०—चन्द्रमा, शशि ।

रू०भे०—मिरगमित्र म्रगमित्र ।

म्रिगया—स०स्त्री० [स० मृगया] शिकार, आखेट ।

उ०—विहरत बाग विलास, किरि संभग्रह कयलास । दिन उदय मुख दरसाव, चित होत म्रिगया चाव ।—रा रू

रू०भे०—मिरगया म्रगया ।

म्रिगराज, मिगराट—स०पु० [स० मृगराज] सिंह, शेर ।

उ०—मदा मिळै बिल स्याळ रै, वच्छ पुच्छ खुर चांम । मिळै गया म्रगराज यह, गजरद मोती ग्रांम ।—बां दा

रू० भे०—मरगराज, मिरगराज, म्रगराज, म्रगराय, म्रगराव म्रगराट ।

म्रिगरिपु—स०पु० [स० मृगरिपु] सिंह ।

उ०—म्रिगरिपु नर केई मुणै, मुणै केक म्रगराज । इण गज गजण सीह उर दुहू प्रकारां नाज ।—बां दा

म्रिगलोचणी, म्रिगळोचनी—देखो 'म्रिगलोचणी' (रू भे)

म्रिगलो—देखो 'म्रिग (अल्पा, रू भे)

म्रिगवीथी—स०स्त्री०—शुक्र की नौ वीथियों मे से एक ।

रू०भे०—मिरगवीथी, म्रगवीथी ।

म्रिगसर—देखो 'मिगसर' (रू भे.)

